॥ श्रीः ॥

दैवज्ञानन्तसुत-दैवज्ञराम-विरचितः—

# मुहूर्त्तचिन्तामणिः

## भाषाटीकासहितः

स च

पं० कालिन्दीकान्त शुक्ल अन्वयेनालंकृत्य

आद्यन्तभागः संशोधितः।

प्रकाशकः—

हनुमानदास गयाप्रसाद,

कसौंधन पुस्तकालय, गोरखपुर।

१९३३

मुद्रकः—बाबू शिवचरणलाल गुप्त,

'गोरखपुर प्रिन्टिङ्ग प्रेस' नखास चौक, गोरखपुर।

प्रथमवार २२५०

श्रीगणेशाय नमः ।

अथ

# विषयानुक्रमणिका ।



## अथ नक्षत्रप्रकरणम् ॥२॥

## अथ संक्रांतिप्रकरणम् ॥३॥

## अथ गोचरप्रकरणम् ॥४॥



## अथ संस्कारप्रकरणम् ॥५॥

## अथ विवाहप्रकरणम् ॥६॥

## अथ वधूप्रवेशप्रकरणम् ॥७॥

## अथ द्विरागमन प्रकरणम् ॥८॥



## अथ अग्न्याधानप्रकरणम् ॥९॥



## अथ राज्याभिषेकप्रकरणम् ॥१०॥



## अथ यात्राप्रकरणम् ॥११॥



इति विषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीगणेशाय नमः।

# अथ मुहूर्त्तचिन्तामणिः।

## अन्वयभाषानुवादसहितः।

गौरीश्रवःकेतकपत्रभगमाकृष्य हस्तेन ददन्मुखाग्रे।
विघ्नं मूहूर्त्ताकलितद्वितीयदन्तप्ररोहो हरतु द्विपास्यः ॥१॥

श्रीकृष्णचरणौ वन्दे भक्तानामभयंकरौ।
यत्कृपालेशमात्रेण दुर्मतिः सुमतिर्भवेत् ॥ १ ॥
स्मरामि मनसा राधां माधवध्यानव्याकुलाम्।
यत्कारुण्यं समालोक्य पूषापि चन्द्रमायते ॥ २ ॥

अन्वयः—गौरीश्रवः केतकपत्रभङ्गं हस्तेन आकृष्य मुखाग्रे ददत् मुहूर्ताकलितद्वितीयदन्तप्ररोहः द्विपास्यः विघ्नं हरतु ॥१॥

यन्नाम विघ्नदलनं कृत्वा तत्पादपङ्कजस्मरणम्।
भाषावृत्तिं सरलां मुहूर्त्तचिन्तामणेः करोमि ॥ १ ॥

भावार्थ—माता पार्वती के कान में लगे केतकी पुष्प को सूंड से खींचकर अपने मुँह में लगाने के कारण जो (गणेश) द्विदन्त से ज्ञात हुये वे (गणेश) मेरे विघ्नों को दूर करें ॥१॥

क्रियाकलापप्रतिपत्तिहेतुं संक्षिप्तसारार्थविलासगर्भम्।
अनंतदैवज्ञसुतः स रामो मुहूर्त्तचिन्तामणिमातनोति ॥२॥

अन्वयः—अनन्तदैवज्ञसुतः सः रामः क्रियाकलापप्रतिपत्तिहेतुं संक्षिप्तसारार्थविलासगर्भं मुहूर्तचिन्तामणिं आतनोति ॥२॥

भाषार्थ—जोतिर्विद अनन्तपुत्र मैं (रामाश्रम) समस्त गर्भाधानादि संस्कार को ज्ञान का कारण तथा स्वल्प में तत्वबस्तु, का प्रदर्शन कराने वाले इस मुहूर्त चिन्तामणि को बनाता हूं ॥२॥

### तिथियों के स्वामी ये हैं।

**तिथीशा वह्निको गौरी गणेशोऽहिर्गुहो रविः**
**शिवो दुर्गान्तको विश्वे हरिः कामः शिवः शशी ॥ ३ ॥**

अन्वयः—वह्निः कः, गौरी, गणेशः, अहिः, गुहः, रविः, शिवः, दुर्गा, अन्तकः, विश्वे, हरिः, कामः, शिवः, शशी, तिथीशाः ॥३॥

भाषार्थ-कृष्ण, शुक्ल पक्षों के प्रतिपदादि समस्त तिथियों के क्रमशः ये स्वामी हैं। प्रतिपद के अग्नि, द्वितीया के ब्रह्मा, तृतीया की पार्वती, चतुर्थी के गणपति, पञ्चमी के नाग, षष्ठी के कार्तिकेय, सप्तमी के सूर्य, अष्टमी के शिव, नवमी की दुर्गा, दशमी के धर्मराज, एकादशी के विश्वदेव, द्वादशी के विष्णु, त्रयोदशी के काम, चतुर्दशी के शिव, पूर्णिमा के चन्द्र अमावस्या के पितर ॥३॥

### तिथियों के फल, स्वामी, संज्ञा, शुभाशुभ और पालनज्ञानचक्र।

| तिथि | फल | स्वामी | संज्ञा | शुक्ल | कृष्ण | पालन |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सिद्धि | अग्नि | नन्दा | अशुभ | शुभ | कोहड़ा |
| २ | कास | ब्रह्मा | भद्रा | अशुभ | शुभ | धन मं० |
| ३ | आरोग्य | गौरी | जया | अशुभ | शुभ | नोन |
| ४ | हानि | गणेश | रिक्ता | अशुभ | शुभ | तिल |
| ५ | शुभफल | सर्प | पूर्णा | अशुभ | शुभ | खड्डा |
| ६ | अशुभफल | स्वा० का० | नन्दा | मध्यम | मध्यम | तेल |
| ७ | व्याधि | सूर्य्य | भद्रा | मध्यम | मध्यम | आँवला |
| ८ | मृत्युदा | शिव | जया | मध्यम | मध्यम | नारियल |
| ९ | धनदा | दुर्गा | रिक्ता | मध्यम | मध्यम | लड्डुआ |
| १० | शुभफल | यम | पूर्णा | मध्यम | मध्यम | चिचे |
| ११ | सर्वसिद्धि | विश्वेदेव | नन्दा | शुभ | अशुभ | समदो |
| १२ | सर्वसिद्धि | हरि विष्णु | भद्रा | शुभ | अशुभ | मसूर |
| १३ | उमा | कामदेव | जया | शुभ | अशुभ | भंटा |
| १४ | पुष्टिदायक | शिव | रिक्ता | शुभ | अशुभ | शहद(मधु) |
| १५ | अशुभफल | चन्द्रमा | पूर्णा | शुभ | अशुभ | जुवा |
| ३० | अशुभफल | पितर | पूर्णा | शुभ | | मैथुन |

नंदा च भद्रा च जया च रिक्ता पूर्णेति तिथ्योऽशुभमध्यशस्ताः।
सितेऽसिते शस्तसमाधमाःस्युः सितज्ञभौमार्किगुरौ च सिद्धाः ॥४॥

अन्वय–सिते नन्दा च भद्रा च जया च रिक्ता च पूर्णाचेति तिथयः अशुभमध्यशस्ताः। असिते शस्तसमाधमाः स्युः। सितज्ञभौमार्किगुरौ च सिद्धाः ॥४॥

भावार्थ—नन्दा, भद्रा, जया, रिक्ता तथा पूर्णा ये तिथियां होती हैं। १,६, ११, को नन्दा। २, ७, १२ को भद्रा। ३, ८, १३ को जया। ४, ९, १४ को रिक्ता। ५, १०, १५ को पूर्णा ये तिथियों की संज्ञा (नाम हैं)। ये शुक्ल पक्ष में अशुभ, मध्य, श्रेष्ठ हैं। १, २, ३, ४, ५ ये तिथियां अशुभ हैं। ६, ७, ८, ९, ये तिथियां तथा १० मध्यम हैं। ११, १२, १३, १४, तथा १५ उत्तम हैं। इसी प्रकार कृष्ण पक्ष में १, २, ३, ४, ५ ये तिथियां श्रेष्ठ हैं। ६, ७, ८, ९, १० ये तिथियां मध्यम होती हैं। ११, १२, १३, १४, १५ ये तिथियां अशुभ हैं। विशेषता यह है कि १, ६, ११ को शुक्रवार २, ७, १२ बुधवार को ८, ३, १३ मंगलवार को ४, ९, १४ तिथि शनिवार को ५, १०, १५ तिथि बृहस्पतिवार को हो तो सिद्धयोग होता है ॥४॥

## तिथि एवं दग्धयोग।

नन्दा भद्रा नन्दिकाख्या जया च रिक्ता भद्रा पूर्णसंज्ञाधमार्कात्।
याम्यं त्वाष्ट्रं वैश्वदेवं धनिष्ठार्यम्णं ज्येष्ठान्त्यं रवेर्दग्धभं स्यात् ॥५॥

अन्वय–अर्कात् नन्दा भद्रा नन्दिकाख्या जया रिक्ता भद्रा पूर्णसंज्ञा च अधमाः (अर्कादेव च) याम्यं, त्वाष्ट्रं, वैश्वदेवं, धनिष्ठा, अर्यम्णं, ज्येष्ठा, अन्त्यं दग्धभं स्यात् ॥५॥

भावार्थ–क्रमशः रवि इत्यादि को नन्दा आदि तिथियां अधम होती हैं। इन वारों में भरणी आदि नक्षत्र दग्ध होते हैं। स्पष्ट यह है कि— रवि को नन्दा (१, ६, ११) आदि जो पीछे बता चुके हैं। सोम को भद्रा, मंगल को नन्दा, बुध को जया, गुरुवार को रिक्ता, शुक्रवार को भद्रा, शनिवार को पूर्णा ये तिथियां अधम हैं। यह तिथियां शुभदा नहीं हैं। रवि, सोम, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि को क्रमशः भरणी, चित्रा, उत्तराषाढ, धनिष्ठा, उत्तराफाल्गुनी, ज्येष्ठा, रेवती ये नक्षत्र दग्ध कहे जाते हैं ॥५॥

## क्रकच आदि निन्द्य योग ।-

षष्ठ्यादितिथयो मन्दाद्विलोमं प्रतिपद्बुधे ।
सप्तम्यर्केऽधमाः षष्ठ्याद्यामाश्च रदधावने ॥ ६ ॥

अन्वयः—मन्दात् विलोमं षष्ठ्यादि तिथयोऽधमाः । बुधे प्रतिपद्, सूर्ये सप्तमी चाधमा । षष्ठी आद्या अमा, च रदधावने (रदानां दन्तानां धावनं तस्मिन्) अधमा मताः ॥६॥

भावार्थ—शनि, शुक्र, बृहस्पति, बुध, मंगल, सोम, रवि को क्रमशः षष्ठी, सप्तमी, अष्टमी, नवमी, दशमी—एकादशी तिथि हो और सोम रवि को द्वादशी अशुभ है । बुध को प्रतिपद, रविको सप्तमी, हो तो अधम है । षष्ठी, प्रतिपद, अमावस्या इन तिथियों में दातुन नहीं करना चाहिये ॥६॥

## निषिद्ध तिथियां ।

षष्ठ्यष्टमी भूतविधुक्षयेषु नो सेवेत ना तैलपले क्षुरं रतिम् ।
नाभ्यंजनं विश्वदशद्विके तिथौ धात्रीफलैःस्नानममाद्रिगोष्वसत् ॥७॥

अन्वयः—ना षष्ठ्यष्टमीभूत विधुक्षयेषु तैलपळे क्षुरं रतं नो सेवेत, (किन्तु क्रमशः) विश्वदशद्विके तिथौ अभ्यंजनं नो सेवेत, अमाद्रिगोषु धात्री फलैः स्नानम् नो सेवेत ॥७॥

भावार्थ-षष्ठी, अष्टमी, चतुर्दशी, अमावस्या, को क्रमशः तैलमर्दन, मांस भक्षण, स्त्री सेवन निषिद्ध है । त्रयोदशी, दशमी, द्वितीया इन तिथियों में उबटन नहीं लगाना चाहिए । अमावस्या, सप्तमी, नवमी, को आंवला लगाकर स्नान करना निषिद्ध है ॥७.।

## दग्ध आदि योग ।

सूर्येशपंचाग्निरसाष्टनन्दा वेदाङ्गसप्ताश्विगजांकशैलाः ।
सूर्याङ्गसप्तोरगगो दिगीशो दग्धाविषाख्याश्च हुताशनाश्च ॥८॥
सूर्यादिवारे तिथयो भवन्ति मघाविशाखाशिवमूलवह्निः ।
ब्राह्मं करोर्काद्यमघण्टकाश्च शुभे विवर्ज्या गमने त्ववश्यम् ॥९॥

अन्वयः—सूर्येशपंचाग्निरसाष्टनन्दाः सूर्यादिवारे तिथयश्चैता दग्धाः, वेदाङ्ग सप्ता-

त्रिगजांकशैला: विषाख्या: । सूर्याङ्गसप्तोरगगोदिगीशाः हुताशना भवन्ति । अर्कात् मघा विशाखा शिवमूळ वह्नि ब्राह्मं करः यमघण्टका भवन्ति शुभे विवर्ज्याः गमने तु अवश्यम् ॥८।९॥

भाषार्थः-द्वादशी, एकादशी, पञ्चमी, तृतीया, नवमी, अष्टमी, ये तिथियां क्रमशः सोम, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनिको हो तो ये तिथियां दग्धातिथिमानी जाती है । इसी प्रकार चतुर्थी, षष्ठी, सप्तमी, द्वितीया, अष्टमी, नवमी, सप्तमी को रवि, सोम, मंगल, बुध बृहस्पति, शुक्र, शनि, (क्रमशः) हो तो विषाख्ययोग होता है । द्वादशी, षष्ठी, सप्तमी, द्वितीया, नवमी, दशमी, एकादशी को रवि, सोम, मंगल बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि हो तो हुताशनयोग होता है । रवि, सोम, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनिको क्रमशः मघा, विशाखा, आर्द्रा, मूल, कृत्तिका, रोहिणी, हस्त, नक्षत्र हो तो यमघण्ट योग होता है प्रत्येक शुभकार्यों में इनका त्याग करना चाहिये यात्रा में तो अवश्य ही इनका त्याग करे ॥८।९॥

## दग्धादितिथिचक्र ।

| रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | वाराः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ | ११ | ५ | ३ | ६ | ८ | ९ | दग्धातिथि |
| ४ | ६ | ७ | २ | ८ | ९ | ७ | विषाख्यतिथि |
| १२ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | हुताशनतिथि |
| मघा | विशाखा | पुनर्वसु | मूल | कृत्तिका | रोहिणी | हस्त | यमघण्ट नक्षत्र |

## शून्य तिथियां ।

भाद्रे चन्द्रदृशौ नभस्यनलनेत्रे माधवे द्वादशी ।
पौषे वेदशरा इषे दशशिवा मार्गेंद्रिनागा मधौ ॥
गोष्ठौ चोभयपक्षगाश्च तिथयः शून्या बुधैः कीर्तिता ।
उर्जाषाढतपस्यशुक्रतपसां कृष्णे शरङ्गाब्धयः ॥१०॥
शक्राः पञ्च सिते शक्राद्र्यग्निविश्वरसाः क्रमात् ।

अन्वयः--भाद्रे चन्द्रदृशौ, नभसि अनळनेत्रे, माधवे द्वादशी, पौषे वेदशरौ इषे दशशिवौ मार्गे अद्रिनागौ, मधौ गोष्ठौ, उभय पक्षगाः तिथयः बुधैः शून्याः कीर्तिताः । ऊर्जा-

षाढतपस्यशुक्लतपसां कृष्णे शरङ्गाब्धयः शून्याः शक्राः पंच च तिथयः शून्याः सिते (शुक्लपक्षे) क्रमात् शक्राद्रयग्निविश्वरसाः शून्याः ॥१०॥

भाषार्थः—भाद्रकी प्रतिपद द्वितीया, श्रावणकी तृतीया द्वितीया, वैशाख की द्वादशी, पौषकी चतुर्थी, पञ्चमी, आश्विन की दशमी, एकादशी, अगहन की सप्तमी अष्टमी, चैत्रकी नवमी अष्टमी शून्य तिथि हैं। इन महीनों की शुक्ल कृष्ण दोनों पक्षकी तिथियां शून्य होती हैं। कार्तिक की पञ्चमी, (कृष्ण) आषाढ़ की षष्ठी (कृष्ण) फाल्गुन की चतुर्थी (कृष्ण) ज्येष्ठ की चतुर्दशी (कृष्ण) माघकी पञ्चमी (कृष्ण) ये तिथियां शून्य हैं। इसमें शुभ कार्य नहीं करना चाहिये ॥१०॥

## तिथिनक्षत्रयुक्त दोष।

तथा निंद्यं शुभे सार्पं द्वादश्यां वैश्वमादिमे ॥ ११ ॥
अनुराधाद्वितीयायां पञ्चम्यां पित्र्यभं तथा।
त्र्युत्तराश्च तृतीयायामेकादश्यां च रोहिणी ॥ १२ ॥
स्वातीचित्रे त्रयोदश्यां सप्तम्यां हस्तराक्षसे।
नवम्यां कृत्तिकाष्टम्यां पूभाषष्ठ्यां च रोहिणी ॥ १३ ॥

अन्वयः—तथा द्वादश्यां सार्पं निंद्यं, आदिमे वैश्वदेवं, द्वितीयायां अनुराधा, पञ्चम्यां पित्र्यभं (मघा) तृतीयायां त्र्युत्तरा, एकादश्यां रोहिणी, त्रयोदश्यां स्वाती चित्रे, सप्तम्यां हस्त राक्षसे, नवम्यां कृतिका, अष्टम्यां पूभा, षष्ठ्यां रोहिणी।

भाषार्थः—द्वादशी को श्लेषा, प्रतिपद को पूर्वाषाढ़, द्वितीया को अनुराधा, पंचमी को मघा, तृतीयाको उत्तरा भाद्रपद, एकादशी को रोहिणी, त्रयोदशी को स्वाती और चित्रा, सप्तमी को हस्त, मूल, नवमी को कृत्तिका, अष्टमी को पूर्वाभाद्रपद षष्ठी को रोहिणी, इन तिथियों के साथ ये नक्षत्र आते हैं तो ये नक्षत्र तिथि निंद्य हैं इनमें किसी भी शुभ कार्य को नहीं करना चाहिये ॥११।१२।१३॥

## शून्य नक्षत्र।

कदास्रभे त्वाष्ट्रवायू विश्वेज्यौ भगवासवौ।
वैश्वश्रुती पाशिपौष्णे अजपादग्निपित्र्यभे ॥१४॥

चित्राद्वीशौ शिवाश्व्यर्काः श्रुतिमूले यमेन्द्रभे ।
चैत्रादिमासे शून्याख्यास्तारा वित्तविनाशदाः ॥१५॥

अन्वयः—चैत्रादि मासेषु, क्रमशः कदास्त्रभे, त्वाष्ट्रवायू, विश्वेज्यौ, भगवासवौ, [illegible]ती, षाशिपौष्णे, अजपात्, अग्निपित्र्यभे, चित्राद्वीशौ, शिवाश्व्यर्काः, श्रुतिमूले, यमेन्द्रभे एताः शून्याख्याः वित्तविनाशदाः ताराः सन्ति ॥१४।१५॥

भावार्थः—चैत्र में रोहिणी, अश्विनी, वैशाख में चित्रा, स्वाती, ज्येष्ठ में उत्तराषाढ़, पुष्य आषाढ़ में पूर्वाफाल्गुनी धनिष्ठा, श्रावण में उत्तराषाढ़, श्रवण भाद्रपद में शतभिष रेवती, आश्विन में पूर्वा भाद्रपद, कार्तिक में कृत्तिका, मघा, अगहन में चित्रा विशाखा, पौषमें आर्द्रा अश्विनी हस्त, माघ में श्रवण मूल, फाल्गुन में भरणी ज्येष्ठा, पूर्वोक्त मासों में पूर्वोक्त नक्षत्र शून्य माने जाते हैं अतः इन मासों के इन नक्षत्रों में किसी शुभ कार्य को न करे क्यों कि इन मासों के इन नक्षत्रों में काम प्रारंभ करने से धन हानि होती है ॥१४।१५॥

शून्य राशि ।

घटो झषो गौर्मिथुनं मेषकन्यालितौलिनः ।
धनुः कर्को मृगः सिंहश्चैत्रादौ शून्यराशयः ॥ १६ ॥

अन्वयः—चैत्रादौ घटः, झषः, गौः, मिथुनं, मेषकन्यालितौलिनः, धनुः, कर्कः, मृगः, सिंहः, शून्यराशयः मताः इति शेषः ॥१६॥

भावार्थ— चैत्र में कुम्भ, वैशाख में मीन, जेष्ठ में वृष, आषाढ में मिथुन, श्रावण में मेष, भादों मे कन्या, आश्विन में वृश्चिक, कार्तिक में तुला अगहन में धन, पौष में कर्क, माघ में मकर, फाल्गुन में सिंह, इस प्रकार इन मासों में ये राशियां शून्य होती हैं अतः इनमें किसी शुभ कार्य को नहीं करना चाहिए ॥ १६ ॥

विषम तिथियों में दग्ध लग्न ।

पक्षादितस्त्वोजतिथौ घटैणौ मृगेन्द्रनक्रौ मिथुनांगने च ।
चापेन्दुभे कर्कहरीहयान्त्यौ गोन्त्यौ च नेष्टे तिथिशून्यलग्ने ॥१७॥

अन्वयः—पद्मादितः ओजतिथौ, वटैणौ, मृगेन्द्रनक्रौ, मिथुनाङ्गने, चापेन्दुभे, कर्कहरी, हयान्त्यौ, गोन्त्यौ, तिथिशून्यलग्ने, अतो नेष्टे ॥१७॥

भावार्थ—प्रतिपद को तुला मकर, तृतीया को सिंह मकर, पञ्चमी को मिथुन कन्या, सप्तमी को धन कर्क, नवमी को कर्कसिंह, एकादशी को धनमीन, त्रयोदशी को बृषमीन इन तिथियों में ये राशियाँ शून्य होती हैं अतः इन राशियों में किसी शुभ कार्य का करना हानि कारक हैं ॥ १७ ॥

## पूर्वोक्त दोषों का परिहार।

तिथयो मासशून्याँश्च शून्यलग्नानि यान्यपि ।
मध्यदेशे विवर्ज्यानि न दूष्याणीतरेषु च ॥ १८ ॥
पंग्वंधकाणलग्नानि मासशून्याश्च राशयः ।
गौड़मालवयोस्त्याज्या अन्यदेशे न गर्हिताः ॥ १९ ॥

अन्वयः—मासशून्याः तिथयश्च यानि अपि शून्यलग्नानि (तानि) मध्यदेशे विवर्ज्यानि इतरेषु च नैव दूष्याणि, पंग्वन्धकाण लग्नानि मास शून्याश्चराशयः गौड़मालवयोस्त्याज्याः अन्यदेशे न गर्हिताः ॥१८।१९॥

भावार्थ—मासशून्य और शून्य लग्न जो पीछे बताए गए हैं वे केवल मध्यदेशमें ही निंदनीय और दुष्ट हैं मध्य देश से इतर देशों के वास्ते ये निन्दनीय नहीं है । पंगु, अंध इत्यादि लग्न जो आगे बतलावेंगे तथा मास शून्य ये केवल गौड़ और मालव देश में त्याज्य हैं। अन्य देशों में निन्दनीय नहीं है ॥ १८ । १९ ॥

वर्जयेत्सर्वकार्येषु हस्तार्कं पञ्चमीतिथौ ॥
भौमाश्विनी च सप्तम्यां षष्ठ्यां चैन्द्रेन्दवं तथा ॥ २० ॥
बुधानुराधामष्टम्यां दशम्यां भृगुरेवतीम् ॥
नवम्यां गुरुपुष्यं चैकादश्यां शनिरोहिणीम् ॥ २१ ॥

अन्वयः—सर्वकार्येषु पञ्चमी तिथौ हस्तार्कौ, सप्तम्यां भौमाश्विनी, षष्ठयां चन्द्रैन्दवं, अष्टम्यां बुधानुराधा, दशम्यां भृगुरेवतीम्, नवम्यां गुरुपुष्यं, एकादश्यां, शनिरोहिणीम्, वर्जयेत् ॥२०।२१॥

भावार्थ—प्रत्येक कार्यों में एक तिथि मिलित ये नक्षत्र और दिन त्याज्य हैं। पञ्चमी को हस्तनक्षत्र रवि, सप्तमी को अश्विनी मङ्गल, अष्टमी को अनुराधा बुध, दशमी को रेवती शुक्र, नवमी को पुष्य गुरुवार, एकादशी को रोहिणी शनि, ये वर्जनीय है इनमें त्रिपुष्कर योग होता है ॥२०।२१॥

## गृह प्रवेश में वर्जनीय।

गृहप्रवेशे यात्रायां विवाहे च यथाक्रमम्।
भौमाश्विनी शनौ ब्राह्मं गुरौ पुष्यं विवर्ज्जयेत् ॥२२॥

अन्वयः—यथाक्रमम् गृहप्रवेशे यात्रायां विवाहे च भौमाश्विनीं, शनौ ब्राह्मं गुरौ पुष्यं विवर्जयेत् ॥२२॥

भावार्थ—गृहप्रवेश (नूतन गृह में जाना) में मङ्गल अश्विनी ये दिन नक्षत्र एकत्र पड़े तो वह वर्जित है अर्थात् इस प्रकार एकत्र होने पर नूतन गृह में प्रवेश न करे। तथा शनि रोहिणी एकत्र होने पर यात्रा न करे। और गुरुवार पुष्य दोनों मिलने पर विवाह निषिद्ध है ॥ २२॥

## २८ योग।

आनन्दाख्यः कालदंडश्च धूम्रो धाता सौम्यो ध्वांक्षकेतुक्रमेण।
श्रीवत्साख्यो वज्रकं मुद्गरश्च छत्रं मित्रं मानसं पद्मलुम्बौ ॥२३॥
उत्पातमृत्यू किल काणसिद्धी शुभोऽमृताख्यो मुसलं गदश्च।
मातंगरक्षश्चरसुस्थिराख्याः प्रवर्धमानाः फलदाःस्वनाम्ना ॥२४॥

अन्वयः—क्रमेण आनन्दाख्यः, कालदण्डः, धूम्रः धाता, सौम्यः ध्वांक्षकेतू, श्रीवत्साख्योः वज्रकं मुद्गरः, छत्रं, मित्रं, मानसं, पद्मलुम्बौ, उत्पात मृत्यू किल (निश्चयेन) काण सिद्धी, शुभः, अमृताख्यः, मुशलः, गदः, मातङ्गरक्षः चर सुस्थिराख्यप्रवर्धमानाः, स्वनाम्ना फलदाः मता इति शेषः ॥२३।२४॥

भावार्थ—क्रमशः ये २८ योग होते हैं जिस योग का जैसा नाम है वैसा ही फल भी वह देता है। वे योग ये हैं आनन्द, कालदण्ड, धूम्र, धाता, सौम्य, ध्वांक्ष, केतु, श्रीवत्स, वज्र, मुद्गर, छत्र, मित्र, मानस, पद्म, लुम्ब, उत्पात, मृत्यु, काण, सिद्धि, शुभ, अमृत, मुशल, गदा, मातंग, रक्ष, चर, सुस्थिर, प्रवर्धमान ॥२३। २४॥

| संख्या | योग | रवि | चन्द्र | मंगल | बुध | बृहस्पति | शुक्र | शनि | फलम् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आनन्द | अ. | मृग | श्लेषा | हस्त | अनुराधा | उ.षा | शत | सिद्धि |
| २ | कालदंड | भर. | आर्द्रा | मघा | चित्रा | ज्येष्ठा | अ० | पू० भा. | मृत्यु |
| ३ | धूम्र | कृत्ति | पुनर्वसु | पू. फा. | स्वाती | मूल | श्रव० | उ० भा. | असुख |
| ४ | धाता | रोहि. | पुष्य | उ. फा. | विशाखा | पू० षा० | ध० | रेवती | सौभाग्य |
| ५ | सौम्य | मृगशि. | श्लेषा | हस्त | अनुराधा | उ० षा० | श० | अश्वि | बहुसुख |
| ६ | ध्वाँक्ष | आर्द्रा | मघा | चित्रा | ज्येष्ठा | अभिजित | पू०भा | भरणी | धनक्षय |
| ७ | ध्वज | पुनर्व. | पूर्वाफा | स्वाती | मूल | श्रवण | उ०भा | कृ० | सौभाग्य |
| ८ | श्रीवत्स | पुष्य | उ. फा. | विशा. | पू. षा. | धनिष्ठा | रे० | रो० | सौख्य |
| ९ | वज्र | श्लेषा | हस्त | अनु. | उ. षा. | शत | अ० | मृग० | क्षय |
| १० | मुद्गर | मघा | चित्रा | ज्येष्ठा | अभिजि | पू० भा | भ० | आर्द्रा | ल०क्ष० |
| ११ | छत्र | पू. फा. | स्वाती | मूल | श्रवण | उ. षा० | कृ० | पुनर्वसु | राजस |
| १२ | मित्र | उ. फा. | विशाखा | पू. षा. | धनिष्ठा | रेवती | रो० | पुष्य | पुष्टि |
| १३ | मानस | हस्त | अनुराधा | उ. षा. | . शत | अश्विनी | मृग | श्लेषा | सौभाग्य |
| १४ | पद्माख्य | चित्रा | ज्येष्ठा | अभि | पू. भा. | भरणी | आ० | मघा | धनागम |
| १५ | लुंबक | स्वाती | मूल | श्रवण | उ. भा. | कृत्तिका | पु० | पू० फा | धनक्षय |
| १६ | उत्पात | विशा | पूर्वाषाढ़ | धनि० | रेवती | रोहिणी | पुष्य | उ० फा | प्राणनाश |
| १७ | मृत्यु | अनु. | उ. षा. | शत० | अश्विनी | मृग | श्ले० | हस्त | मृत्यु |
| १८ | काण | ज्येष्ठा | अभिजित् | पू. भा. | भरणी | आर्द्रा | मघा | चित्रा | क्लेश |
| १९ | सिद्धि | मूल | श्रवण | उ. भा. | कृत्तिका | पुनर्वसु | पू०फा | स्वा० | का-सि |
| २० | शुभ | पूर्वा. | धनिष्ठा | रेवती | रोहिणी | पुष्य | उ.फा | विशा | कल्याण |
| २१ | अमृत | उ. षा. | शतभिषा | अश्वि | मृग | श्लेषा | हस्त | अनु | राजसं० |
| २२ | मुसल | अभि | पूर्वाभाद्र | भरणी | आर्द्रा | मघा | चि० | ज्येष्ठा | धनक्षय |
| २३ | गद | श्रवण | उत्तराभा | कृत्ति | पुनर्वसु | पू० फा | स्वा. | मूल | अ० वि- |
| २४ | मातंग | धनि | रेवती | रोहिणी | पुष्य | उ० फा | वि० | पू० षा | कु० वृ० |
| २५ | राक्षस | शत० | अश्विन | मृगशि, | श्लेषा | हस्त | अ० | उ. षा. | महाकष्ट |
| २६ | चर | पू. भा. | भरणी | आर्द्रा | मघा | चित्रा | ज्ये० | अभि | का० सि |
| २७ | स्थिर | उ. भा. | कृत्तिका | पुनर्वसु | पू०फा० | स्वाती | मूल | श्रवण | गृहारंभ |
| २८ | प्रवर्द्धमान | रेवती | रोहिणी | पुष्य | उ०फा० | विशा | पू०षा | धनि० | विवाह |

## उक्त योगों को जाननेकी विधि।

**दास्रादर्के मृगादिंदौ सार्पाद्भौमे कराद् बुधे।**
**मैत्राद् गुरौ भृगौ वैश्वाद्गण्या मंदे च वारुणात् ॥ २५ ॥**

अन्वयः—अर्के दास्रात्, इन्दौमृगात् भौमे सार्पात्, बुधे करात्, गुरौ मैत्रात, भृगौ वैश्वात, मन्दे च वारुणात् गण्याः ॥ २५ ॥

भाषार्थ—कब कौन योग होगा इसके जानने की विधि यह है कि रविवार को अश्विनी से सोमवार को मृगशिरा से, मङ्गलवार को श्लेषा से, बुधवार को हस्त से, बृहस्पतिवार को अनुराधा से, शुक्रवार को उत्तराषाढ़ से, शनिवार को शतभिषा से, अभिजित सहित नक्षत्रों को गिन डाले वह जिस संख्या का नक्षत्र होगा वही योग उस दिन समझना चहिए। जैसे—रविदिन में श्रवण नक्षत्र है तो उनको मिलाकर गिन ने, से २३ नक्षत्र हुआ तो उस दिन २३ वां योग होगा अतः उस दिन गद योग होगा ॥ २५॥

**ध्वांक्षे वज्रे मुद्गरे चेषु नाड्यो वर्ज्या वेदाः पद्मलुम्बे गदेश्वाः।**
**धूम्रे काणे मौशले भूर्द्वयंद्वे रक्षो मृत्यूत्पातकालाश्च सर्वे ॥२६॥**

अन्वयः—ध्वांक्षे वज्रे मुद्गरे च इषुनाड्यः, पद्मलुम्बे वेदाः गदे अश्वाः, धूम्रे, काणे, मौशळे (क्रमशः) भू., द्वयं, द्वे, रक्षो मृत्यूत्पातकाळाः च सर्वे वर्ज्याः ॥२६॥

व्याख्ता—ध्वांक्ष, वज्र मुद्गर योग में पांच घड़ी निषिद्ध है। पद्म तथा लुम्ब योग में चार घड़ी वर्जनीय है। गद योग में सात नाड़ी अश्रेष्ठ हैं। धूम्र,काण,मुशल योग में क्रमशः एक, दो, दो घड़ी निषिद्ध है। रक्ष, मृत्यु, उत्पात, काल योग में समस्त अर्थात् पूरी ६० घड़ी वर्जनीय है ॥ २६ ॥

**सूर्यभाद्वेदगोतर्कदिग्विश्वनखसम्मिते।**
**चन्द्रर्क्षे रवियोगाः स्युर्दोषसंघविनाशकाः ॥२७॥**

अन्वयः—सूर्यभात् वेद गो तर्क दिग् विश्व नख सम्मिते चन्दर्क्षे दोष संघविनाशकाः रवियोगाः स्युः ॥२७॥

भाषार्थ—जिस नक्षत्र के सूर्य हों उससे दिन नक्षत्र यदि ४, ९, ६, १०, १३, अथवा बीसवें पड़े तो उस दिन रवियोग होता है जो योग समस्त दोष समूह को नाश करता है ॥ २७ ॥

## सब वारों में सिद्धयोग ।

सूर्येऽर्कमूलोत्तरपुष्यदास्रं चंद्रे श्रुतिब्राह्मशशीज्यमैत्रम् ।
भौमेश्वहिर्बुध्न्यकृशानुसार्पं ज्ञे ब्राह्ममैत्रार्ककृशानुचांद्रम् ॥२८॥
जीवेंत्यमैत्राश्वदितीज्यधिष्ण्यं शुक्रेन्त्यमैत्राश्व्यदितिश्रवोभम् ।
शनौ श्रुतिब्रह्मसमीरभानि सर्वार्थसिद्ध्यै कथितानि पूर्वैः ॥२९॥

अन्वयः—पूर्वैः, सूर्ये अर्क मूलोत्तरपुष्यदास्रं 'चन्द्रे' श्रुति ब्राह्म शशीज्यमैत्रम्, भौमे, अश्वहिर्बुध्न्य कृशानु सार्पं, ज्ञे ब्राह्ममैत्रार्ककृशानुचान्द्रम्, जीवे अन्त्य मैत्राश्वदितीज्यधिष्ण्यं, शुक्रे अन्त्यमैत्राश्वदितिश्रवोभम्, शनौ श्रुतिब्रह्मसमीरभानि सर्वार्थसिध्यै कथितानि ॥२८।२९॥

भाषार्थ—पूर्व आचार्यों ने रवि को हस्त, मूल, तीन उत्तरा, पुष्य, अश्विनी के होने से सिद्धियोग कहा है। इसी प्रकार सोमवार को श्रवण, रोहिणी, मृगशिरा पुष्य, अनुराधा, मङ्गल को अश्विनी, श्लेषा, उत्तरा भाद्रपद, कृतिका, बुध को रोहिणी अनुराधा, हस्त, कृत्तिका, मृगशिरा, बृहस्पति को रेवती, अश्विनी, पुनर्वसु, पुष्य शुक्र को रेवती अश्विनी, अनुराधा, पुनर्वसु, श्रवण, शनि को श्रवण, रोहिणी, स्वाती के होने पर ( दिन, और नक्षत्र ) दोनों एक साथ मिलने पर सिद्धि योग कहा है ॥२८।२९॥

## उत्पात मृत्यु काण और सिद्धियोग ।

द्वीशात्तोयाद्वासवात्पौष्णभाच्च ब्राह्मात्पुष्यादर्यमर्क्षाच्चतुर्भैः ।
स्यादुत्पातो मृत्युकाणौ च सिद्धिर्वारेऽर्काद्ये तत्फलं नामतुल्यम् ॥३०॥

अन्वयः—द्वीशात् तोयात् वासवात् च पौष्णभात् ब्राह्मात् पुष्यात् अर्यमर्क्षात् अर्कादि-वारे क्रमशः उत्पातः मृत्युकाणौ सिद्धिश्च स्यात् तत्फलं नामतुल्यं भवतीति शेष ॥३०॥

भाषार्थ—यदि रविवार को विशाखा, अनुराधा, पुष्य नक्षत्र होता है तो क्रमश उत्पात, मृत्यु, काण सिद्धि नाम योग होते हैं। इसी प्रकार सोमवार को पूर्वाषाढ़ादि चार नक्षत्रों के होने से उत्पातादि चार योग होते हैं। और मङ्गल को धनिष्ठादि

४ नक्षत्रों के, बुध को रेवती आदि के बृहस्पति को रोहिणी आदि ४ के, शुक्रवार को पुष्यादि ४ के, शनिको उत्तरा फाल्गुनी आदि ४ केहोने से पुर्वोक्ति उत्पातादि ४ योग होता है ॥ ३० ॥

## देशभेदानुसार दुष्टयोगपरिहार ।

कुयोगास्तिथिवारोत्थास्तिथिभोत्था भवारजाः ।
हूणबंगखशेष्वेव वर्ज्यास्त्रितयजास्तथा ॥ ३१ ॥

अन्वयः—तिथिवारोत्थाः, तिथिभोत्थाः, भवारजाः त्रितयजाः (तिथिजावारजानक्षत्रजाश्च) कुयोगाः हूणवंग खशेष्वेव, वर्ज्याः ॥३१॥

भावार्थ—पूर्व में तिथि वारोत्पन्न, तिथि नक्षत्रोत्पन्न, नक्षत्र वारोत्पन्न जो तीन प्रकार के कुयोग बताए गए हैं वे हूण, बङ्ग, खश इन देशों में ही वर्जनीय है और में नहीं ॥३१॥

## सर्व शुभ कार्य्यों में वर्जित दोष ।

सर्वस्मिन्विधुपापयुक्तनुलवावर्धे निशाह्नोर्घटी ।
त्र्यंशंवै कुनवांशकं ग्रहणतः पूर्वं दिनानां त्रयम् ॥
उत्पातग्रहतोऽह्र्यहांश्च शुभहोत्पातैश्च दुष्टंदिनम् ।
षण्मासं ग्रहभिन्नभं त्यज शुभे यौद्धं तथोत्पातभम् ॥३२॥

अन्वयः—सर्वस्मिन् विधुपापयुक् तनुळवौ, निशाह्नोरर्धे (रात्र्यर्धे दिनार्धे च) घटी त्र्यंश कुनवांशकं, ग्रहणतः पूर्वं दिनानां त्रयं, उत्पातग्रहतोः द्व्यहांश्च, शुभदोत्पातैश्च दुष्टं दिनं, ग्रहभिन्नभं यौद्धं तथा उत्पातभं षण्मासं त्यज ॥३२॥

भावार्थ—प्रत्येक शुभ कार्यों में चन्द्र तथा पापीग्रह से युक्त लग्न तथा लग्न नवांश को त्याज्य समझना चाहिए। अर्धरात्रि और मध्याह्न के प्रथम १०, १० पल तथा पापग्रह नवांशक, ग्रहण के पूर्व तीन दिन वर्जनीय (शुभ कार्यों में) समझना चाहिए एवं उत्पात (भूकम्प, तथा आकाशीय उत्पात) उपद्रव में तीन दिन आगे एक उपद्रव दिन इस प्रकार ७ दिन वर्जनीय समझे। ग्रहोपद्रव से भिन्न ग्रहों में (भौम दिव्य) उत्पातों में ६ मास त्याज्य समझे ये उत्पातज दिन सर्व शुभ कार्य प्रारम्भ में निन्दनीय है ॥३२॥

नेष्टं ग्रहर्क्षं सकलार्धपादग्रासे क्रमात्तर्कगुणेन्दुमासान् ।
पूर्वं परस्तादुभयोस्त्रिघस्रा ग्रस्तेस्तगे वाभ्युदितेऽर्धखंडे ॥३३॥

अन्वयः—ग्रहर्क्षं सकलार्धपादग्रासे क्रमात् तर्कगुणेन्दुमासान् नेष्टं ग्रस्तेऽस्तगे पूर्वं परस्तात् त्रिघस्रा (नेष्टम्) अभ्युदिते अर्धखण्डे वा ग्रस्ते त्रिघस्रा नेष्टा इति पूर्व सम्बन्धः ॥३३॥

भाषार्थ—सूर्य अथवा चन्द्र के ग्रहण में नक्षत्र से छःमास किन्तु समस्त ग्रास में और अर्धग्रास में नक्षत्र (ग्रहण) से ३ मास और चतुर्थांश ग्रास में एकमास सब शुभ कार्यों में त्याज्य है। ग्रस्तास्त होने पर अथवा ग्रस्तोदय होने पर क्रमशः पूर्व पर ३ दिन त्याज्य है। अर्ध ग्रास में पहिले तथा आगे के तीन दिन उत्तम कार्यों के वास्ते निन्दनीय है ॥३३॥

सामान्यतः वर्ज्य पंचांगदूषणम् ।

जन्मर्क्षमासतिथयो व्यतिपातभद्रावैधृत्यमापितृदिनानि तिथिक्षयर्द्धी ।
न्यूनाधिमासकुलिकप्रहरार्द्धपातविष्कुंभवज्रघटिकात्रयमेववर्ज्यम् ।३४।
परिघार्धं पंच शूले षट् च गंडाति गंडयोः ।
व्याघाते नव नाड्यश्च वर्ज्याः सर्वेषु कर्मसु ॥ ३५ ॥

अन्वयः—सर्वेषु कर्मसु जन्यर्क्षमास तिथयः, व्यतिपातभद्रावैधृत्यमा पितृ दिनानि, तिथिक्षयर्धी, त्याज्याः। न्यूनाधिमासकुलिक प्रहरार्धपात विष्कुम्भवज्रघटिकात्रयमेव (वर्ज्यम्) परिघार्धं (वर्ज्यम्) शूले पंच (वर्ज्या) गंडातिगंडयोः षट, व्याघाते नव नाड्यः वर्ज्याः ३४।३५

भाषार्थ—प्रत्येक शुभ कार्यों में जन्म नक्षत्र, जन्म मास, जन्म तिथि, व्यतिपात, भद्रा वैधृति, अमावस्या, पितृ श्राद्धका दिन, तिथिक्षय, तिथिवृद्धि, न्यून मास अधिमास, कुलिक, अर्धयाम, वार वेला, महापात वर्जित हैं। विष्कुम्भवज्र के आदितीन घड़ी, शूलकी ५ घड़ी गंड, अतिगंड की छःघड़ी, व्याघात योग को आदि नव घड़ी वर्जनीय हैं ॥३४।३५॥

पक्ष रंध्र तिथि और वर्ज्य घटिका ।

वेदांगाष्टनवार्केंद्रपक्षरन्ध्रतिथौ त्यजेत् ।
वस्वंकमनुतत्त्वाशाः शरा नाडीः पराः शुभाः ॥३६॥

अन्वयः—वेदाङ्गाष्टनवार्केन्द्रपक्षरन्ध्रतिथौ वस्वङ्कमनुतत्वाशाः शराः नाडीः त्यजेत् । पराः नाडीः शुभाः ॥३६॥

भाषार्थ—चतुर्थी, षष्ठी, अष्टमी, नवमी, द्वादशी, चतुर्दशी तिथियों की क्रमशः ८, ९, १४, १५, ५, घड़ी त्याज्य है और अवशिष्ट घड़ियां शुभ फल प्रद हैं ॥३६॥

## कुलिकादि दोष ।

**कुलिकः कालवेला च यमघंटश्च कंटकः ।**
**वाराद्विघ्ने क्रमान्मन्दे बुधे जीवे कुजे क्षणः ॥३७॥**

अन्वयः—वारात् (उपस्थितवारात्) मन्दे, बुधे, जीवे, कुजे, द्विघ्ने, (जातेतिशेषः) कुलिकः, कालवेळा, यमघण्टः च कण्टकः जायत इतिशेषः ॥३७॥

भाषार्थ—उपस्थित वारों से शनिवार तक गिन कर उस अंक को द्विगुण करो जो अंक होगा उस अंक के मुहूर्त को कुलिक और बुधवार तक गिन कर द्विगुण करने से कालवेला और गुरुवार तक द्विगुण करके कंटक योग होता हैं।।३७॥

## कुलिकादि मुहूर्त्त ।

| | रवि | सोम | मङ्गल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कुलिक | १४. | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ |
| कालवेला | ८ | ६ | ४ | २ | १४ | १२ | १० |
| यमघण्ट | १० | ८ | ६ | ४ | २ | १४ | १२ |
| कंटक | ६ | ४ | २ | २ | १२ | १० | ८ |

## रवि आदि में वारों दुर्मुहूर्त्त ।

**सूर्ये षट्स्वरनागदिङ्मनुमिताश्चन्द्रेब्धि षट्कुंजराः ।**
**कार्काद्विश्वपुरन्दराः क्षितिसुते द्व्यब्ध्यग्नितर्का दिशः ॥**
**सौम्ये द्व्यब्धिगजांकदिङ्मनुमिता जीवे द्विषट् भास्कराः ।**

शाक्राख्यास्तिथयः कलाश्च भृगुजे वेदेषुतर्कग्रहाः ॥३८॥
दिग्भास्करा मनुमिताश्च शनौशशिद्विनागादिशोभवदिवाकरसं-
मिताश्च ॥ दुष्टक्षणाः कुलिककंटककालवेलाः स्युश्चार्धयाम
यमघंटगताः कलाशाः ॥ ३९ ॥

अन्वयः—सूर्ये षट् स्वर नागदिङ् मनुमिताः, चन्द्रे-अब्धिषट् कुञ्जरार्का विश्वपुरन्दराः क्षिति-सुतेद्व्यब्ध्यग्नितर्का दिशः, जीवे-द्विषड्भास्कराः शक्राख्यास्तिथयः कळाश्च, भृगुजे वेदेषुतर्कग्रहाः दिग्भास्करा मनुमिताश्च, शनौ शशिद्विनागादिशोभवदिवाकरसम्मिताश्च, (निद्याः इति) दुष्ट-क्षणाः कुलिक कण्टक कालवेळाः अर्धयाम यमघण्टगताः कलांशाः।

भावार्थ—नीचे लिखे वारों में इतना मुहूर्त शुभ कार्य में निन्दित है। रवि को ६, ७, ८, १०, १४ वां मुहूर्त इस प्रकार सोमवार को ४, ६, ८, ९, १२, १३, १४, मङ्गलवार को २, ३, ४, ६, १० बुधवार को २, ५, ८, ९, १०, १४ गुरुवार को २, ६, १२, १४, १५, १६ शुक्रवार को ४, ५, ६, ९, १०, १२, १४ शनिवार को १, २, १०, ११, १२, विशेषता यह है कि इन मुहूर्त में से कोई मुहूर्त तो—दुष्टक्षण और कोई कुलिक, कण्टक, कालवेला होते हैं कोई अर्धयाम, यमघण्ट होते हैं दिन के षोड़षांश को यहां पर मुहूर्त की संज्ञा बनाई गई वैसे तो मुहूर्त २ घड़ी का होता है ॥३८।३९॥

होलाष्टकवर्णन।

विपाशैरावतीतीरे शुतुद्र्याश्च त्रिपुष्करे।
विवाहादिशुभे नेष्टं होलिकाप्राग्दिनाष्टकम् ॥४०॥

अन्वयः—विपाशैरावतीतीरे शतुद्र्याश्च, त्रिपुष्करे च, विवाहादि शुभे (कर्मणि) होलिका प्राक्दिनाष्टकम् नेष्टम् ॥४०॥

भावार्थ—विपाशा, इरावती तथा शतद्रु नदी के उभय भागों में तथा त्रिपुष्कर देश में होलिका दहन के आठ दिन पूर्व शुभ कार्यों का करना अशुभ है इससे अन्य नदियां तथा अन्यदेशों में शुभकार्यों का करना न करना स्वेच्छा पर ही निर्भर है॥४०॥

दुष्ट योगों का परिहार।

मृत्युक्रकचदग्धादीनिन्दौ शस्ते शुभान् जगुः।
केचिद्यामोत्तरं चान्ये यात्रायामेव निंदितान् ॥४१॥

अन्वयः—इन्दौ शस्ते मृत्युक्रकचदग्धादीन् शुभान् जगुः । केचित् यामोत्तरं केचित् यात्रायामेव निन्दितम् इत्याहुः ॥४१॥

भावार्थ—चन्द्र के शुभ होने पर मृत्यु, क्रकच, दग्ध, आदि योगों को आचार्यों ने शुभ बताया है । किसी आचार्य ने १ प्रहर दिन चढे तक ही अयोग कहा है वाद प्रहर के बुरे योग भी शुभद होते हैं । किसी २ आचार्य ने केवल यात्रा में अयोगों को बुरा बताया है शेष कार्यों में अयोग भी शुभ योग ही हैं ॥ ४१ ॥

**अयोगे सुयोगोपि चेत्स्यात्तदानीमयोगं निहत्यैष सिद्धिं तनोति ।**
**परे लग्नशुद्धया कुयोगादिनाशं दिनार्द्धोत्तरं विष्टिपूर्वं च शस्तम्४२**

अन्वयः—अयोगे सुयोगोऽपि चेत् स्यात् तदानीं एषः अयोगं निहत्य सिद्धिं तनोति । परे लग्नशुध्या कुयोगादिनाशं (कथयन्तीति शेषः) विष्टिपूर्वं ( भद्रादि ) दिनार्धोत्तरं शस्तं (शुभमित्याहुः) ॥४२॥

भावार्थ—मृत्यु इत्यादि अयोगों के दिन सिद्धि आदि सुयोग आपड़े तो सिद्धियोग कुयोग को हटाकर सुयोग उत्पन्न करता है । किसी आचार्य का यह कहना है कि लग्न शुद्धि से कुयोगों का नाश होता है । भद्रा आदि दोपहर के बाद शुभ प्रद होते हैं ॥ ४२ ॥

सूचना—भद्रा-आदि शब्द से और बुरे योग विशेषकर व्यतीपात प्रत्यरि तारा जन्म नक्षत्र आदि की गणना है ।

### भद्रा के प्रवेश का काल ।

**शुक्ले पूर्वार्धेऽष्टमी पंचदश्योर्भद्रैकादश्यां स्याच्चतुर्थ्यां परार्धे ।**
**कृष्णेऽन्त्यार्धे स्यात्तृतीया दशम्योः पूर्वे भागे सप्तमीशंभुतिथ्योः॥४३॥**

अन्वयः— शुक्ले—अष्टमीपञ्चदश्योः पूर्वार्धे, एकादश्यां चतुर्थ्यां परार्धे, कृष्णे-तृतीयादशम्योः अन्त्यार्धे, सप्तमी चतुर्दश्योः पूर्वार्धे भद्रा स्यात् ॥४३॥

भावार्थ—प्रत्येक मास के शुक्ल पक्ष के अष्टमी पूर्णिमा को प्रथम दो भागों में और एकादशी चतुर्थी को अन्तिम २ भागों में भद्रा होती है इसी प्रकार प्रत्येक मास के कृष्ण पक्ष के तृतीया दशमी के अन्तिम दो भागों में और सप्तमी तथा चतुर्दशी को प्रथम २ भागों में भद्रा होती हैं ॥ ४३ ॥

भद्रा के मुख और पुच्छ का विचार।

पंचद्व्यद्रिकृताष्टरामरसभूयामादिघटच्य शराः।
विष्टेरास्यमसद्गजेन्द्ररसरामाद्र्यश्विबाणाब्धिषु ॥
यामेष्वंत्यघटीत्रयं शुभकरं पुच्छं तथा वासरे।
विष्टिस्तिथ्यपरार्धजा शुभकरी रात्रौ तु पूर्वार्धजा ॥४४॥

अन्वयः—पञ्चद्व्यद्रि कृताष्ट राम रसभू यामादि शराः घटयः विष्टेरास्यम्, असत् गजेन्द्ररस रामाद्र्यश्वि बाणाब्धिषु यामेषु अन्त्यं घटीत्रयं पुच्छं शुभकरं, तथा वासरे तिथ्यपरार्धजा विष्टिः शुभकरी तु रात्रौ पूर्वार्धजा विष्टिः शुभकरी भवतीति शेषः ॥४४॥

भाषार्थ—भद्रा का मुख पुच्छादि विभाग इस प्रकार है—चतुर्थी आदि तिथियों की आदि पांच नाड़ियाँ भद्रा का मुख है, स्पष्ट यह है कि चतुर्थी को पाचवें प्रहरकी आदि पाँच नाडियाँ भद्रा मुख हैं इसी प्रकार अष्टमी के द्वितीय प्रहर की ५ नाड़ियाँ, एकादशी के सातवें प्रहर का ५ नाडियाँ पूर्णिमा के चौथे प्रहर की ५ नाड़ियाँ भद्रा मुख है। यह शुभ कार्यों में अशुभप्रद है। इसी प्रकार चतुर्थी तिथि के आठवें प्रहर की अन्तिम ३ नाड़ियां, पुच्छ है, अष्टमी १ प्रहर की ३ नाड़ियाँ एकादशी के छठें प्रहर की अन्त्य ३ नाड़ियां, पूर्णिमा के तृतीय प्रहर की ३ नाड़ियाँ अशुभ हैं वह भद्रा पुच्छ हैं। तृतीया के सातवें प्रहर की, सप्तमी के द्वितीय प्रहर की, दशमी के पांचवें प्रहर की, १४ के चौथे प्रहर की अन्त्य ३ नाड़ियां पुच्छ हैं। भद्रा यदि तिथि के उत्तरार्ध में दिन समय में हो तो भद्रा शुभ है। इसी प्रकार तिथि के उत्तरार्ध में होने वाली भद्रा यदि रात्रि में हो तो शुभ है ॥ ४४ ॥

भद्रा का देश विभाग।

कुंभकर्कद्वये मर्त्ये स्वर्गेऽब्जेऽजात्रयेऽलिगे।
स्त्रीधनुर्जूकनक्रेऽधो भद्रा यत्रैव तत्फलम् ॥ ४५ ॥

अन्वयः—अब्जे कुम्भकर्कद्वये भद्रा मर्त्ये (निवसति) (कुम्भमीने, कर्कसिंहे वा) चन्द्रे भद्रा मर्त्ये, अजात्रयेऽलिगे (चन्द्रे) स्वर्गे, स्त्रीधनुर्जूकनक्रे अधः, यत्रैव सा (भद्रा) तत्रैव तत्फलम् ॥४५॥

भाषार्थ—चन्द्र कुम्भमीन, अथवा कर्कसिंह राशि का हो तो भद्रा मनुष्य लोक में निवास करती हैं, मेष, वृष, मिथुन, वृश्चिक का चन्द्रमा हो तो भद्रा स्वर्ग लोक

में रहती है, कन्या, तुला, धनु, मकर राशिका चन्द्रमा हो तो भद्रा पाताल लोक में रहती है जहाँ रहती है वहां पर ही फला फल भी देती है ॥ ४५ ॥

### गुरु और शुक्र के अन्त में वर्जितकर्म ।

वाप्यारामतड़ागकूपभवनारंभप्रतिष्ठाव्रतारंभोत्सर्गवधूप्रवेशन-महादानानि सोमाष्टके ॥ गोदानाग्रहणंप्रपाप्रथमकोपाकर्मवेदव्रतं नीलोद्वाहमथातिपन्नशिशुसंस्कारान् सुरस्थापनम् ॥ ४६ ॥ दीक्षा मौंजिविवाहमुंडनमपूर्वं देवतीर्थेक्षणं संन्यासाग्निपरिग्रहौ नृपतिसंदर्शाभिषेकौ गमम् ॥ चातुर्मास्यसमाव्रती श्रवणयोर्वेधं परीक्षां त्यजेद् वृद्धत्वास्तशिशुत्वइज्यसितयोर्न्यूनाधिमासे तथा ४७

अन्वयः—वाप्यारामतड़ागकूपभवनारम्भप्रतिष्ठाव्रतारम्भोत्सर्गवधूप्रवेशनमहादानानि सोमाष्टके, गोदानाग्रहणं, प्रपा प्रथमकोपाकर्म वेदव्रतं, नीलोद्वाहम्, अथ अतिपन्नशिशुसँस्कारान्, सुरस्थापनम्, दीक्षा, मौंजिविवाहमुण्डनम्, अपूर्वं देवतीर्थेक्षणम्, संन्यासाग्निपरिग्रहौ, नृपतिसंदर्शाभिषेकौ, गमम् चातुर्मास्यसमाव्रती, श्रवणयोर्वेधः, परीक्षां, इज्यसितयोः वृद्धत्वास्तशिशुत्वे तथा न्यूनाधिमासे त्यजेत् ॥४६।४७॥

भाषार्थ—बावड़ी, बागीचा, तालाब, कुआं, भवननिर्माण ( मकान बनाना ) इनका प्रारम्भ, दान तथा प्रतिष्ठा, व्रतारम्भ, वधूप्रवेश, महादान, तुलादान, स्वर्णदान, पर्वताकार धान्यदान आदि, सोमपान, अष्टकश्राद्ध, चौलकर्म, नवान्न, प्याऊ बैठाना, प्रथम उपाकर्म ( श्रावणी कर्म करना ) वेदव्रत, वृषोत्सर्ग, जातकर्म, देवप्रतिष्ठा, गुरुद्वारा मंत्रग्रहण, मौञ्जी, विवाह, मुण्डन कर्म करना, देवतीर्थ दर्शन, सन्यास लेना अग्निहोत्र प्रारम्भ करना, राजा का दर्शन, अभिषेक, गमन, चातुरमास्य व्रत, मौञ्जीत्याग, कर्णवेध (कानछेदवाना) यह सभी काम बृहस्पति तथा शुक्र के वृद्धकाल अस्तकाल, बाल्यकाल में करना उचित नहीं हैं ॥४६।४७॥

### सिंह और मकरगत गुरु का निषेध ।

अस्ते वर्ज्यं सिंहनक्रस्थजीवे वर्ज्यं केचिद्वक्रगे चातिचारे । गुर्वादित्येदि विश्वघस्रेऽपि पक्षे प्रोचुस्तद्वद्दन्तरत्नादिभूषाम् ॥४८॥

अन्वयः—यत् अस्ते वर्ज्यं (तत्) सिंह नक्रस्थजीवे वर्ज्यम् । केचित् आचार्याः वक्रेग, अतिचारे च गुर्वादित्ये विश्वघस्रेऽपि पक्षे (वर्ज्यम् आहुः) तद्वत् दन्तरत्नादिभूषाम् (वर्ज्यां कथयामासुः) ॥४८॥

**भाषार्थः—जो कार्य वृहस्पति के अस्त में निषिद्ध बताया है वह कार्य सिंह, मकर, के वृहस्पति में भी त्याज्य है। कोई आचार्य वृहस्पति के वक्रीदशा में और अतिचार में शुभ कर्मों का निषेध बताते हैं किन्तु सूर्य और वृहस्पति एकही राशिपर हों अथवा १३ दिन का पक्ष हो तो शुभ कर्मों के करने में दोष नहीं है ॥४८॥**

**सिंहे गुरौ सिंहलवे विवाहो नेष्टोऽथ गोदोत्तरश्च यावत् ।**
**भागीरथीयाम्यतटे हि दोषो नान्यत्र देशे तपनेऽपि मेषे ॥४९॥**

अन्वयः—सिंहे गुरौ सिंहलवेऽपि विवाहः नेष्टः गोदोत्तरतः भागीरथी याम्यतटं यावत् अन्यत्रदोषो न तपने मेषे (मेषराशिस्थिते) न दोषः ॥४९॥

**भाषार्थ—वृहस्पति सिंह राशि के हों अथवा सिंह के नवमांशा के हों तो विवाह विधि युक्त नहीं विशेष यह कि निषेध केवल गोदावरी नदी के उत्तर तट से भागीरथी के दक्षिण तक ही दूषित है। और देशों में दूषित नहीं, मेषराशि के सूर्य हों तो सिंह राशि के गुरु (वृहस्पति होते हुये भी) कोई दोष नहीं ॥४९॥**

## सिंहराशिस्थ गुरु का परिहार ।

**मघादिपंचपादेषु गुरुः सर्वत्र निन्दितः ।**
**गंगा गोदांतरं हित्वा शेषांघ्रिषु न दोषकृत् ॥५०॥**
**मेषेऽर्के सत् व्रतद्वाहौ गंगागोदांतरेऽपि च ।**
**सर्वः सिंहगुरुर्वर्ज्यः कलिंगे गौड़गुर्जरे ॥ ५१ ॥**

अन्वयः—मघादिपञ्चपादेषु सर्वत्र गुरुः निन्दितः, गङ्गागोदान्तरं हित्वा शेषांघ्रिषु दोषकृत् न, अर्के मेषे गङ्गागोदान्तरेऽपि व्रतोद्वाहौ सत्, कलिंगे गौड़गुर्जरे सर्वः सिंहगुरुः वर्ज्यः ॥५०।५१॥

**भाषार्थ—मघा के ४ चरणों में और तदुत्तर के नक्षत्र के १ चरण में एवं ५ चरणों में गङ्गा गोदावरी नदी के बीच के प्रत्येक स्थानों के शुभ कार्यों में वृहस्पति**

निन्दित है। केवल विशेष यह है कि अवशिष्ट सभी देशों में तथा पूर्वा फाल्गुनी के शेष चरणों में बृहस्पति निन्दित नहीं। मेष राशिका सूर्य हो और गङ्गा, गोदावरी के देशों में भी शुभ कार्य होवें। कलिङ्ग, गौड़, गुजरात, देश में सम्पूर्ण बृहस्पति वर्जित है ॥५०।५१॥

**रेवापूर्वे गंडकीपश्चिमे च शोणस्योदग्दक्षिणे नीच ईज्यः।**
**वर्ज्यो नायं कौंकणे मागधे च गौडे सिंधौ वर्जनीयः शुभेषु॥५२॥**

अन्वयः—रेवापूर्वे च गण्डकी पश्चिमे शोणस्योदग्दक्षिणे च नीच इज्यः। अयं कौंकणे, मागधे, गौड़े, सिन्धौ शुभेषु वर्जनीयः ॥५२॥

भावार्थ—पूर्वोक्त मकर बृहस्पति रेवा नदी के पूर्व, गण्डकी के पश्चिम, शोण-नदी के उत्तर दक्षिण श्रेष्ठ है। किन्तु कौंकण, मागध, गौड़, सिन्धु, देशों में शुभ कार्यों में (मकर बृहस्पति) में शुभ कार्य नहीं करना चाहिये ॥५२॥

**गोजांत्यकुंभेतरभेऽतिचारगो नो पूर्वराशिं गुरुरेति वक्रितः।**
**तदा विलुप्ताब्द इहातिनिन्दितः शुभेषु रेवासुरनिम्नगांतरे॥५३॥**

अन्वयः—गोजान्त्यकुम्भेतरभे अतिचारगो गुरुः वक्रितः पूर्वराशिं न एति, तदा विलुप्ताब्दः इति (कीर्तितः) इह रेवासुरनिम्नगान्तरे शुभेषु अतिनिन्दितः ॥५३॥

भावार्थ—मेष, मीन, कुम्भ भिन्न अन्य राशियों पर अतिचारी होकर बृहस्पति पहुँच जाँय और जबतक पूर्व राशिपर आते नहीं तब तक वह लुप्तवर्ष कहा जाता है। रेवा, गङ्गा ये मध्य देशों में अति निन्दित है ॥५३॥

**पादोनरेखापरपूर्वयोजनैः पलैर्युतोनास्तिथयो दिनार्धतः।**
**ऊनाधिकास्तद्विवरोद्भवैः पलैरूर्ध्वतथायो दिनपप्रवेशनम् ॥५४॥**

अन्वयः—पादोनरेखापरपूर्वयोजनैः पलैः तिथयः युतोनाः (कार्याः इति शेषः) (ताः) दिनार्धतः ऊनाधिकाः तद्विवरोद्भवैः पलै ऊर्ध्वं तथाऽधः दिनपप्रवेशनम् भवतित्यादि कापित् क्रियाध्याहार्याः ॥५४॥

भावार्थः—प्रत्येक देशों की वारप्रवृत्ति में थोड़ा घना अन्तर होता है अतः जिस देश को वारप्रवृत्ति (कब वार प्रवेश हुआ है) देखनी हो तो वह देखना चाहिये कि

वह देश मध्यरेखा (रावणपुरी, लङ्का, देवकन्या, काञ्ची, कैलास, पर्यली, वत्सगुल्म, उज्जयिनी, गर्गराट, कुरुक्षेत्र, मेरु, स्थान, इन मध्य रेखाओं में से कितने योजन, पर वह स्थान है। पूर्व या पश्चिम है यह जान कर उसका चतुर्थांश करे तब पादोन रेखा ज्ञात हुई उसको ही पल मानना मध्यरेखा वह देश यदि पूर्व हो तो रेखा पलों को १५ घटादे, पश्चिम हो तो जोड़ देना। जोड़ने घटाने से घड़ी, पल प्राप्त होवे उसको आधे के घटी पल से अन्तर करना चाहिये। इसको चिवर कहते हैं। विवर घड़ी पलके अनुरूप ही सूर्योदय के प्रथम या बाद में दिन स्वामी का प्रवेश समझना चाहिये। दिनार्ध विवर होनेसे सूर्योदय और दिनप प्रवेश साथ२ है ॥५४॥

## वारप्रवृत्ति का हेतु और कालहोरा।

वारादेर्घटिका द्विघ्नाःस्वाक्षहृच्छेषवर्जिताः।
सैका तष्टा नगैः कालहोरेशा दिनपात् क्रमात् ॥ ५५ ॥

अन्वयः—वारादेः घटिकाः द्विघ्नाः स्वाक्षहृत् शेषवर्जिताः सैकाः भगैः तष्टाः कालहोरेशाः क्रमात् दिनपात् स्युः ॥५५॥

भाषार्थः जिस किसी दिन काल होरा देखना होवे तो जिस घड़ी पर होरा देखना हो उस वर्तमान घड़ी को द्विगुण करना चाहिये और उस द्विगुण को २ स्थानों में बांट दे। १ जो पृथक् रखा हो उसमें ५ का भाग दे लब्ध को त्याग कर शेष अंक को १ जो पृथक् रखा अंक था उसमें घटा दे १ जोड़ दे जिसमें १ जोड़ा उसमें ७ का भाग दे और जो बचे उसमें जिस दिन होरा देखना हो उस दिन के वार तक गिने होरा स्वामी जाने।

उदाहरणार्थ—रविवार को आठ घड़ी दिन चढ़े पर होरा देखना है तो ८ के दूना करने पर १६ होते हैं उनको दो स्थानों में विभक्त करने पर एक १६ में ५ का भाग दिया ३ लब्धि रही १ बँचा लब्धि को पृथक् कर शेष को (१ को) दूसरे १६ में घटाया १५ रहा १ जोड़ कर ७ से भाग दिया २ शेष रहा रवि से दूसरादिन सोम तो बुध का होरा समझना चाहिये ॥५५॥

## कालहोरा का हेतु।

वारे प्रोक्तं कालहोरा सुतस्य धिष्ण्ये प्रोक्तंस्वामितिथ्यंशकेऽस्य।
कुर्याद्दिक्शूलादि चिन्त्यं क्षणेषुनैवोल्लंघ्यः पारिघश्चापि दंडः ५६

अन्वयः—वारे प्रोक्तं (कार्यं) तस्य कालहोरासु (कार्यं) धिष्ण्ये (प्रोक्त) अस्य स्वामितिथ्यंशके [कार्यम्] क्षणेषु दिक्शूलादि चिन्त्यम्, परिघः, दण्डश्चापि नोल्लंघ्यः ॥५६॥

भाषार्थः—जो कार्य जिस दिन करने के योग्य बताया है वह कार्य उसके काल होरा में करना चाहिये। तथा जिस नक्षत्र में जो कार्य बताया है वह कार्य नक्षत्र स्वामी नक्षत्र में करना चाहिये मुहूर्त में दिक्शूल, इत्यादि का अवश्य विचार करना चाहिये। परिघ तथा दण्ड का उल्लंघन तो कथमपि नहीं करना चाहिये ॥५६॥

### मन्वादि और युगादि तिथियां।

मन्वाद्यास्त्रितिथि मधौ तिथिरवी, ऊर्जेशुचौदिक् तिथि।
ज्येष्ठेऽन्त्ये च तिथिस्त्विषे नवतपस्याश्वाः सहस्ये शिवा॥
भाद्रेऽग्निश्च सिते त्वमाष्टनभ सःकृष्ण युगाद्याः सिते।
गोऽग्नी बाहुलराधयोर्मदनदर्शौ भाद्रमाघासिते ॥५७॥

अन्वयः—सितेः मधौ त्रितिथी, ऊर्जे तिथि रवी शुचौ दिक् तिथी, ज्येष्ठे अन्त्ये च तिथिः, इषे नव, तपसि अश्वाः, सहस्ये, शिवा, भाद्रे अग्निः, तु नभसः कृष्णे अमाष्ट। युगाद्याः बाहुलराधयोः सिते गोग्नी, भाद्रमाह सिसे मदन दर्शे [युगाद्याः तिथयो भवन्ति] ॥५७॥

भावार्थ—ये तिथियाँ मन्वादि कहलाती हैं। चैत्र कृष्ण तृतीया पूर्णिमा, कार्तिक शुक्ल द्वादशी पूर्णिमा, आषाढ़ शुक्ल दशमी पूर्णिमा, ज्येष्ठ तथा फाल्गुण की पूर्णिमा, आश्विन शुक्ल नवमी, माघ शुक्ल सप्तमी, पौष शुक्ल एकादशी, भाद्रशुक्ल तृतीया, श्रावण कृष्ण अमावस्या, अष्टमी। आचार्यों का मत है कि कार्तिक शुक्ल नवमी को सत्युग की, बैशाख शुक्ल तृतीया को त्रेता की, भाद्रकृष्ण त्रयोदशी, को द्वापर की और माघ कृष्ण अमावस्या को कलियुग की उत्पत्ति हुई ॥५७॥

इति शुभाशुभ प्रकरणं समाप्तम्

---

# * अथ नक्षत्रप्रकरणम् *

### नक्षत्रों के स्वामी।

नासत्यांतकवह्निधातृशशभृद्रुद्रादितीज्योरगाः।
ऋक्षेशा पितरो भगोर्यमरवीत्वष्टासमीरः क्रमात्॥

शक्राग्नीखलुमित्रइन्द्रनिर्ऋतिक्षीराणि विश्वेविधिः।
गोविंदोवसुतोऽयपाज चरणाहिर्बुध्न्यपूषाभिधाः ॥१॥

अन्वयः—नासत्यांतक वह्निधातृशशभृद्रुद्रादितीज्योरगाः, पितरः, भगः, अर्यमाः, रविः, त्वष्टा समीरः, शक्राग्नी, मित्रः, इन्द्रनिऋतिक्षीराणि, विश्वे, विधिः, गोविन्दः, वसुतोयपाजचरणाहिर्बुध्नपूषाभिधाः क्रमात् ऋक्षेशाः ॥१॥

भावार्थ—अश्विनी आदि नक्षत्रों के क्रमशः ये स्वामी होते हैं। अश्विनी के अश्विनीकुमार, भरणी के यमराज, कृतिका के अग्नि, रोहिणी के ब्रह्मा, मृगशिरा के चन्द्रमा, आर्द्रा के रुद्र, पुनर्वसु के अदिति, पुष्य के बृहस्पति, श्लेषाके सर्प, मघा के पितर, पूर्वाफाल्गुनी के भग, उत्तराफाल्गुनी के अर्यमा, चित्रा के त्वष्टा, स्वाती के वायु, विशाखा के इन्द्रअग्नि। अनुराधा के मित्र, ज्येष्ठा के इन्द्र मूल के राक्षस, पूर्वाषाढ़ा के विश्वेदेव, अभिजित् के ब्रह्मा, श्रवण के गोविन्द, धनिष्ठा के वसु, शतभिषा के वरुण, पूर्वा भाद्रपद के अजपात्, उत्तराभाद्रपद के अहिर्बुध्न रेवती के पूषा ॥१॥

ध्रुव संज्ञक नक्षत्र।

उत्तरात्रयरोहिण्यो भास्करश्च ध्रुवं स्थिरम् ॥
तत्र स्थिरं बीजगेहे शांत्यारामादिसिद्धये ॥ २ ॥

अन्वयः—उत्तरात्रयरोहिण्यः भास्करश्च ध्रुवंस्थिरं, तत्र स्थिरं वीजगेहे शान्त्यारामादि, सिद्धये भवतीति शेषः ॥२॥

भावार्थ—तीनों उत्तरा, रोहिणी तथा रवि ये ध्रुव तथा स्थिर नाम के हैं इसमें मकान बनाना, कुआँ का खुदवाना, बीजबोना, गृहप्रवेश, मूलादिशान्ति, बागीचा लगाना आदि शुभ है ॥२॥

चरसंज्ञक नक्षत्र।

स्वात्यादित्ये श्रुतेस्त्रीणि चन्द्रश्चापि चरं चलम्।
तस्मिन् गजादिकारोहो वाटिकागमनादिकम् ॥३॥

अन्वयः—स्वात्यादित्ये श्रुतेः त्रीणि य सोमः चरं चलं (निगद्यते इतिशेषः) गजादिका रोहः, वाटिकागमनादिकम् [ शस्तमिति शेषः ] ॥३॥

भावार्थ—स्वाती, पुनर्वसु, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, और सोमवार इनकी "चर चल" संज्ञा होती है इनमें हाथी आदि पर चढ़ना बागीचा में जाना इत्यादि का शुभ है ॥३॥

उग्रसंज्ञक नक्षत्र।

पूर्वात्रयं याम्यमघे उग्रं क्रूरं कुजस्तथा।
तस्मिन् घाताग्निशाठ्यानि विषशस्त्रादिसिध्यति ॥४॥

अन्वय—पूर्वात्रयं, याम्यमघे, तथा कुजः "उग्रं क्रूरं" निगद्यते इतिशेषः तस्मिन् घाताग्निशाठ्यानि विषशस्त्रादि सिध्यति ॥४॥

भावार्थ—तीनों पूर्वा, भरणी, मघा, मंगलवार इनकी " उग्र क्रूर " ये नाम हैं इनमें शत्रुमारण, अग्निज्वालन, शठता, शस्त्र चलाना, विषपान कराना इत्यादि कार्य करना चाहिये ॥४॥

मिश्रसंज्ञक नक्षत्र।

विशाखाग्नेभये सौम्ये मिश्रं साधारणं स्मृतम्।
तत्राग्निकार्यं मिश्रं च वृषोत्सर्गादि सिध्यति ॥ ५ ॥

अन्वयः—विशाखाग्नेयभे, सौम्ये, मिश्रं, साधारणं स्मृतम्। तत्र अग्निकार्यं, मिश्रं [उभयवस्तुनोर्मेलनम् वृषोत्सर्गादि सिध्यति ॥५॥

भावार्थः—विशाखा, कृतिका तथा बुधवार दिन का मिश्र अथवा साधारण संज्ञा है। इनमें अग्निहोत्रादि, २ वस्तुओं का मिलाना और वृषोत्सर्ग कार्य शुभ होता है ॥५॥

लघुसंज्ञक नक्षत्र।

हस्ताश्विपुष्याभिजितः क्षिप्रं लघु गुरुस्तथा।
तस्मिन् पण्यरतिज्ञानं भूषाशिल्पकलादिकम् ॥ ६ ॥

अन्वयः—हस्ताश्विपुष्याभिजितः तथा गुरुः "क्षिप्रं, लघु" संज्ञकं भवति तस्मिन् पण्य रतिज्ञानम्भूषाशिल्प कलादिकम् शुभदामितिशेषः ॥६॥

भाषार्थः—हस्त, अश्विनी, पुष्य, अभिजित् तथा गुरुवार इनकी क्षिप्र तथा लघु संज्ञा है इनमें बेचना, स्त्री सहवास (मैथुन) गहना पहिनना कारीगरी सीखना शुभ है ॥६॥

मृदु संज्ञक नक्षत्र ।

मृगांत्यचित्रामित्रर्क्षं मृदु मैत्रं भृगुस्तथा ।
तत्र गीताम्बरक्रीडा मित्रकार्यविभूषणम् ॥ ७ ॥

अन्वयः—मृगान्त्य चित्रामित्रर्क्षं, भृगुः "मृदु मैत्रं" [नाम्ना निगद्यते] तत्र गीताम्बर क्रीडा मित्रकार्य विभूषणम् [ शुभदं इतिशेषः ] ॥७॥

भाषार्थः—मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा तथा शुक्रवार इनकी मृदु तथा मैत्र संज्ञा है इनमें गीत सीखना, नूतन वस्त्र धारण, खेलना, मित्रता करना, गहना बनाना अथवा धारण करना श्रेष्ठ है ॥७॥

तीक्ष्ण संज्ञक नक्षत्र ।

मूलेंद्रार्द्राहिभं सौरिस्तीक्ष्णं दारुणसंज्ञकम् ।
तत्राभिचारघातोग्रभेदाः पशुदमादिकम् ॥ ८ ॥

अन्वयः—मूलेन्द्रार्द्राहिभं सौरिः "तीक्ष्णं दारुण संज्ञकम्" [निगदितम् ]तत्र अभिचार-घातोग्रभेदाः पशूद्रयादिकम् ( श्रेष्ठम् ) ॥८॥

भाषार्थः—मूल, ज्येष्ठा, आर्द्रा अश्लेषा तथा शनिवार इनको तीक्ष्ण अथवा दारुण कहते हैं इनमें अभिचारद्वारा घात (मंत्रादि से मारण) शस्त्रघात, क्रूरकर्म करना और पशुओं को आधीन करना इत्यादि काम श्रेष्ठ हैं ॥८॥

अधोमुख ऊर्ध्वमुख और तिर्यग मुख नक्षत्र ।

मूलाहिमिश्रोग्रमधोमुखं भवेदुर्ध्वास्यमार्द्रेज्यहरित्रयं ध्रुवम् ।
तिर्यङ् मुखं मैत्रकरानिलादितिज्येष्ठाशिवभानीदृशकृत्यमेषु सत् ॥ ९ ॥

अन्वयः—मूलाहि मिश्रोग्रम् अधोमुखम्, आर्द्रेज्य हरित्रयं ध्रुवम् ऊर्ध्वास्यम्, मैत्रकरा-निलादितिज्येष्ठाश्विभानि तिर्यङ्मुखम् एषु ईदृशं कृत्यं सत् ॥ ९ ॥

भावार्थः—मूल, श्लेषा तथा मिश्र उग्र संज्ञा वाले नक्षत्र अधोमुख कहे गये हैं। इसी प्रकार आर्द्रा, पुष्य, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, तथा ध्रुव संज्ञक नक्षत्र ऊर्ध्वमुख हैं। मृगशिरा, चित्रा, रेवती, अनुराधा, हस्त, स्वाती, पुनर्वसु, ज्येष्ठा, अश्विनी इनका मुख टेढ़ा होता है इन सबों में इनके रूपानुरूप ही कार्य करना श्रेष्ठ है। अधोमुखों मे "कूपखनना" ऊर्ध्वमुखों में "भित्तिनिर्माण" तिर्यङ्मुखों में मकानपर "धरन" आदि चढ़वाना श्रेष्ठ है ॥९॥

प्रवाल आदि धारण करने के मुहूर्त।

पौष्णध्रुवाश्विकरपंचकवासवेज्यादित्येप्रवालरदशंखसुवर्णवस्त्रम्।
धार्यं विरिक्तशनिचन्द्रकुजेह्निरक्तं भौमे ध्रुवादितियुगे सुभगा न दध्यात् ॥ १० ॥

अन्वयः—पौष्ण ध्रुवाश्विकरपञ्चकवासवेज्यादित्ये, प्रवालं रद शंख सुवर्ण-वस्त्रम् धार्यं (किन्तु) विरिक्तशनिचन्द्रकुजेह्नि, रक्तं भौमे (धार्यं) सुभगा ध्रुवादिति युगे न दध्यात् ॥ १० ॥

भावार्थः—रेवती, ध्रुवसंज्ञा वाले नक्षत्र, अश्विनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा अनुराधा, धनिष्ठा, पुनर्वसु, पुष्य, इन नक्षत्रों में मूँगा की माला, दाँत का चूड़ा, शंख, सुवर्ण, तथा वस्त्र धारण करना चाहिये। किन्तु रिक्ता तिथि और शनि, सोम, मंगल से भिन्न वारों में रक्त। (रंगा हुआ) मंगलवार को पहनना शुभ है। ध्रुव संज्ञक नक्षत्रों में पुनर्वसु तथा पुष्य नक्षत्र में समर्तृका औरत को मूंगा इत्यादि का धारण सर्वथा अनुचित है ॥१०॥

नव प्रकार से विभक्त वस्त्रके जलने का दोष।

वस्त्राणां नवभागकेषु च चतुष्कोणेऽमरा राक्षसाः।
मध्येत्र्यंशगता नरास्तु सदृशे पार्श्वे च मध्यांशयोः॥
दग्धे वा स्फुटितेऽम्बरे नवतरे पंकादिलिप्ते न सद्रक्षोंशेनृसुरांशयोः
शुभमसत् सर्वांशके प्रांततः ॥ ११ ॥

अन्वयः—वस्त्राणां नवभागकेषु चतुष्कोणे अमराः, मध्ये त्र्यंशगताः राक्षसाः, मध्यांशयोः सदृशे पार्श्वे च नराः (स्थाप्याः) रक्षोंशे नवतरे अम्बरे दग्धे स्फुटिते पंकादि लिप्ते (वा)

न सत् नसुरांशयोः शुभम् सर्वांशके प्रान्ततः दग्धे, स्फुटिते, पंकादिलिप्ते असत् ॥ ११ ॥

भाषार्थः—जिस किसी नूतन वस्त्र को पहने उसके नव भाग करे ४ कोनों में देवता का, मध्यके तीन भागों में राक्षस, देव मध्य भाग में मनुष्य का स्थापन करे यदि किये भाग में से राक्षस भाग के कपड़े का कोई भी भाग जले फटे या कीचड़ से लिसजाय तो शुभ नहीं मनुष्य देव भाग में से जलने, फटने, कीचड़ लगने पर शुभ है तीनों ही ( देव, राक्षस, मनुष्य ) भाग के जलने, फटने कीचड़ लगने पर अशुभ समझना चाहिये ॥११॥

दुष्टदिनों में वस्त्र धारण करना ।

| | | |
|---|---|---|
| दे | रा | दे |
| न | रा | न |
| दे | रा | दे |

विप्राज्ञया तथोद्वाहे राज्ञा प्रीत्यार्पितं च यत् ।
निंद्येऽपि धिष्ण्ये वारादौ वस्त्रं धार्यं जगुर्बुधाः ॥ १२ ॥

अन्वयः—निंद्येऽपि धिष्ण्ये वारादौ विप्राज्ञया, तथा उद्वाहे राज्ञा यत् प्रीत्या अर्पितं तद् वस्त्रं बुधाः धार्यं जगुः ॥ १२ ॥

भाषार्थः—निन्दनीय नक्षत्र, निन्दनीय वार में भी ब्राह्मण की आज्ञा से विवाह के कारण अथवा राजाने प्रेम पूर्वक दिया है उस वस्त्र को विद्वान् मण्डली ने (धार्य) धारण करने योग्य बताया है ॥१२॥

लता वृक्ष लगाना राजा का दर्शन और मद्यविक्रय का मुहूर्त ।

राधामूलमृदुध्रुवर्क्षवरुणक्षिप्रैर्लतापादपा-
रोपोऽथो नृपदर्शनं ध्रुवमृदुक्षिप्रश्रवोवासवैः ।
तीक्ष्णोग्रांबुपभेषुमद्यमुदितं क्षिप्रात्यवह्नीद्रभा-
दित्यैंद्रांबुपवासवेषु हि गवां शस्तः क्रयोविक्रयः ॥ १३ ॥

अन्वयः—राधामूलमृदुध्रुवर्क्षवरुणक्षिप्रैः लतापादपारोपः, अथ नृप दर्शनं ध्रुवमृदुक्षिप्र श्रवोवासवैः, तीक्ष्णो ग्राम्युपभेषु मद्यं, उदितं। क्षिप्रान्त्यवह्नीन्द्रभादित्येन्द्रा म्युपवासवेषु गवां क्रयः शस्तः ॥१३॥

भावार्थः—विशाखा, मूल, ध्रुवमृदु संज्ञा के नक्षत्र शतभिषा, क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्र इनमें वृक्षों का लगाना शुभ है। ध्रुव, मृदु, क्षिप्र, श्रवण, धनिष्ठा में राजदर्शन करना शुभ है। तीक्ष्ण, उग्र संज्ञा वाले तथा शतभिष में मद्य बनाना, क्षिप्र संज्ञक नक्षत्र, रेवती, कृतिका, मृगशिरा, पुनर्वसु, ज्येष्ठा, शतभिषा इनमें गावों को खरीदना बेंचना शुभद है ॥१३॥

### पशुओं की रक्षा स्थिति और सवारी का मुहूर्त्त।

**लग्नेशुभे चाष्टमशुद्धिसंयुते रक्षा पशूनां निजयोनिभे चर।**
**रिक्ताष्टमीदर्शकुजश्रवोध्रु वत्वाष्ट्रे षु यानं स्थितिवेशनं न सत् ॥१४॥**

अन्वयः—शुभे लग्ने अष्टमशुद्धिसंयुते पशूनां रक्षा (उचिता) निजयोनिभे चरभे किन्तु रिक्ताष्टमीदर्श कुजश्रवो ध्रुवत्वाष्ट्रेषु पशूनां मानम् स्थितिवेशनं न सत् ॥ १४ ॥

भावार्थः—शुभ लग्न हो और अष्टम स्थान पापग्रह से रहित हो नक्षत्र अपनी २ योनि में हों ऐसे समय पशुओं की रक्षा, बन्धनादि श्रेष्ठ है। रिक्ता तिथि, अष्टमी, अमावस्या को तथा मंगलवार को ध्रुव संज्ञक नक्षत्र, रोहिणी इनमें तथा चित्रा नक्षत्र में पशु बेंचना या अपने घर से किसी प्रकार दूसरे के घर देने में शुभ नहीं ॥१४॥

### औषधि सेवन और सूचीकर्म मुहूर्त्त।

**भैषज्यं सल्लघुमृदुचरे मूलभे द्वयङ्गलग्ने शुक्रेन्दीज्ये विदि च दिवसे चाऽपि तेषां रवेश्च। शुद्धे रिष्फद्युनमृतिगृहे सत्तिथौ नो जनेभेंसूचीकर्म्माप्यदितिवसुभत्वाष्ट्रमैत्राश्विपुष्ये ॥ १५ ॥**

अन्वयः—लघुमृदुचरे, मूलभे, द्वयङ्गलग्ने, शुक्रेन्द्वीज्य विदि रवेश्च दिवसे रिष्फ द्युन मृतिगृहे शुद्धे, सत्तिथौ भैषज्यं सत्। जनेभें नो (सत्) अदिति वसुभे, त्वाष्ट्र मित्राश्विपुष्ये सूचीकर्म (सत्) ॥ १४ ॥

भावार्थः—लघु, मृदु, चर संज्ञा वाले नक्षत्रों में तथा मूल नक्षत्र में द्विस्वभाव राशियों में शुक्रवार, चन्द्रवार, बृहस्पतिवार बुधवार, इन दिनों तथा रविवार में रिक्ता अमारहित से अन्य तिथियों में औषध खाना चाहिए किन्तु लग्न से १२, ७, ८, गृह जब शुभ ग्रह से दृष्ट हो। जन्म नक्षत्र में औषध नहीं ग्रहण करना चाहिए सीने का काम प्रारम्भ करना पुनर्वसु, धनिष्ठा, चित्रा, मित्र नक्षत्र, अश्विनी, पुष्य में शुभप्रद होता है ॥ १५ ॥

खरीदने और बेचने का मुहूर्त्त।

क्रयर्क्षे विक्रयो नेष्टो विक्रयर्क्षे क्रयोऽपि न।
पौष्णांबुपाश्विनीवातश्रवश्चित्राः क्रये शुभाः ॥ १६ ॥

अन्वयः—क्रयर्क्षे विक्रयः न इष्टः विक्रयर्क्षे क्रयोऽपि न (इष्टः) पौष्णाम्बुपाश्विनीवातश्रवश्चित्राः क्रये शुभाः ॥ १६ ॥

भावार्थः—खरीदने वाले नक्षत्र में बेंचना और बेंचने वाले नक्षत्र में खरीदना शुभ नहीं हैं। रेवती, शतभिषा, अश्विनी, स्वाती, श्रवण, चित्रा ये नक्षत्र खरीदने में शुभ हैं ॥ १६ ॥

दूकान धरने और बेचने का मुहूर्त्त।

पूर्वाद्वीशकृशानुसार्पयमभे केंद्रत्रिकोणे शुभैः।
षट्त्र्यायेष्वशुभैर्विनाघटतनुंसन् विक्रयः सत्तिथौ ॥
रिक्ताभौमघटान्विना च विपणिर्मित्रध्रुव त्तिप्रभैः।
लग्नेचंद्रसितेऽव्ययाष्ठरहितैः पापैः शुभैर्द्व्यायखे ॥ १७ ॥

अन्वयः—पूर्वाद्वीशकृशानुसार्प यमभे केन्द्रत्रिकोणे शुभैः षट्त्र्यायेषु अशुभैः घट तनुं विना सत्तिथौ रिक्ताभौमघटान् विना (एतदतिरिक्तेषु तिथिवार नक्षत्रेषु) मैत्र ध्रुवक्षिप्रभैः लग्ने चन्द्रे सितेसति व्ययाष्ट रहितैः पापैः शुभैः द्व्यायखे विपणिः शुभा ॥ १७ ॥

भावार्थ—पूर्वा (तीनों) विशाखा, कृत्तिका, अश्लेषा, भरणी, नक्षत्र तथा केन्द्र तथा त्रिकोण में (केन्द्र-प्रथम, चतुर्थ, सप्तम, दशम, त्रिकोण-नवम, पञ्चम) में शुभ-ग्रह और छठें तीसरे ग्यारहवें पापग्रहों के होते हुए कुम्भ को छोड़ कर लग्न और उत्तम तिथि (पूर्णादि) हो, विक्रय (बेंचना शुभ होता है) किन्तु रिक्ता, अमावस्या से

रहित तिथि अवश्य होनी चाहिए। एवं रिक्ता, मंगलवार कुम्भ लग्न न हो मैत्र, ध्रुव क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्र हों, चन्द्र, शुक्र लग्न में हो, बारहवां आठवां नवां स्थान पापग्रह से रहित हो, दूसरे ग्यारहवें दसवें स्थान में शुभग्रह (बृहस्पति इत्यादि) हों ऐसी स्थिति में दूकान खोलना चाहिए॥ १७॥

हाथी घोड़े का क्रय विक्रय मुहूर्त्त।

**क्षिप्रान्त्यवस्विन्दुमरुज्जलेशादित्येष्वरिक्तारदिने प्रशस्तम्।**
**स्याद्वाजिकृत्यं त्वथ हस्तिकार्यं कुर्यान्मृदुक्षिप्रचरेषु विद्वान्॥१८॥**

अन्वयः—क्षिप्रान्त्यवस्विन्दुमरुज्जलेशादित्येषु अरिक्तादिने—वाजिकृत्यं प्रशस्तम् स्यात्। अथ विद्वान् मृदु क्षिप्रचरेषु हस्तिकार्यं कुर्यात्॥ १८॥

भाषार्थ—क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्र, रेवती, धनिष्ठा, मृगशिरा, स्वाती, शतभिषा, पुनर्वसु नक्षत्र में, रिक्ता वर्जित तिथि में घोड़ा का प्रथम फेरना इत्यादि शुभ है किन्तु विद्वान् मनुष्य मृदु, क्षिप्र, चर संज्ञा वाले नक्षत्रों में गजकृत्य (हाथी खरीदना बेंचना आदि) करे॥ १८॥

अलंकार (गहना) बनवाने और धारण करने का मुहूर्त्त।

**स्याद्भूषाघटनं त्रिपुष्करचरक्षिप्रध्रुवे रत्नयुक्तत्तीक्ष्णोग्रविहीनभे रविकुजे मेषालिसिंहे तनौ। तन्मुक्तसहितं चरध्रुवमृदुक्षिप्रेशुभेसत्तनौ तीक्ष्णोग्राश्विमृगे द्विदैवदहनं शस्त्रं शुभं घट्टितम्॥१९॥**

अन्वयः—भूषाघटनं त्रिपुष्कर चर क्षिप्र ध्रुवे (शुभं) रत्नयुक् (यदि) तीक्ष्णोग्रविहीनभे रविकुजे, मेषालिसिंहे तनौ शुभम् मुक्ता सहितं यदि चर ध्रुवमृदु क्षिप्रे शुभे सत्तनौ (शुभं) तीक्ष्णोग्राश्विमृगे द्विदैवदहने घट्टितं शास्त्रं (शुभम्) भवतीति पूर्वे योजनम्॥ १९॥

भाषार्थ—गहना का प्रथम२ बनाना त्रिपुष्कर योग में, चर, क्षिप्र, ध्रुव इन नक्षत्रों में उत्तम है। किन्तु गहना रत्नमिलित हो तब तीक्ष्ण उग्र संज्ञा से भिन्न किसी नक्षत्र में, रवि तथा मंगलवार में, मेष, वृश्चिक, सिंह लग्न में बनाना प्रारम्भ करे। वह गहना मुक्ता से युक्त हो तो चर, ध्रुव, क्षिप्र इन नक्षत्रों में शुभ ग्रह युक्त लग्न में बनावे शस्त्रों का बनवाना तीक्ष्ण, उग्र संज्ञा वाले नक्षत्रों में तथा अश्विनी मृगशिरा में, विशाखा, कृत्तिका, नक्षत्रों में उत्तम होता है। १९।

### मुद्रापातन और वस्त्रक्षालन मुहूर्त्त ।

**मुद्राणां पातनं सद्ध्रुवमृदुचरक्षिप्रभैर्वीन्दुसौरे घस्ने पूर्णाजयाख्ये न च गुरुभृगुजास्ते विलग्ने शुभैः स्यात् । वस्त्राणां क्षालनं सद्वसुहयदिनकृत्पंचकादित्यपुष्ये नो रिक्तापर्वषष्ठीपितृदिनरविजज्ञेषु कार्यं कदापि ॥२०॥**

अन्वयः—सद्ध्रुव मृदुचर क्षिप्रभैः, वीन्दुसौरैर्घस्रे, पूर्णा जयाख्ये, नच गुरु, भृगुजास्ते, विलग्ने शुभैः मुद्राणां पातनं स्यात् । वस्त्राणां क्षालनं सद्वसु हय दिनकृत पंचकादित्य पुष्ये, रिक्ता पर्वषष्ठी पितृ दिन रविजज्ञेषु कदापि नो कार्यम् ॥ २० ॥

भाषार्थ-ध्रुव, मृदु, चर, क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्रों की सोमवार और शनिवार से अन्यवार को रूपये का ढालना इत्यादि उत्तम है। पूर्णा, तथा जया तिथि हो किन्तु वृहस्पति और शुक्र के अस्त समय में टकशाल घर नहीं खोलना चाहिए। वृहस्पति आदि शुभ हैं तो "टकशाल" खोलना उत्तम है वस्त्रों का प्रथम २ धोना अथवा धोबी के घर देना धनिष्ठा, अश्विनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, पुनर्वसु, पुष्य नक्षत्रों में शुभ है किन्तु रिक्ता तिथियां, पर्वदिन, षष्ठी, अमावश्या न हो ॥ २० ॥

### शस्त्रादि धारण और शय्यादिकों के उपवेश का मुहूर्त्त ।

**संधार्यः कुंतवर्मेष्वसनशरकृपाणासिपुत्र्योर्विरिक्ते शुक्रेज्याऽर्केऽह्नि मैत्रध्रुवलघुसहितादित्यशाक्रद्विदैवे स्युर्लग्ने हि स्थिराख्ये शशिनि च शुभदृष्टे शुभे केन्द्रगैःस्याद्भोगःशय्यासनादेर्ध्रुवमृदुलघुहर्यन्तकादित्य इष्टः ॥ २१ ॥**

अन्वयः—विरिक्तेः शुक्रेज्यार्केऽह्नि मैत्रध्रुवलघुसहितादित्यशाक्रद्विदैवे कुन्तवर्मेष्व सनशरकृपाणासिपुत्र्यः, धार्याः किन्तु स्थिराख्ये लग्ने शशिनि शुभ दृष्टे शुभैः केन्द्रगैः [ विद्यमानैः ] । ध्रुवमृदुलघुहर्यन्तकादित्ये शय्यासना देर्भोगः इष्टः ॥२१॥

भाषार्थ—रिक्ता ( ४, १४, ९ ) से रहित तिथि, शुक्र वृहस्पतिवार, मैत्र ध्रुव, लघु तथा पुनर्वसु, ज्येष्ठा, विशाखा, नक्षत्रों में भाला, कवच, धनुष, तलवार, छुरी इत्यादि धारण करना उत्तम है किन्तु स्थिर लग्न हो और चन्द्रमा शुभग्रह दृष्ट हों,

इसी प्रकार, ध्रुव, मृदु, लघु संज्ञा वाले नक्षत्र तथा श्रवण, भरणी, पुनर्वसु इन नक्षत्रों में शय्यारोहण तथा खड़ाऊँ आदि पहनना उत्तम है ॥ २१ ॥

नक्षत्रों की संज्ञायें।

अंधाक्षं वसुपुष्यधातृजलभद्वीशार्यमांत्याभिधंमंदाक्षंरविविश्व मैत्रजलपाश्लेषाश्विचांद्रं भवेत्। मध्याक्षं शिवपित्रजैकचरणत्वा ष्ट्रेन्द्रविध्यंतकं स्वक्षंस्वात्यदितिश्रवोदहनभाहिर्बुध्न्यरक्षोभगम्॥२२॥

अन्वयः--वसुपुष्यधातृजलभद्वीशार्यमान्त्याभिधं अन्धाक्षं, [ नक्षत्रम् ] रवि विश्व मित्र जलपाश्लेषाश्विचान्द्रम् मन्दाक्षम् शिवपित्रजैक चरणत्वाष्ट्रेन्द्रविध्यन्तकम् मध्याक्षम्, स्वात्यदितिश्रवोदहनभाहिर्बुध्न रक्षो भगम् स्वक्षम् (नक्षत्रम्) भवेदिति शेषः ॥२२॥

भावार्थ—धनिष्ठा, पुष्य, रोहिणी, पूर्वाषाढ़, विशाखा, उत्तराफाल्गुनी, रेवती ये नक्षत्र "अन्धाक्ष," हस्त, उत्तराषाढ़, अनुराधा, शतभिषा, अश्लेषा, अश्विनी, मृगशिरा, ये "मन्दाक्ष," आर्द्रा, मघा, पूर्वाभाद्रपद, चित्रा, ज्येष्ठा, अभिजित, भरणी, ये "मध्याक्ष" स्वाती, पुनर्वसु, श्रवण,कृत्तिका उत्तरा भाद्रपद, मूल, पूर्वा फाल्गुनी ये "सुलोचन" संज्ञा वाले नक्षत्र हैं ॥ २२ ॥

नक्षत्रों के फल।

विनष्टार्थस्य लाभोऽन्धे शीघ्रं मंदे प्रयत्नतः।
स्याद्दूरे श्रवणं मध्ये श्रुत्याप्ती न सुलोचने ॥ २३ ॥

अन्वयः—अन्धे विनिष्टार्थ्यस्य लाभः शीघ्रं, मन्दे प्रयत्नतः, मध्येदूरे श्रवणं, सुलोचने श्रुत्याप्ती न भवतीति शेषः ॥२३॥

भावार्थ—अंध नक्षत्र में खोई अथवा चोरी गई चीजों की प्राप्ति बहुत शीघ्र, मन्द में देर से, मध्य में खोई वस्तु सुनने में आती है किन्तु मिलती नहीं सुलोचन में सुनना मिलना कुछ भी नहीं होता ॥२२॥

लेन देन में वर्जित नक्षत्र।

तीक्ष्णमिश्रध्रुवोग्रैर्यद्द्रव्यं दत्तं निवेशितम्।
प्रयुक्तं च विनष्टं च विष्टयां पाते च नाप्यते ॥ २४ ॥

अन्वयः—तीक्ष्ण मिश्र ध्रुवोग्रैः यत् द्रव्यं दत्तं निवेशितम् प्रयुक्तं च विनष्टं तत् नाप्यते। विष्टयां, पाते, च नाप्यते (दत्तादि वस्तु) ॥२४॥

भाषार्थ—तीक्ष्ण, मिश्र, ध्रुव, उग्र संज्ञा वाले नक्षत्रों में दिया हुआ, धरोहर रखा हुआ, सूद मिलने के लोभ से दिया हुआ नहीं मिलता उसी प्रकार भद्रा अथवा व्यतीपात योग में दिया, रखा, सूद वास्ते दिया धन नहीं मिलता है ॥ २४ ॥

जलाशय खुदवाने और पहिले पहिल नाचने गाने का मुहूर्त्त।

मित्रार्कध्रुववासवांबुपमघातोयांत्यपुष्येन्दुभिः।
पापैर्हीनबलैस्तनौ सुरगुरौ ज्ञेऽथवा भृगौ खे विधौ॥
आप्ये सर्वजलाशयस्य खननं व्यम्भोमघैःसेंद्रभै-
स्तैर्नृत्यंहिबुकेशुभैस्तनुगृहेज्ञेऽब्जेज्ञराशौशुभम् ॥ २५ ॥

अन्वयः—मित्रार्कध्रुववासवाम्बुपमघातोयान्त्यपुष्येन्दुभिः, पापैः हीनबलैः तनौ, सुरगुरौ, ज्ञे, वा खे भृगौ चन्द्रेवा आप्ये सर्वजलाशयस्य खननं शुभम् तैः व्यम्भोमघैः सेन्द्रभैः शुभैः हिवुके ज्ञे अब्जे ज्ञराशौ नृत्यं शुभम् ॥२५॥

भाषार्थ—मित्र संज्ञा वाले नक्षत्र तथा धनिष्ठा, शतभिषा, मघा, पूर्वाषाढ, पुष्य, मृगशिरा नक्षत्रों में बलहीन पापग्रह लग्न में बृहस्पति, बुध दशम में मीन-चन्द्र में जलाशय (तड़ागादि) खुदवाना उत्तम है। पूर्वाषाढ़, मघा छोड़ और ज्येष्ठा सम्मिलित करते हुए प्रथम कथित नक्षत्रों में चतुर्थ शुभग्रह में बुध लग्न में हों चन्द्र बुधराशि का हो इसमें प्रथम नृत्य शिक्षा उत्तम है ॥ २५ ॥

नौकरी करने का मुहूर्त्त।

क्षिप्रे मैत्रे वित्सिताऽर्केज्यवारे सौम्ये लग्नेऽर्के
कुजे वा खलाभे। योनेर्मैत्र्यां राशिपोश्चापि
मैत्र्यां सेवा कार्या स्वामिनः सेवकेन ॥ २६ ॥

अन्वयः—क्षिप्रे, मैत्रे, वित्सितार्केज्यवारे, सौम्ये लग्ने, अर्के-कुजे वा खलाभे, योनेः मैत्र्यां राशिपोः मैत्र्यां सेवकेन स्वामिनः सेवा कार्या ॥२६॥

भाषार्थः—क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्र में तथा अनुराधा में, बुध, शुक्र, सूर्य दिनों में,

शुभ ग्रह लग्न में, सूर्य, मंगल के १० और ११ दशा स्थित में नौकर स्वामी की सेवा में रत हो ॥ २६ ॥

स्वात्यादित्यमृदुद्विदैवगुरुभे कर्णत्रयाश्वे चरे।
लग्ने धर्मसुताष्टशुद्धिसहिते द्रव्यप्रयोगः शुभः॥
नारे ग्राह्यमृणं तु संक्रमदिने वृद्धौ करेऽर्केऽह्नि यत्।
तद्वंशेषु भवेद्दणं न च बुधे देयं कदाचिद्धनम् ॥२७॥

स्वात्यादित्य मृदुद्विदैवगुरुभे, कर्णत्रयाश्वे, चरे, धर्मसुताष्टशुद्धिसहिते लग्ने, द्रव्यप्रयोगः शुभः। आरे ऋणं न ग्राह्यम् तु संक्रमदिने, वृद्धौ, करे, अर्केऽह्नियत् ऋणं तत् वंशेषु भवेत बुधे कदाचित् धनं न देयम् ॥२७॥

भावार्थ—स्वाती, पुनर्वसु, रेवती, मृगशिरा, चित्रा, अनुराधा, विशाखा, पुष्य, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा तथा चर संज्ञा वाले नक्षत्रों में मेष, कर्क, तुला मकर इनमें से किसी लग्न में नवम पञ्चम शुद्धि में ऋण लेना उत्तम है, मंगल संक्रान्ति दिन वृद्धियोग, हस्त नक्षत्र रविवार को ऋण नहीं लेना चाहिए क्योंकि वह ऋण वंशों में (अगले) भी चुकता नहीं होता, बुध दिन किसी से ऋण नहीं लेना चाहिए ॥ २७ ॥

### हल चलाने का मुहूर्त्त।

मूलद्वीशमघाचरध्रुवमृदुक्षिप्रैर्विनार्कं शनिं।
पापैर्हीनबलैर्विधौ जललवे शुक्रे विधौ मांसले॥
लग्ने देवगुरौ हलप्रवहणं शस्तं न सिंहे घटे।
कर्काजैणघटे तनौ क्षयकरं रिक्तासु षष्ठ्यां तथा ॥ २८ ॥

अन्वय—मूलद्वीशमघाचरध्रुवमृदुक्षिप्रैः अर्कं शनिं विना पापैः हीनबलैः विधौ जललवे शुक्रे विधौ मांसळे देवगुरौ ळग्ने हलप्रवहणं शस्तम् सिंहे घटे कर्काजैणघटे तनौ रिक्तासु (हळप्रवहणम्) न शस्तम् ॥२८॥

भावार्थ—मूल, विशाखा, मघा, चर, ध्रुव, मृदु, क्षिप्र संज्ञा वाले नक्षत्रों में, तथा पापग्रहों के हीन बल होने हुए, चन्द्र जलराशिकी नवमांश में हो शुक्र चन्द्र उदित हों सातवें बृहस्पति लग्नस्थ हों तब हल चलाना चलवाना उत्तम है किन्तु

कुम्भ, कर्क, मकर, तुला लग्न हो रिक्ता तिथि हो तो प्रथम हलप्रवहण उत्तम नहीं ॥ २८ ॥

फणिचक्र और बीज बोने का मुहूर्त्त ।

एतेषु श्रुतिवारुणादितिविशाखोडूनि भौमं विना
बीजोप्तिर्गदिता शुभात्वशुभतोऽष्टाग्नींदुरामेंदवः ।
रामेंद्वग्नियुगान्यसच्छुभकराण्युप्तौहलेऽर्कोज्झिता
द्वाद्रामाष्टनवाष्टभानिमुनिभिः प्रोक्तान्यसत्संति च ॥२९॥

अन्वयः—एतेषु ( पूर्वोक्तेषु हळप्रवहणमुहूर्तेषुमूलादिषु ) श्रुतिवारुणादिति विशाखोडूनि भौमं विना वीजोप्तिः गदिता । अशुभतः अष्टाग्नीन्दुरामेन्दवः रामेन्द्वग्नियुगानि भानि असत् शुभकराणि च अर्कोज्झितात् भात् रामाष्ट नवाष्ट भानि मुनिभिः असत् सन्ति च प्रोक्तानि ॥२९॥

भावार्थ—पूर्वोक्त हलप्रवहण मुहूर्तों में से श्रवण, शतभिषा, पुनर्वसु, विशाखा नक्षत्र तथा मंगलवार को छोड़ शेष नक्षत्र वारों में बीज बोना शुभ है । राहु नक्षत्र से आठ नक्षत्र शुभ हैं तीन पुनः शुभ और १ अशुभ है सूर्य से त्यक्त नक्षत्रों में से क्रमशः ३ अशुभ और आठ शुभ हैं पुनः नव अशुभ और आठ शुभ है ॥२९॥

जुलाब लेने और वमन करने तथा धर्म क्रिया का मुहूर्त्त ।

त्वाष्ट्रान्मित्रकभाद्द्वयेंऽबुपलघुश्रोत्रे शिरामोक्षणं
भौमार्केज्यदिने विरेकवमनाद्यं स्याद्बुधार्की विना ।
मित्र क्षिप्रचरध्रुवे रविशुभाहेलग्नवर्गे विदो
जीवस्याऽपि तनौ गुरौ निगदिता धर्मक्रियातद्वले ॥३०॥

अन्वय—त्वाष्ट्रात् मित्रकभात् द्वये अम्बुपलघुश्रोत्रे भौमार्केज्यदिने शिरामोक्षणं किन्तु बुधार्की विना विरेक वमनादिकं न स्यात् । मित्र क्षिप्र चरध्रुवेषु रविशुभाहे विदः जीवस्यापि लग्नवर्गे तनौ धर्मक्रिया निगदिता ॥३०॥

भावार्थ—चित्रा, स्वाती, अनुराधा, ज्येष्ठा, रोहिणी, मृगशिरा, शतभिषा, अश्विनी, पुष्य, अभिजित, श्रवण नक्षत्र, मंगल, रवि, बृहस्पतिवार, इनमें जुलाब, वमन लेना श्रेष्ठ है । मित्र, क्षिप्र, चर, ध्रुव, संज्ञा वाले नक्षत्र रविवार, शुभ चन्द्रमा

बृहस्पति का लग्नस्थ, बुध, बृहस्पति का लग्नवर्ग, बृहस्पति,की धर्म करने वाले पर सबलता, इत्यादि होने पर धर्म क्रिया प्रारम्भ करनी चाहिए ॥३०॥

धान्य च्छेदनमुहूर्त्त ।

तीक्ष्णाजपादकरवह्निवसुश्रुतीं-
दुस्वाती मघोत्तरजलांतकतत्त्वपुष्ये ।
मंदाररिक्तरहिते दिवसेऽतिशस्ता
धान्यच्छिदा निगदिता स्थिरभे विलग्ने ॥ ३१ ॥

अन्वयः—तीक्ष्णाजपादवह्निवसु श्रुतीन्दु स्वाती मघोत्तर जलान्तकतत्त्वपुष्ये मन्दार रिक्त रहिते दिवसे स्थिरभे विलग्ने धान्यच्छिदा अतिशस्ता निगदिता आचार्यैरेष्वेव नक्षत्रादिषु धान्याश्छेद्याः ॥३१॥

भावार्थ—तीक्ष्ण संज्ञा वाले नक्षत्र, पूर्वाभाद्रपद, हस्त, कृत्तिका, धनिष्ठा, श्रवण, मृगशिरा, स्वाती, मघा तीनों उत्तरा, पूर्वाषाढ, भरणी, चित्रा, पुष्य ये नक्षत्र, मङ्गल, शनि, से भिन्न दिन रिक्ता से भिन्न तिथि धान्यादि च्छेदन में शुभकारक है ॥ ३१ ॥

धान्य मर्दन और सस्यरोपण मुहूर्त्त ।

भाग्यार्यमश्रुतिमघेंद्रविधातृमूल-
मैत्रांत्यभेषु कथितं कणमर्दनं सत् ।
द्वीशाजपान्निर्ऋतिधातृशतार्यमर्क्षे
सस्यस्य रोपणमिहार्किकुजौ विना सत् ॥३२॥

अन्वयः—भाग्यार्यमश्रुतिमघेन्द्रविधातृमूलमैत्रान्त्यभेषु कणमर्दनं सत् । द्वीशाजपान्निर्ऋतिधातृशतार्यमर्क्षे अर्किकुजौ विना शस्यस्य रोपणम् सत् (उक्त मिति शेषः) ॥३२॥

भावार्थ—पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, श्रवण, मघा, ज्येष्ठा, रोहिणी, मूल, अनुराधा, रेवती इन नक्षत्रों में धान्यमर्दन (बैलों द्वारा दाँय चलवाना) शुभ है । विशाखा, पूर्वाभाद्रपद, मूल रोहिणी, शतभिषा, उत्तराफाल्गुनी नक्षत्रों में रविवार और मङ्गलवार भिन्न वारों में धान्य का एकत्र करना उत्तम माना गया है ॥३२॥

धान्य की स्थिति और वृद्धि का मुहूर्त्त।

मिश्रोग्ररौद्रभुजगेन्द्रविभिन्नभेषु
कर्काजतौलिरहिते च तनौ शुभाहे।
धान्यस्थितिः शुभकरा गदिता ध्रुवेज्य
द्वीशेंद्रदस्रचरभेषु च धान्यवृद्धिः ॥ ३३ ॥

अन्वयः—मिश्रोग्ररौद्रभुजगेन्द्रविभिन्नभेषु कर्काजितौलिरहिते तनौ शुभाहे धान्यानां स्थितिः शुभकरी गदिता। ध्रुवेज्यद्वीशेन्द्रदस्रचरभेषु धान्यवृद्धिः शुभा गदिता ॥३३॥

भाषार्थ—मिश्र, उग्र, रौद्र ज्येष्ठादि नक्षत्रों को छोड़ शेष नक्षत्रों में मेष, कर्क, तुला को छोड़ शेष लग्नों में बृहस्पति इत्यादि शुभ वारों में धान्य एकत्र करना उत्तम है। ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्रों में पुष्य, विशाखा, ज्येष्ठा, अश्विनी, तथा चर संज्ञावाले नक्षत्रों में सवैया इत्यादि करने के लिए धान्य देना चाहिए ॥३३॥

शांतिक पौष्टिक मुहूर्त्त।

क्षिप्रध्रुवांत्यचरमैत्रमघासु शस्तं
स्याच्छांतिकं च सह पौष्टिकमंगलाभ्याम्।
खेऽर्केविधौ शुभगते तनुगे गुरौ नो
मौढ्यादिदुष्टसमयेऽशुभदं निमित्ते ॥३४॥

अन्वयः—क्षिप्रध्रुवान्त्यचरमैत्रमघासु पौष्टिकमङ्गलाभ्याम् सह, शान्तिकम् शस्तं स्यात् अर्के खे, विधौ सुखगते, गुरौ तनुगे (शान्त्यादि कार्यम्) मौढ्यादिदुष्टसमये नो [शुभम्] निमित्ते अशुभदं न भवतीति बोध्यम् ॥३४॥

भाषार्थः—क्षिप्र, ध्रुव, संज्ञा वाले नक्षत्र तथा रेवती, स्वाती आदिचर संज्ञा के नक्षत्रं, अनुराधा, मघा, नक्षत्रों में, किन्तु सूर्य दसमचन्द्र चौथे, बृहस्पति लग्न में हो तो मङ्गल (ग्रहशान्ति) पौष्टिक (गणेश पूजन) कर्म शुभ है गुरु शुक्रास्त में इन कामों का करना शुभ नहीं किन्तु गुरुशुक्रास्त में केतुदर्शन होतो अशुभ नहीं है ॥ ३४ ॥

हवन में किस ग्रह के मुख में आहुति पड़ती है।

सूर्यभात्त्रित्रिभे चांद्रे सूर्यविच्छुक्रपंगवः।

चंद्रारेज्यागुशिखिनो नेष्टा होमाहुतिः खले ॥ ३५ ॥

अन्वयः—सूर्यभात् त्रित्रिभेचान्द्रे सूर्य बिच्छुक्रपंगवः चन्द्ररेज्यागुशिखिनः होमाहुतिः खळे ( होमाहुतिः ) नेष्टा इति पुनर्योजनम् ॥३५॥

भाषार्थः—सूर्य नक्षत्र से दिन नक्षत्र तक ३-३ गिने और क्रमशः प्रथम में सूर्य की द्वितीय में बुध, तृतीय में शुक्र, फिर तीन शनि, पुनः चन्द्र, अनन्तर ३ मङ्गल, पुनः तीन बृहस्पति, ३ केतु ३ राहु, इस प्रकार आहुति समझना चाहिए ॥ ३५ ॥

अग्निवास ज्ञानम् ।

सैका तिथिर्वारयुता कृताप्ता शेषे गुणेऽभ्रे भुवि वह्निवासः ।
सौख्याय होमे शशियुग्मशेषेप्राणार्थनाशौदि विभूतलेच॥३६॥

अन्वयः—तिथिः वारयुता सैका कृताप्ता गुणे, अभ्रे, शेषे भुवि वह्निवासः ( एतत् ) सौख्याय, शशियुग्मशेषे दिवि, भूतळे च ( वह्निवासः ) एतस्मिन् प्राणार्थ नाशौ ॥३६॥

भाषार्थ—तिथि को प्रथम तो वार से युक्त करे १ मिलावे ४ से भाग दे अनन्तर यदि ३ बचे तो अग्निवास पृथ्वी में जानना चाहिए यह शुभदा है और १ बचे तो अग्निवास स्वर्ग में समझना चाहिए यह प्राणनाश के लिए होता है २ बचे तो अग्निवास पाताल में समझना चाहिए पाताल में अग्निवास समझना यह धन नाशकारी है जैसे ६ तिथि को शुक्र है तो तिथि दिन मिलकर १२ हुआ १ मिला ४ भाग देकर शेष १ हुआ अग्निवास स्वर्ग में हुआ हानिकारक है ॥ ३६ ॥

नया अन्न खाने का मुहूर्त्त ।

नवान्नं स्याच्चरक्षिप्रमृदुभे सत्तनौ शुभम् ।
विना नंदा विषघटी मधुपौषार्किभूमिजान् ॥ ३७ ॥

अन्वयः—चरक्षिप्रमृदुभे सत्तनौ नन्दा विषघटीमधु पौषार्किभूमिजान् विना नवान्नं सत् । नवान्नं भक्षणमेतेषु कार्यमित्यर्थः ॥३७॥

भाषार्थः—चर, क्षिप्र, मृदु, संज्ञा वाले नक्षत्र, उत्तम लग्न, में नन्दा तिथि, विषघटी को छोड़ तथा चैत्र पौष मास, शनि, मङ्गलवार छोड़ कर औरों में नवान्न भक्षण नया अन्न का खाना उत्तम है ॥ ३७ ॥

जलयान ( नौका ) आदि बनाने का मुहूर्त्त ।

यम्यत्रयविशाखेन्द्रसार्प पित्र्येशभिन्नभे ।
भृग्विज्यार्कदिने नौकाघट्टनं सत्तनौ शुभम् ॥ ३८ ॥

अन्वयः—याम्यत्रयं विशाखेन्द्र सार्पपित्र्येशभिन्नभे भृग्विज्यार्कदिने सत्तनौ नौकाघटनम् शुभम् ( एतेषुनक्षत्रादि नौका घटनीया) ॥३८॥

भावार्थः—भरणी, कृतिका, रोहिणी, विशाखा, ज्येष्ठा, अश्लेषा, मघा, आर्द्रा, नक्षत्रों से भिन्न नक्षत्र में शुक्रवार, गुरुवार, रविवार में शुभ लग्न होनेपर तथा शुभ ग्रहों की दृष्टि भी होने पर नौका बनवाना शुभ है ॥३८॥

बीर साधना और अभिचार मुहूर्त्त ।

मूलार्द्राभरणीपित्र्यमृगे सौम्ये घटे तनौ ।
सुखे शुक्रेऽष्टमे शुद्धे सिद्धिर्वीराभिचारयोः ॥ ३९ ॥

अन्वयः—मूलार्द्राभरणी पित्र्यमृगे घटे तनौ सौम्ये, शुक्रे सुखे (सति) अष्टमे शुद्धे वीराभिचारयोः सिद्धिः ॥३९॥

भावार्थः—मूल, आर्द्रा, भरणी, मघा, मृगशिरा नक्षत्रों में कुम्भ लग्न में अष्टम शुद्ध होते हुए वीर कर्म (मल्लयुद्ध) अभिचार ( मारण, मोहन, वशीकरण, उच्चाटन ) उत्तम होता हैं ॥३९॥

रोग से छूटने पर स्नान करने का मुहूर्त्त ।

व्यंत्यादितिध्रुवमघानिलसार्पधिष्ण्ये
रिक्ते तिथौ चरतनौ विकवीन्दुवारे ॥
स्नानं रुजा विरहितस्य जनस्य शस्तं ।
हीने विधौ खलखगैर्भवकेन्द्रकोणे ॥ ४० ॥

अन्वयः—व्यन्त्यादितिध्रुवमघानिलसार्पधिष्ण्ये रिक्ते तिथौ चरतनौ विकवीन्दुवारे विधौ हीने खलखगैः भवकेन्द्रकोणे रुजा विरहितस्य जनस्य स्नानं शस्तं ॥४०॥

भावार्थः—रेवती, पुनर्वसु, ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र मघा, स्वाती, अश्लेषा, नक्षत्रों को

छोड़ कर शेष नक्षत्रों में रिक्ता तिथि में होते हुए पापग्रहों के ११, ३, ७, १०, नवम, पञ्चम स्थान में होते हुए रोग युक्त मनुष्य का स्नान करना उत्तम है ॥४०॥

## शिल्प ( कारीगरी ) सीखने का मुहूर्त्त ।

मृदुक्षिप्रध्रु चरे ज्ञे गुरौ वास्वलग्नगे ।
विधौ ज्ञजीववर्गस्थे शिल्पविद्या प्रशस्यते ॥ ४१ ॥

अन्वयः—मृदु क्षिप्र ध्रुव चरे ज्ञे गुरौ वा स्वलग्नगे विधौ ज्ञजीववर्गस्थे शिल्पविद्या (आचार्यैः) प्रशस्यते ॥४१॥

भावार्थः—मृदु, क्षिप्र, ध्रुव, चर संज्ञा वाले नक्षत्रों में बुध, बृहस्पति के स्व-क्षेत्री होने पर तथा चन्द्रमा के बुध, बृहस्पति के वर्ग में स्थित होने पर आचार्यों ने शिल्पकला (कारीगरी) सीखना उत्तम कहा है ॥४१॥

## संधान ( मेल ) करने का मुहूर्त्त ।

सुरेज्यमित्रभागेषु चाष्टम्यां तैतिले हरौ ।
शुक्रदृष्टे तनौ सौम्यं वारे सन्धानमिष्यते ॥ ४२ ॥

अन्वयः—सुरेज्यमित्रभागेषु अष्टम्यां हरौ (तिथौ) तैतिळे (करणे) शुक्रदृष्टे तनौ सौम्यवारे सन्धानम् इष्यते (एतेषु सन्धिः कार्या) ॥४२॥

भावार्थः—पुष्य, अनुराधा, पूर्वाफाल्गुनी इन नक्षत्रों में ८, १२ तिथि, तैतिल करण, शुक्रग्रह से देखे शुभ लग्न में बृहस्पति आदि शुभ दिन में सन्धि (मिलाप) करना श्रेष्ठ कहा है ॥४२॥

## परीक्षा ( इम्तिहान ) का मुहूर्त्त

त्यक्त्वाऽष्टभूतशनिविष्टिकुजाञ्जनु-
र्भमासौ स्मृतौ रविविधूअपि भानि नाड्यः ।
द्व्यंगे चरे तनुलवे शशिजीवतारा
शुद्धौकरादितिहरीन्द्रकपे परीक्षा ॥ ४३ ॥

अन्वयः—अष्टभूत शनिविष्टिकुजान् जनुर्भमासौ मृतौ रविविधू नाडयः भानि अपि त्यक्त्वा द्व्यङ्गे चरे तनुळत्रे शशिजीवतारा शुद्धौ कराददितिहरीन्द्रकपे परीक्षा शस्ता ॥४३॥

भाषार्थः—अष्टमी चुतुर्दशी तिथि, शनिवार, जन्मनक्षत्र, जन्ममास, अष्टम-रवि, चन्द्र को छोड़ द्विस्वभाव लग्न, चरलग्न, द्विस्वभाव के नवमांश हों चन्द्र बृहस्पति तारा, शुद्ध हो हस्त, पुनर्वसु, श्रवण, ज्येष्ठा, शतभिषा, नक्षत्र हों तो परीक्षा देना अथवा लेना शुभ है ॥४३॥

शुभ कार्य में लग्नशुद्धि ।

व्ययाष्टशुद्धोपचये लग्नगे शुभदृग्युते ।
चन्द्रे त्रिषड्दशायस्थे सर्वारंभः प्रसिद्ध्यति ॥ ४४ ॥

अन्वयः—व्ययाष्टशुद्धोपचये शुभदृग्युते ळग्नगे चन्द्रे त्रिषड्दशायस्थे सर्वारम्भः प्रसिध्यति एतेषु सर्वेषामेव पूर्वोक्तानां कार्याणामारम्भो विधेयः ॥४४॥

भाषार्थः—१२ वाँ ८ वां शुद्ध हो इतर ६ ठां ११ वां १० वां शुभ दृष्टि से युक्त हो चन्द्रमा ३ रा ६ ठां १० वां ११ वां में हो तो प्रत्येक शुभ कार्य करना चाहिये ॥४४॥

ज्वर उत्पन्न होने से निवृत्ति दिन संख्या ।

स्वातींद्रपूर्वाशिवसार्पभे मृतिर्ज्वरेऽन्त्यमैत्रे स्थिरता भवेद्रुजः ।
याम्ये श्रवोवारुणतक्षभे शिवाघस्रा हि पक्षोद्व्यधिपार्कवासवे ।४५।
मूलाग्निदास्रे नव पित्र्यभे नखा बुध्न्यार्यमेज्यादितिधातृभेनगाः
मासोऽब्जवैश्वेऽथ यमाहिमूलभे मिश्रेशपित्र्ये फणिदंशने मृतिः ।४६।

अन्वयः—स्वातीन्द्रपूर्वाशिवसार्पभे ज्वरे मृतिः, अन्त्यमैत्रे रुजः स्थिरता, याम्यश्रवो-वारुण तक्षभे शिवाघस्राः द्व्यधिपार्कवासवे पक्षः मूलाग्निदास्रे नव, पित्र्यभे नखाः, अब्जवैश्वे मासः, यमाहिमूलभे मिश्र शपित्र्ये फणिदंशने मृति (मरणं) निगदितम् इति शेषः ॥४५।४६॥

भाषार्थः—स्वाती, तीनों पूर्वा, अश्लेषा ज्वर चढ़े तो मृत्यु, रेवती, अनुराधा में दिन बहुत लगना, भरणी, श्रवण, शतभिषा चित्रा का रोगी के रोग में ११ दिन में आराम होना, विशाखा, हस्त, धनिष्ठा, का ज्वरीका १५ दिन में नीरोग होना, मूल कृतिका अश्विनी के रोग में ९ दिन में नीरोग होना, मघा नक्षत्र के रोगी का

२० दिन में निरोगिता, उत्तराभाद्रपद, उत्तराफाल्गुनी, पुष्य, पुनर्वसु रोहिणी का सात दिन में नीरोग होना, मृगशिरा, उत्तराषाढ़ के उत्पन्न रोगका १ मास रहना शास्त्रकारों ने बताया है। भरणी, अश्लेषा, मूल, कृतिका, विशाखा, आर्द्रा, मघा नक्षत्र में कुत्ता के काटने पर अवश्य मरण आचार्यों ने बताया है ॥४५॥४६॥

### रोगी के शीघ्र मरने का योग।

रौद्राहिशाक्रांबुपयाम्यपूर्वाद्विदैववस्वग्निषु पापवारे।
रिक्ताहरिस्कंददिने च रोगे शीघ्रं भवेद्रोगिजनस्य मृत्युः ॥४७॥

अन्वयः—रौद्राहिशाक्राम्बुपयाम्यपूर्वाद्विदैववस्वग्निषु पापवारे हरिस्कन्ददिने रोगे (प्रादुर्भूते) रोगिजनस्य मृत्युः शीघ्रं भवेत् ॥४७॥

भावार्थः—आर्द्रा, अश्लेषा, ज्येष्ठा, शतभिषा, भरणी, तीनोंपूर्वा, विशाखा, धनिष्ठा, कृतिका ये नक्षत्र हों और रवि, मंगलवार हो रिक्ता तिथि तथा षष्ठी भी हो इस में प्राणी को रोग उत्पन्न हो तो मृत्यु अवश्य होती है ॥४७॥

### प्रेतदाह का मुहूर्त्त।

क्षिप्राहिमूलेन्दुहरीशवायुभे प्रेतक्रियास्याज्झषकुंभगे विधौ।
प्रेतस्य दाहं यमदिग्गमंत्यजेच्छय्यावितानं गृहगोपनादि च।४८।

अन्वयः—क्षिप्राहिमूलेन्दुहरीशवायुभे प्रेतक्रिया स्यात् झषकुम्भगे विधौ प्रेतस्य दाहं यमादिग्गमं शय्यावितानं गृहगोपनादि त्यजेत् ॥४८॥

भावार्थः—क्षिप्र संज्ञावाले नक्षत्र में अश्लेषा, मूल, ज्येष्ठा, श्रवण, आर्द्रा नक्षत्र में प्रेतक्रिया श्राद्ध आदि करना चाहिये। तथा मीन कुम्भराशि के चन्द्रमा होने पर प्रेत दाह, दक्षिण दिशा में जाना, खाट बूनना घर छाना वर्जित है ॥४८॥

### काष्ठसंग्रह का मुहूर्त्त।

सूर्यर्क्षाद्रसभैरधः स्थलगतैः पाको रसैःसंयुतः।
शीर्षे युग्ममितैः शवस्य दहनं मध्ये युगैः सार्पभिः॥
प्रागाशादिषु वेदभैः स्वसुहृदां स्यात्संगमोरोगभीः।
क्वाथादेः करणं सुखं त्र गदितं काष्ठादिसंस्थापने॥४६॥

अन्वयः—सूर्यर्क्षात् रसभैः अधः स्थळगतैः पाकः रसैः संयुतः स्यात्, युग्मभैः शीर्षे (स्थापितैः) शवस्य दहनं, मध्ये युगैः सर्पभीः, प्रागादिषु वेदभैः स्वसुहृदां संगमः (स्यात्) रोगभीः, क्वाथादेः करणम् (उत्तरे) काष्ठादि संस्थापने सुखं गदितम् ॥४९॥

भाषार्थः—सूर्य जिस नक्षत्र का हो उस नक्षत्र से दिन नक्षत्र तक गिने सूर्य नक्षत्र से ६ नक्षत्र अधःस्थल (नीचे) लिखे इन में लकड़ी रखने से वह लकड़ी सुन्दर पाक (रसोई) के काम में आती है। दो नक्षत्र शिर पर स्थापन करने से उस लकड़ी से प्रेतदाह (मुर्दा जलाना) होता है। ४ नक्षत्र मध्य में स्थापन करे और उन नक्षत्रों में लकड़ी रखने से सर्पभय रहता है। चार नक्षत्रों को चार दिशाओं में रखे पूर्व में मित्र संगम, दक्षिण में रोग भय, पश्चिम में क्वाथ के काम आना उत्तर में मंगल बताया है ॥४९॥

## त्रिपुष्कर योग।

भद्रातिथी रविजभूतनयार्कवारे द्वीशार्यमाजचरणादितिवह्निवैश्वे ॥
त्रैपुष्करो भवति मृत्युविनाशवृद्धौ त्रैगुण्यदो द्विगुणकृद्वसुतक्षचांद्रे ५०

अन्वयः—रविजभूतनयार्कवारे द्वीशार्यमाजचरणादितिवह्निवैश्वे भद्रातिथिः (चेत्) त्रैपुष्करः भवति मृत्युविनाशवृद्धौ त्रैगुण्यदः वसुतक्षचान्द्रे द्विगुणकृत् (अतः तस्य द्विपुष्कर इति नाम) ॥५०॥

भाषार्थः—रवि, मंगल, शनिवार को विशाखा, उत्तरा फाल्गुनी, पूर्वाभाद्रपदा, पुनर्वसु, कृत्तिका उत्तराषाढ के नक्षत्रों के तथा भद्रातिथि (द्वितीया, सप्तमी, द्वादशी) के होने पर त्रिपुष्कर योग होता है। यह त्रिपुष्कर योग मृत्यु, विनाश, वृद्धि होने पर तिगुनी मृत्यु, विनाश, वृद्धि होती है। धनिष्ठा, चित्रा, मृगशिरा नक्षत्र में द्विपुष्कर योग होता है उसमें मृत्यु, विनाशादि द्विगुणता को प्राप्त होता है ॥५०॥

## शव प्रतिकृति (पुतला दाह) का मुहूर्त्त।

शुक्रारार्किषु दर्शभूतमदने नन्दाश्रुतीदणोग्रभे।
पौष्णेवारुणभे त्रिपुष्करदिने न्यूनाधिमासेऽयने॥
याम्येऽब्दात्परतश्च पातपरिघे देवेज्यशुक्रास्तके।

भद्रावैधृतयोः शवप्रतिकृते दाहो न पक्षे सिते ॥५१॥

अन्वयः—शुक्रारार्किषु, दर्शभूतमदने, नन्दासु, तीक्ष्णोग्रभे, पौष्णे, वारुणभे, त्रिपुष्कर दिने न्यूनाधिमासे,याम्ये अयने, अब्दात् परतः (दाहो विधेयः) पातपरिघे देवेज्य शुक्रास्तगे सिते पक्षे शवप्रतिकृतेः दाहः न (विधेयः इति शेषः) ॥५१॥

भावार्थ—शुक्र मङ्गल शनिवार, चतुर्दशी, अमावस्या, त्रयोदशी, प्रतिपद, षष्ठी, एकादशी तिथि, तीक्ष्ण, उग्र नक्षत्र, रेवती शतभिषा नक्षत्र, त्रिपुष्कर दिन, न्यूनाधिमास, दक्षिणायन में १ वर्ष बाद कुशपुत्रदाह करना चाहिए। व्यतीपात, परिघ-योग, बृहस्पति शुक्र अस्त, भद्रा वैधृति योग तथा शुक्लपक्ष में कुशपुत्रदाह नहीं करना चाहिए ॥५१॥

साधारण वर्ज्य योग।

जन्मप्रत्यरितारयोर्मृतिसुखांत्येऽब्जेच कर्त्तुर्नसन्।
मध्योमैत्रभगादिति ध्रुवविशाखाद्व्यंघ्रिभेज्ञेऽपिच ॥
श्रेष्ठोऽर्केज्यविधोर्दिने श्रुतिकरस्वात्यश्विपुष्ये तथा।
स्वाशौचात् परतोविचार्यमखिलं मध्ये यथा संभवम् ॥५२॥

अन्वयः—कर्त्तुः जन्मप्रत्यरितारयोः अब्जे मृतिसुखान्त्ये दाहो न सत् मैत्रभगादितिध्रुव विशाखाद्व्यङ्घ्रिभेज्ञेऽपि (दाहः) मध्यः। अर्केज्यविधोर्दिनेश्रुतिकरस्वात्यश्विपुष्ये तथा (श्रेष्ठ इत्यर्थः) अशौचात् परतः अखिलं विचार्य मध्ये यथासंभवम् कर्तव्यम् इति शेषः ॥५२॥

भावार्थः—पुतला दाह करने वाले के जन्म, प्रत्यरितारा में अष्टम, चतुर्थ, द्वादश चन्द्रमा में शवदाह करना श्रेष्ठ नहीं। अनुराधा, पूर्वाफाल्गुनी, पुनर्वसु, तीनों उत्तरा, रोहिणी विशाखा के पूर्व दो चरण तथा बुधको शव प्रतिकृति (पुतला) दाह मध्यम है रविवार, गुरुवार, सोमवार दिन, श्रवण, हस्त, स्वाती, अश्विनी, पुष्य नक्षत्र में उत्तम है। त्रयोदशाह के उपरान्त दिनों की यह नियम हैं १३ दिन के भीतर तो स्वेच्छानुसार करे ॥५२॥

अभुक्तमूलं घटिकाचतुष्टयं ज्येष्ठांत्यमूलादिभवं हि नारदः।
वशिष्ठ एकद्विघटीमितं जगौ बृहस्पतिस्त्वेकघटीप्रमाणकम् ॥५३॥

अन्वयः—नारदः ज्येष्ठान्त्यमूळादिभवं घटिकाचतुष्टयं अभुक्तमूलं जगौ। वशिष्ठः एकद्विघटीमितं (जगौ) वृहस्पतिस्तु एकघटी प्रमाणकं (जगाविति पूर्वेण सम्बन्धः)॥५३॥

भाषार्थ—नारदजी ने ज्येष्ठा का अन्तिम चरण तथा मूल के आदि ४ घड़ियों को "अभुक मूल" कहा है। वशिष्ठ जी ने १-२ घड़ी को, वृहस्पति जी ने केवल १ घड़ी को अभुक्त मूल कहा है ॥५३॥

### मूल नक्षत्र में बालक के जन्म का विचार

**अथोचुरन्ये प्रथमाष्टवट्यो मूलस्य संक्रान्तिमपंचनाड्यः।**
**जातंशिशु तत्र परित्यजेद्वा मुखं पितास्याष्टसमा न पश्येत्॥५४॥**

अन्वयः—अथ अन्ये (शास्त्रपार गामिनो मुनयः) मूळस्य प्रथमाष्टघटयः संक्रान्तिम पंचनाड्यः ऊचुः। तत्र जातं शिशुं परित्यजेत् अथवा अष्टसमाः पिता मुखं न पश्येत् (तस्य जातस्य शिशोरित्यर्थः) ॥५४॥

भाषार्थ—और आचार्यों ने मूल की प्रथम आठ घड़ियों को संक्रान्तिम पञ्चनाड़ी (अभुक्त मूल) कहा है। उत्पन्न वच्चे को छोड़ देना चाहिए अथवा ८ वर्ष तक पिता उस बच्चे का मुख न देखे ॥५४॥

### मूल और अश्लेषा नक्षत्र में उत्पन्न बालक का बिचार।

**आद्ये पिता नाशमुपैति मूलेपादे द्वितीये जननी तृतीये॥**
**धनं चतुर्थोऽस्य शुभोऽथ शांत्या सर्वत्र सत्स्यादहिभे विलोमम्॥५५॥**

अन्वयः—मूळे आद्ये पादे पिता नाशंउपैति द्वितीये पादे जननी तृतीये धनम् चतुर्थः शुभो (भवति) अथ शान्त्या सर्वत्र सत् (शान्ति करणेन सर्वत्रैव मूलस्य निर्दोषितैव भवतीति ध्येयम्) अहिभे विलोमम् ॥५५॥

भाषार्थः—मूल के प्रथम चरण में पिता का, द्वितीय में माता का, तृतीय में धन का नाश होता है चतुर्थ चरण शान्ति से शुभद है अथवा शान्ति से सभी शुभदायी हैं अश्लेषा नक्षत्र के जन्म वाले बालक के जन्मफल मूल से उलटे हैं चतुर्थ में जन्म से पिता, तृतीय में माता दूसरे में धन नाश होता है प्रथम चरण में शान्ति से शुभद है ॥५५॥

### मूल नक्षत्र के वास का विचार

**स्वर्गे शुचि प्रोष्ठपदेषुमाघे भूमौ नभः कार्तिकचैत्रपौषे ।**
**मूलं ह्यधस्तात्तु तपस्यमार्गेवैशाखशुक्रेष्वशुभं च तत्र ॥५६॥**

अन्वयः—मूलं शुचिप्रोष्ठपदेषुमाघे स्वर्गे, (तिष्ठति) नभः कार्तिक चैत्र पौषे भूमौ, तपस्यमार्ग वैशाख शुक्रेषु अधः तत्र च अशुभं (यत्र मूल निवासस्तत्रैव मूल दोषः) ॥५६॥

भाषार्थ—आषाढ, भाद्रपद, आश्विन, माघ में मूलनिवास स्वर्ग में, श्रावण, कार्तिक चैत्र पौष में मूलनिवास भूमि में, फाल्गुण, मार्गशीर्ष वैशाख, ज्येष्ठ मासों में मूलनिवास पाताल में रहता है जब जहाँ निवास रहता है मूल वहीं फल भी देता है ॥५६॥

### गंडान्त आदि में उत्पन्न बालक का परिहार ।

**गंडांतेंद्रभशूलपातपरिघव्याघातगंडावमे संक्रांति व्यतिपातवैधृति-सिनीवालीकुहूदर्शके ॥ वज्रे कृष्णचतुर्दशीषु यमघंटे दग्धयोगे मृतौ विष्टौ सोदरभे जनिर्न पितृभे शस्ता शुभा शांतितः ॥५७॥**

अन्वयः—गण्डान्तेन्द्रभशूलपातपरिघ-व्याघात-गण्डावमे, संक्रान्ति व्यतिपात वैधृति सिनी वाली कुहूदर्शके, वज्रे, कृष्णचतुर्दशीषु, यमघण्टे, दग्धयोगे, मृतौ, विष्टौ, भद्रायां सोदरभे, पितृभे जनिः (पुत्र्याः पुत्रस्यवोत्पत्तिः) न शस्ता शान्तितः शुभा शुभावहा भवति ॥५७॥

भाषार्थः—नक्षत्र, तिथि, लग्नों का जोड़ (सन्धि) ज्येष्ठा, शूल, पात, परिघ, व्याघात, तथा गंड योग में पुत्र पुत्री का जन्म शुभ नहीं इसी प्रकार सूर्य संक्रान्ति, व्यतिपात, वैधृत, दृष्टचन्द्र अमा, नष्टचन्द्र अमा, वज्रयोग, कृष्णचतुर्दशी यमघंट, दग्ध, मृत्युयोग, भद्रा सहोदर भाई माता पिता के नक्षत्र में सन्तान का जन्म होना अच्छा नहीं ॥५७॥

### नक्षत्रों की तारा संख्या ।

**त्रित्र्यंगपंचाग्निकुवेदवह्नयः शरेषुनेत्राश्विशरेंदुभूकृताः ।**
**वेदाग्निरुद्राश्वियमाग्निवह्नयोब्धयः शतं द्विद्विरदाभतारकाः ॥५८॥**

अन्वयः—त्रित्र्यंगपंचाग्निकुवेदवह्नयः शरेषु नेत्राश्विः शरेन्दु भूकृताः वेदाग्निरुद्राश्वि यमाग्निवह्नयः अब्धयः शतं द्विद्विरदाः भतारकाः (उक्ता इति शेषः) ॥५८॥

भावार्थ—अश्विनी भरणी का स्वरूप ३, ३ ताराओं का, कृत्तिका, रोहिणी का क्रमशः ६, ५ ताराओं का, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, का क्रमशः ३, १, ४ ताराओं पुष्य, अश्लेषा, मघा, का क्रमशः ३, ५, ५ ताराओं का, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी हस्त, चित्रा का क्रमशः २, २, ५, १ तारा का, स्वाती, विशाखा, अनुराधा ज्येष्ठा, मूल का १, ४, ४, ३, ११ तारा का पूर्वाषाढ उत्तराषाढ अभिजित, श्रवण, धनिष्ठा, का २, ६, ३, ३, ४ तारा का, शतभिषा पूर्वाभाद्रपद, उत्तराभाद्रपद रेवती इनका १००, २, २, ३२ ताराओं का होता है ॥५८॥

नक्षत्रों से आकृति।

अश्वादिरूपं तुरगास्ययोनि क्षुरोनएणास्यमणिर्गृहंच ॥
पृषत्कचक्रे भवनं च मंचः शय्याकरोमौक्तिकविद्रुमं च ॥५९॥
तोरणं बलिनिभं च कुंडलंसिंहपुच्छगजदंतमञ्चकाः॥ त्र्यस्त्रिच
त्रिचरणाभमर्दलोवृत्तभंचयमलाभमर्दलाः ॥६०॥

अन्वयः—तुरगास्ययोनि क्षुरो न एणास्य मणिः च गृहं पृषत्कचक्रे च भवनं च मंचः शय्याकरोमौक्तिक विद्रुमं तोरणं च बलिनिभं कुण्डलं सिंह पुच्छ गजदन्त मञ्चकाः त्रस्त्रि त्रिचरणाभमर्दलो वृत्तभं च यमलाभ मर्दळाः अश्वादि रूपम् ॥५९।६०॥

भावार्थ—अश्विनी से रेवती पर्यन्त सभी नक्षत्रों का क्रमशः घोड़ा, योनि क्षुरा, गाड़ी, हिरण, मणि, घर, बाण, चक्र, घर, मंच, खाट, हाथी, मोती, मूंगा, तोरण, भात, कुण्डल, सिंह की पूंछ, हाथी दाँत, मंच, त्रिकोण, तीन चरण, मृदङ्ग बाजा, गोल, मंच, युगल जोड़ा, मृदङ्ग के समान रूप होता है ॥५९।६०॥

बावली कूप तालाव और देव प्रतिष्ठा का मुहूर्त्त

जलाशयारामसुर प्रतिष्ठा सौम्यायने जीवशशांकशुक्रे ॥
दृश्ये मृदुक्षिप्रचरध्रुवे स्यात् पक्षे सितेस्वर्क्ष तिथिक्षणेवा ॥६१॥
रिक्तारवर्जे दिवसेऽतिशस्ता शशांकपापैस्त्रिभवांगसंस्थैः ॥
व्यंत्याष्टगैः सत्खचरैर्मृगेंद्रे सूर्योघटेकोयुवतौ च विष्णुः ॥६२॥

शिवोनृयुग्मे द्वितनौ च देव्यः क्षुद्राश्चरेसर्वइमेस्थिरर्क्षे ॥
पुष्ये ग्रहाविघ्नपयक्षसर्पभूतादयोऽन्त्ये श्रवणे जिनश्च ॥६३॥

अन्वयः—जळाशयारामसुर प्रतिष्ठा सौम्यायने जीवशशाङ्क शुक्रे दृश्ये मृदुक्षिप्रचर-ध्रुवे सिते रिक्तारवर्ज्ये स्वर्क्ष तिथिक्षणे वा स्यात् त्रिभवाङ्गसंस्थैः शशाङ्कपापैः व्यन्त्याष्टगैः सत्खचरैः अतिशस्ता स्यात्। सूर्यः मृगेन्द्रे कः घटे विष्णुः युवतौ, शिवः नृयुग्मे च देव्यः द्वितनौ, क्षुद्राः चरे, सर्वे इमे स्थिरर्क्षे ग्रहाः पुष्ये विघ्नप यक्षसर्पभूतादयः अन्त्ये, जिनः श्रवणे स्थाप्यः ॥६१।६२।६३॥

भावार्थ—बावली तथा बागीचा और देवस्थापन उत्तरायण सूर्य, बृहस्पति, शुक्र चन्द्र उदय, मृदु, क्षिप्र, चर, ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र, शुक्लपक्ष, स्थापनीय वस्तु के नक्षत्र, रिक्ता रहित तिथि में उत्तम है। चन्द्र, तथा दुष्ट ग्रह १२, ८ स्थान को छोड़ अन्य में हों तो ऊपर लिखे कार्यों का करना उत्तम है। सिंह में सूर्य, कुम्भ में ब्रह्मदेव, कन्या में विष्णु, मिथुन में महादेव, द्विस्वभाव नक्षत्रों में गणपति, श्रवण में बुद्धदेव (जिन) की उपासना उत्तम है ॥६१।६२।६३॥

❀ इति द्वितीयंनक्षत्र प्रकरणं समाप्तम् ❀

---

# संक्रान्ति प्रकरणम्।

### संक्रान्ति संज्ञा।

घोरार्कसंक्रमणमुग्ररवौ हि शूद्रान् ध्वांक्षी विशोलघुविधौ च चरर्क्षभौमे ॥ चौरान्महोदरयुतान्नृपतीन्ज्ञमैत्रेमंदाकिनीस्थिरगुरौ सुखयेच्चमंदान् ॥ १ ॥ विप्रांश्च मिश्रभभृगौ तु पशूंश्च मिश्रा तीक्ष्णार्कजेत्यजसुखा खलु राक्षसी च ॥ त्र्यंशे दिनस्यनृपतीन्प्रथमे निहंन्ति मध्ये द्विजानपि विशोऽपरके च शूद्रान् ॥२॥

अन्वयः—उग्ररवौ अर्कसंक्रमणं घोरा (नाम्नी) शूद्रान्, लघुविधौ ध्वांक्षी (नाम्नी) विशः, चरर्क्षभौमे महोदरयुता (नाम्नी) चौरान्, ज्ञ मैत्रे मन्दाकिनी (नाम्नी) नृपतीन्,

स्थिरगुरौ मन्दा (नाम्नी) विप्रान्, मिश्रभृगौ मिश्रा (नाम्नी) पशून्, सुखयति तीक्ष्णार्कजे अन्त्यज मुखा राक्षसी (नाम्नी), भवति दिनस्य (भागत्रये कृते) त्र्यंशे प्रथमे नृपतीन्, मध्ये द्विजान्, अपरके विशः निहन्ति ॥१।२॥

भावार्थ—उग्र संज्ञावाले नक्षत्र तथा रविवार को सूर्य संक्रान्ति 'घोरा' नामकी होती है वह शूद्रों को प्रसन्न रखती है इसी प्रकार लघुसंज्ञा नक्षत्र सोमवार ध्वांक्षी नाम की रविसंक्रान्ति वैश्यों को, चर नक्षत्र मंगलवार को महोदरयुता नाम की चोरों को, मैत्र संज्ञावाले नक्षत्र बुध दिन को रविसंक्रान्ति मन्दाकिनी नामकी राजाओं, को स्थिर नक्षत्र गुरुवार को मन्दा नामकी रविसंक्रान्ति ब्राह्मणों को, मिश्र नक्षत्र शुक्रवार को मिश्रा नामकी संक्रान्ति पशुओं को, तीक्ष्ण नक्षत्र शनिवार राक्षसी नामकी संक्रान्ति चण्डालों को सुख देती है। दिन मान का तीन भाग करने पर प्रथमांश की संक्रान्ति राजा को दूसरे भाग की संक्रान्ति ब्राह्मणों को और तृतीय भाग की संक्रान्ति वैश्यों को नष्ट करती है ॥१।२॥

अस्ते निशाप्रहरकेषु पिशाचकादीन्नक्तं—
चरानपिनटान्पशुपालकांश्च ।
सूर्योदये सकललिंगिजनं च सौम्यंयाम्या—
यनंमकरकर्कटयोर्निरुक्तम् ॥ ३ ॥

अन्वयः—अस्ते ( दिवाकरास्ते ) निशाप्रहरकेषु पिशाचकादीन्, द्वितीये नक्तंचरान्, तृतीये, नटान् चतुर्थे पशुपालकान् सूर्योदये सकललिंगिजनान् (हन्ति) मकर कर्कटयोः सौम्य याम्यायनं निरुक्तम् ॥३॥

भावार्थ—सूर्य के अस्त होने पर रात्रि के प्रहरों में से प्रथम प्रहर में संक्रान्ति हो तो पिशाचों का द्वितीय में राक्षसों का, तीसरे प्रहर में नाचने वालों का चतुर्थ प्रहर में पशु (गाय भैंस इत्यादि) के पालने वालों का संक्रान्ति अनिष्ट करती है। एवं सूर्योदय में संक्रान्ति हो तो पाखण्डियों का नाश होता है। मकर, कर्क संक्रान्ति से क्रमशः उत्तरायण दक्षिणायन का व्यवहार होता है ॥३॥

द्वितीय संक्रातिओं का फल ।

षडशीत्याननं चापनृयुक्कन्याभषे भवेत् ।
तुलाजौ विषुवं विष्णुपदं सिंहालिगोघटे ॥ ४ ॥

अन्वयः—चाप नृयुग्म कन्यकाझषे (संक्रान्तिः) षडशीत्याननं, (इतिनाम्ना गदितम्) तुलाजौ विषुवं, सिंहालिगोघटे विष्णुपदं गदितम् ॥४॥

भावार्थः—धनु, मिथुन, कन्या, मीन संक्रान्ति का "षडशीत्यानन" और तुला मेष संक्रान्ति का नाम विषुवं और सिंह, वृश्चिक, कुम्भ संक्रान्ति का विष्णु पद है।४।

### संक्रांति का पुण्य काल निर्णय।

**संक्रांतिकालादुभयत्रनाडिकाः पुण्यमताः षोडशषोडशोष्णगोः।**
**निशीथतोऽर्वागपरत्र संक्रमे पूर्वापराहांतिमपूर्वभागयोः ॥ ५ ॥**

अन्वयः—उष्णगोः संक्रान्ति कालात् उभयत्र षोडश षोडश नाडिकाः पुण्यः मताः। निशीथतः अर्वाक् अपरत्र संक्रमे पूर्वापराहान्तिमपूर्व भागयोः (षोडश षोडश पुण्या इति पूर्व सम्बन्धः) ॥५॥

भावार्थः—सूर्य की संक्रान्ति से पहले और बाद १६-१६ घड़ी पुण्य काल होता है। अर्ध रात्रि के पूर्व अथवा उत्तर में संक्रान्ति हो तो पूर्व पर दिन की १६-१६ घड़ियों में पुण्यकाल होता है किन्तु पूर्व दिन के पिछले भाग में और आगे आने वाले दिन के पूर्व भाग में पुण्यकाल समझना चाहिये ॥५॥

### अर्धरात्रि में संक्रांति का विचार।

**पूर्णे निशीथे यदि संक्रमः स्याद्दिनद्वयं पुण्यमथोदयास्तात्।**
**पूर्वं परस्ताद्यदि याम्यसौम्यायने दिने पूर्वपरे तु पुण्ये ॥ ६ ॥**

अन्वयः—पूर्णे निशीथे यदि संक्रमः स्यात् दिनद्वयं पुण्यं अथ उदयास्तात् पूर्वं परस्तात् यदि याम्य सौम्यायने [संक्रान्ती] भवतः पूर्वपरे दिने पुण्ये ॥६॥

भावार्थः—अर्धरात्रि के समय यदि सूर्य संक्रमण हो तो पूर्वपर दोनों दिन पुण्यकाल होता है एवं सूर्य के उदय और अस्त काल में सूर्य संक्रमण हो तो (उत्तरायण, दक्षिणायन संक्रान्ति) कर्क, मकर संक्रान्ति हो तो पूर्व और पर दिन पुण्यकाल माना गया है।।६॥

उदयास्त का अपवाद ।

**संध्या त्रिनाडी प्रमितार्क बिंवादर्धोदितास्तादधऊर्ध्वमत्र ।**
**चेद्याम्यसौम्ये अयने क्रमात्स्तःपुण्यौ तदानीं परपूर्वघस्रौ ॥७॥**

अन्वयः—अर्धोदितात् अर्कबिम्बात् अधः ऊर्ध्वं त्रिनाडी प्रमिता सन्ध्या [कालः] अत्र चेत् याम्य सौम्ये अयने [स्तः] तदानीं परपूर्व घस्रौ पुण्यौ स्तः ॥७॥

भाषार्थः—अस्त, उदय पूर्व उत्तर ३ घड़ी को सन्ध्या कहते हैं प्रातःकाल की सन्ध्या में दक्षिणायन संक्रान्ति हुई है तो उस दिन दिनभर पुण्यकाल और सायंकाल सन्ध्या में उत्तरायण संक्रान्ति हुई है जो पूर्व दिन भर पुण्यकाल समझना चाहिये ॥ ७ ॥

विष्णुपदादि विशेष से त्याज्यात्याज्य घटी ।

**याम्यायने विष्णुपदे चाद्यामध्यास्तुलाजयोः ।**
**षड् शीत्यानने सौम्ये परानाड्योऽतिपुण्यदाः ॥ ८ ॥**

अन्वयः—याम्यायने विष्णुपदे आद्याः (नाडयः) तुलाजयोः मध्याः षड् शीत्यानने पराः नाडयः अतिपुण्यदाः भवन्ति ॥८॥

भाषार्थः—कर्क की संक्रान्ति, तथा विष्णुपद में (वृष, सिंह, वृश्चिक कुम्भ को विष्णुपद कहते हैं) पूर्व सोलह घड़ी, तुला, मेष की मध्य सोलह घड़ी षडशीत्यान नाम की संक्रान्ति में आगे १६ घड़ियां अतिशुभप्रद हैं ॥८॥

सायनांश संक्रांति विचार ।

**तथायनांशाः खरसाहताश्च स्पष्टार्कगत्या विहृतादिनाद्यैः ।**
**मेषादितः प्राक्चलसंक्रमास्युर्दाने जपादौ बहुपुण्यदास्ते ॥ ९ ॥**

अन्वयः—तथा अयनांशाः स्पष्टार्कगत्या विहृताः दिनाद्यैः मेषादितः प्राक् चलसंक्रमाः ते दाने जपादौ बहुपुण्यदाः । भवन्ति इति शेषः ॥९॥

भाषार्थः—इसी प्रकार साठ से गुणा किये हुये सूर्य की गति (स्पष्टगति) से भाग देने पर जो दिन-फल, घटी इत्यादि बचे मेष इत्यादि संक्रान्ति से प्रथम उतने

दिन पल घड़ी पर संक्रान्ति होती है वे दान जप इत्यादि शुभ कार्यों के वास्ते बहुत ही पवित्र है ॥९॥

संक्रांत्युपयोगी समादि ।

**समंमृदुक्षिप्रवसुश्रवोग्निमघात्रिपूर्वास्त्रपभंबृहत्स्यात् ।**
**ध्रुवद्विदैवादितिभंजघन्यं सार्पाम्बुपार्द्रानिलशाक्रयाम्यम् ॥१०॥**

अन्वयः—मृदुक्षिप्र वसु श्रवोग्नि मघा त्रिपूर्वास्त्रपभं समम्, ध्रुवद्विदैवादितिभं बृहत्, सार्पाम्बुपार्द्रानिल शाक्रयाम्यम् जघन्यम् स्यात् ॥१०॥

भावार्थः—मृदु, क्षिप्र, संज्ञावाले नक्षत्र धनिष्ठा, श्रवण, कृत्तिका, मघा, तीनो पूर्वा, मूल की सम संज्ञा है और ध्रुव संज्ञा के नक्षत्र विशाखा, पुनर्वसु की बृहत्, अश्लेषा, शतभिषा, आर्द्रा, स्वाती, ज्येष्ठा की जघन्य संज्ञा है ॥१०॥

उक्त संज्ञाओं का हेतुवर्णन ।

**जघन्यभेसंक्रमणेमुहूर्त्ताः शरेन्दवोबाणकृताबृहत्सु ।**
**खरामसंख्याः समभेमहर्घं समर्घसाम्यंविधुदर्शनेऽपि ॥११॥**

अन्वयः—जघन्यभे संक्रमणे शरेन्दवः बृहत्सु बाणकृताः, समभे खरामसंख्याः, मुहूर्ताः (संक्रान्ति समयः) महर्घं, समर्घं, साम्यं (फलं) विधुदर्शने अपि (एवमेव फलमिति-शेषः) ॥११॥

भावार्थ—नीच नक्षत्रों में संक्रान्ति होने पर १५ मुहूर्त, बृहत् नक्षत्रों में संक्रान्ति होने पर ४५ मुहूर्त, सम नक्षत्रों में ३० मुहूर्त तक संक्रान्ति समय समझना चाहिये नीच में महँगी, बृहत् में सस्तई, सम में न तेजी न सस्ती (समान) रहता है इसी प्रकार चन्द्रदर्शन में भी फल है ॥११॥

विश्वाज्ञानम् ।

**अर्कादिवारे संक्रान्तौकर्कस्याब्दिविंशोपकाः ।**
**दिशोनखा गजाः सूर्या धृतोऽष्टादश सायकाः ॥१२॥**

अन्वयः—अर्कादिवारे कर्कस्य संक्रान्तौ दिशः, नखाः, गजाः, सूर्याः, धृतः अष्टादश सायकाः विंशोपकाः (जायन्ते इति शेषः) ॥१२॥

भाषार्थः—रवि इत्यादि वारों में संक्रान्ति होने पर उस वर्ष को इस विश्वा से पुकारते हैं। जैसे रवि की संक्रान्ति हो तो १० सोम को २० मंगल को ८ बुध को १२ बृहस्पति को १८ शनि को ५ विश्वा ॥ १२ ॥

रविको जिस अवस्था में सक्रांति हुई हो उसका फल।

स्यात्तैतिले नागचतुष्पदे रविः।
सुप्तो निविष्टस्तु गराद्विपंचके ॥
किंस्तुघ्न ऊर्ध्वः शकुनौ सकौल—
वेऽनिष्टः समः श्रेष्ठ इहार्घवर्षणे ॥ १३ ॥

अन्वयः—तैतिळे नागचतुष्पदे रविः सुप्तः, गरादिपञ्चके निविष्टः, किंस्तुघ्ने सकौळवे शकुनौ ऊर्ध्वः ( संक्रमितो भवति ) इह अर्घ वर्षणे अनिष्टः, समः, श्रेष्ठः स्यात् ॥१३॥

भाषार्थः—रवि संक्रान्ति यदि तैतिल, नाग, चतुष्पद करणों में से किसी में होता है तो वह संक्रान्ति सूर्य की शयनावस्था में होती है गर इत्यादि ५ करणों में बैठे हुए में संक्रान्ति होती है, किंस्तुघ्न, कौलव शकुनी में संक्रान्ति खड़े में होती है अतएव क्रमशः "शयन" "स्थित" "ऊर्ध्व" संक्रान्ति कहते हैं अन्नादि के भावों में और वर्षा के करने मे यह संक्रान्ति क्रमशः अनिष्ट तथा और श्रेष्ठ है ॥१३॥

संक्रान्ति के कारणपरत्व से वाहन वस्त्र हथियार भक्ष्य लेपन जाति और पुष्प आदि का विचार।

सिंहव्याघ्र वराहरासभगजा वाहद्विषट्घोटकाः।
श्वाजौ गौश्चरणायुधश्च ववतो वाहा रवेः संक्रमे ॥
वस्त्रंश्वेतसुपीतहारितकपाण्डुवारक्तकालासितं चित्रं
कंबलदिग्धनाभमथशस्त्रंस्याद्भुशुंडी गदा ॥१४॥
खड्गो दंडशरासतोमरमथो कुंतश्च पाशोंऽकुशोऽस्त्रंबाणस्त्वथ
भक्ष्यमन्नपरमान्नं भैक्ष्यपक्वान्नकम् ॥ दुग्धं दध्यपि चित्रितान्न-
गुडमध्वाज्यं तथा शर्कराऽथो लेपो मृगनाभिकुंकुममथो पाटीरमृद्रो-
चनम् ॥१५॥ यावश्चौतुमदो निशांजनमथो कालागुरुश्चन्द्रको-

**जातिर्दैवतभूतसर्पविहगाः पश्वेणविप्रास्ततः ॥ क्षत्रीवैश्यकशूद्र-शंकरभवाः पुष्पंचपुन्नागकं। जातीबाकुलकेतकानिचतथाविल्वा-र्कदूर्वाम्बुजम् ॥१६॥ स्यान्मल्लिका पाटलिका जपा च संक्रांति वस्त्राशनवाहनादेः॥ नाशश्च तद्वृत्युपजीविनां च स्थितोप-विष्टस्वपतां च नाशः ॥१७॥**

अन्वयः—ववतः रवेः संक्रमे ( यथासंख्यम् ) सिंह व्याघ्रवराहरासभ गजा वराह द्विषट्घोटकाःश्वाजो गौः चरणायुधः वाहाः, श्वेत सुपीत हारितकपाण्डुवारक्तकालासितं चित्र कम्बलदिग्धनाभं वस्त्रं, भुशुण्डी गदा खड्ग दण्ड शर तोमरं अथो कुन्तः पाशः अंकुशः वाद्यः अस्त्रम्, परमान्नं भैक्ष्य पक्वान्नम् दुग्धं दधि चित्रितान्न गुड़ मध्वाज्यं शर्करा भक्ष्यम्, मृगनाभिकुंकुमं अथो फटीरमृद्रोचनम् च यावः ओतुः मदः निशाञ्जनम् अथो कालागुरुः चन्द्रकः इति लेपः, दैवत भूत सर्प विहगाः पश्वेण विप्राः क्षत्री वैश्यक शूद्र संकर भवाः जातयः, पुंनागकं जाती वाकुळ केतकानि विल्वार्क दुर्वाम्बुजम् मल्लिका पाटलिका जपा पुष्पाणि, संक्रान्ति वस्त्राशनवाहनादेः तद् वृत्युपजीविनां स्थितोपविष्ठस्वपतां नाशः (स्यात्) ॥१४।१५।१६।१७॥

**भाषार्थ—वव, वालव, कौलव, तैतिल, गर, वणिज, विष्टी, चतुष्पद, नाग, किंस्तुघ्न, शकुनी इन करणों में क्रमशः ये वाहन, वस्त्र, आयुध, भोजन, लेपन, जाति, पुष्प, हैं।**

**ववका—वाहन सिंह, वस्त्र श्वेत, आयुध भुसुंडी, भोजन अन्न, लेपन कस्तूरी, जाति देवता, पुष्प पुंनाग है।**

**वालव का—वाहन व्याघ्र, वस्त्र पीत, आयुध गदा, भोजन परमान्न, लेपन कुंकुम, जाति भूत, पुष्प पारिजात है।**

**कौलव का—वाहन बराह, वस्त्र हरा, आयुध तलवार, भोजन भैक्ष्य, लेपन चन्दन, जाति सर्वजाति, पुष्प बकुल है।**

**तैतिल का—वाहन गदहा, वस्त्रपीला, आयुध दण्ड, भोजन पक्वान्न, लेपन मृत्तिका, जाति पक्षी, पुष्प केतकी है।**

**गरका—वाहन हाथी, वस्त्र लाल, आयुध धनुष, भोजन दूध, लेपन गोरोचन, जाति पशु, पुष्प विश्व है।**

वणिजका—वाहन महिष, वस्त्र काला, आयुध तोमर, भोजन दही, लेपन महावार, जाति हरिण, पुष्प मन्दार है।

विष्टीका—वाहन घोड़ा, वस्त्र श्याम, आयुध भाला, भोजन रंगविरंगा किया हुआ, लेपन जवादि, जाति ब्राह्मण, पुष्प दूर्वा है।

चतुष्पदका—जाति कुत्ता, वस्त्र चित्रित, आयुध पाश, भोजन गुड़, लेपन हल्दी, जाति क्षत्री, पुष्प कमल है।

नागका—वाहन बकरा, वस्त्र कम्बल, आयुध अंकुश, भोजन मधु, लेपन अंजन, जाति वैश्य, पुष्प मल्लिका है।

किंस्तुघ्नका—वाहन बैल, वस्त्र आकाश, आयुध अस्त्र (फेंक कर मारने वालों में कोई १) भोजन घृत, लेपन अगर, जाति शूद्र, पुष्प, पाटलि है।

शकुनि—वाहन मुर्गा, वस्त्र आकाश, आयुध बाण, भोजन शर्करा, लेपन कपूर, जाति शंकर, पुष्प जपा ( लालरंगका अढ़उल ) है। ॥१४।१५।१६।१७॥

संक्रान्ति के कारण परत्व से वाहन वस्त्र इत्यादि दर्शक चक्र।

| नाम करण | वाहन | वस्त्र | आयुध | भोजन | लेपन | जाति | पुष्प | अवस्था | अवस्थिति |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बव | सिंह | श्वेत | भुशुंडी | अन्न | कस्तूरी | देवता | पुन्नाग | शिशु | मार्गचल |
| बालव | व्याघ्र | पीत | गदा | परमान्न | कुंकुम | भूत | पारिजात | गतालका | भागती |
| कौलव | वराह | हरित | खड्ग | भैक्ष्य | चंदन | सर्वजा, | वकुल | युवा | रतिकर |
| तैतिल | गर्दभ | पांडु | दंड | पक्वान्न | मृत्तिका | पक्षी | केतकी | प्रौढा | हंसती |
| गर | गज | लाल | धनुष | दूध | गोरोचन | पशु | विश्व | प्रगल्भा | दुर्मुखी |
| वणिज | महिष | काला | तोमर | दधि | महावर | हिरण | अकवन | वृद्धा | ज्वरयु- |
| विष्टी | घोड़ा | श्याम | भाला | चित्रित | जवादि | विप्र | दूर्वा | वन्ध्या | भोजन |
| चतुष्पद | कुत्ता | चित्रि० | पाश | गुड़ | हलदी | क्षत्री | कमल | अतिव० | कांपती |
| नाग | बकरा | कंबल | अंकुश | मधु | अंजन | वैश्य | मल्लिका | सुतार्थि | ध्यान |
| किंस्तुघ्न | वृष | दिग | अस्त्र | घृत | अगर | शूद्र | पाटलि | प्रवाजि | कर्कश |
| शकुनी | मुर्गा | आकृ० | वाण | शर्करा | कपूर | शंकर | जपा | वृद्धरूप | वृद्धरूप |

संक्रांति बश मनुष्यों का फलाफल।

**संक्रांतिधिष्ण्याधरधिष्ण्यतस्त्रिभेस्वभे निरुक्तंगमनं ततोऽङ्गभे।**
**सुखं त्रिभे पीडनमंगभेशुकं त्रिभेऽर्थहानी रसभे धनागमः ॥१८॥**

अन्वयः--संक्रान्ति धिष्ण्याधरधिष्ण्यतः त्रिभे गमनं, निरुक्तं ततः अंगभे सुखम्, (निरुक्तम्) त्रिभे पीडनम्, अंगभे अंशुकम्, त्रिभे अर्थहानिः, रसभे धनागमः ॥१८॥

भावार्थ—संक्रान्ति जिस नक्षत्र में हुई हो उससे पूर्व जो नक्षत्र हो उससे अपने जन्म नक्षत्र तक गिने ३ नक्षत्र में गमन कराने वाला, ६ में सुख दिलाने वाला पुनः ३ नक्षत्रों में पीड़ा, पुनः ६ नक्षत्रों में वस्त्र लाभ, पुनः ३ नक्षत्रों में धन हानि पुनः ६ नक्षत्रों में धनागम कराने वाली संक्रान्ति होगी ॥१८॥

ग्राहकों का फलाफल।

नृपेक्षणं सर्वकृतिश्चसंगरः शास्त्रं विवाहागम दीक्षणेरवेः।
वीर्येऽथ तारा बलतः शुभोविधुर्विधोऽर्बलेऽर्कोर्कबलेकुजादयः ॥१९॥

अन्वयः–रवेः वीर्ये नृपेक्षणं, चन्द्रे सर्वकृतिः, भौमे संगरः, बुधे शास्त्रम्, गुरौ विवाहः, शुक्रे शनौ गमदीक्षणे, अथ तारावलतः विधुः शुभः विधोः बलात् रविः, अर्कबलात् कुजादयः (शुभाः) ॥१९॥

भावार्थ—रवि के बली होने पर राजदर्शन, चन्द्रमा के सबल होने से समस्त काम, मंगल बली होने से युद्ध, बुध बली होने से शास्त्र पठन पाठन, बृहस्पति के बली से विवाह, शुक्र के बली होने से यात्रा, शनि बलवान् होने से दीक्षा उत्तम कहा है। तारा बली होने से चन्द्रमा बलवान होता है और चन्द्र संक्रान्ति में तारा बल होते हुए अनिष्ट चन्द्र भी उत्तम फल देता है। चन्द्र बली होने से रविसंक्रान्ति शुभ है। रविबल से भौमादि संक्रमण भी शुभद है ॥१९॥

न्यूनाधिकमास लक्षण।

स्पष्टार्कसंक्रांतिविहीन उक्तो मासोऽधिमासःक्षयमासकस्तु।
द्विसंक्रमस्तत्र विभागयोस्तौस्तिथेर्हि मासौ प्रथमांत्यसंज्ञौ ॥२०॥

अन्वयः--स्पष्टार्क संक्रान्ति विहीनः मासः अधिमासः (भवेत्) तत्र द्विसंक्रमः क्षयमासकः (तत्र) तिथेः विभागयोः प्रथमान्त्य संज्ञौ मासौ (स्याताम्) ॥२०॥

भावार्थ—सूर्य संक्रान्ति से रहित चन्द्र हो तो अधिमास, चन्द्रमास में २ संक्रान्ति हो तो क्षय मास होता है। क्षयमास में तिथि के पूर्वार्ध तथा उत्तरार्ध भागों के सम्बन्ध के कारण प्रथम द्वितीय मास माना जाता है ॥२०॥

❀ इति श्रीमुहूर्तचिन्तामणौ संक्रातिप्रकरणम् ❀

ग्रहोंके गतिसे रवि और चन्द्रमा का फलाफल।

# अथ चतुर्थगोचर प्रकरण प्रारम्भः ॥ ४ ॥

सूर्यो रसांत्येखयुगेऽग्निनंदे शिवाद्त्ययोर्भौमशनी तमश्च।
रसांकयोर्लाभशरेगुणांत्ये चन्द्राम्बराब्धौ गुणनंदयोश्च ॥१॥
लाभाष्टमेचाद्यसरे रसांत्ये नगद्वयेज्ञो द्विशराऽब्धिरामे।
रसांकयोर्नागविधौ खनागे लाभव्यये देवगुरुः शराब्धौ ॥२॥
द्वयंत्ये नवांशऽद्विगणे शिवाहौ शुक्रः कुनागे द्वनगेऽग्निरूपे।
वेदांवरेपंचनिधौगजेषौ नंदेशयोर्भानुरसे शिवाग्नौ ॥ ३ ॥
क्रमाच्छुभोविद्ध इतिग्रहः स्यात् पितुः सुतस्याऽत्रनवेधमाहुः।
दुष्टोऽपि खेटो विपरीतवेधाच्छुभोद्विकोणे शुभदः सितेऽब्जः ॥४॥

पञ्चमश्लोकात् स्वजन्मराशरित्याद्दृत्यान्वयः संगतिः—

अन्वयः—स्वजन्मराशेः सूर्यः रसान्त्ये, खयुगे, अग्निनंदे, शिवाद्त्ययोः, भौम शनी तमश्च रसाङ्कयोः लाभशरे गुणान्त्ये (क्रमात् शुभो विद्धः) सर्व त्रैवान्वयः। चन्द्रः अम्बराब्धौ, गुणनन्दयोः लभाष्टमे, आधशरेरसान्त्ये, नगद्वये (शुभोविद्धश्च) ज्ञः द्विशरे, अब्धिरामे, रसांकयोः नागविधौ, खनागे, लाभव्यये (शुभोविद्धश्च) देवगुरुः शराब्धौ, द्व्यन्ते, नवांशे, द्विगणे, शिवाहौ (शुभोविद्धश्च) शुक्रः कुनागे, द्विनगे, अग्निरूपे, वेदाम्बरे, पञ्चनिधौ, गजेषौ, नन्देशयोः, भानुरसे, शिवाग्नौ (शुभोविद्धश्च) अत्र पितुः सुतस्य वेधं नाहुः, दुःष्टः अपि खेटः विपरीतवेधात् शुभः, सिते चन्द्रः द्विकोणे शुभदः ॥१।२।३।४॥

भावार्थः—सूर्य अपनी राशि से षष्ठ राशि में हो तो शुद्ध और जन्म राशि से बारहवें में कोई अन्य ग्रह हो तो वृद्धि होता है एवं जन्म से १० में सूर्य शुद्ध और जन्म राशि से चतुर्थ गृह में अन्य ग्रह हो तो विद्ध होता है जन्म राशि से तृतीय स्थान में सूर्य शुद्ध और नवम मे अन्य ग्रह हो तो विद्ध होता है जन्म से ११ वें में ५ सूर्य शुद्ध और पञ्चम और ग्रह हो तो विद्ध होता है। चन्द्रमा अपनी जन्म राशि से दशम, तृतीय, एकादश, प्रथम, षष्ठ, सप्तम, गृह में हो तो शुभ और चतुर्थ, नवम अष्टम, पञ्चम, द्वादश, द्वितीय में अन्य ग्रह के होते हुए विद्ध होता है। बुध भी जन्म राशि से द्वितीय, चतुर्थ, षष्ठ, अष्टम, दशम, एकादश में शुद्ध और पञ्चम,

तृतीय, नवम, प्रथम, अष्टम, द्वादश में अन्य ग्रह होने से विद्ध होता है। गुरु जन्म-राशि से पञ्चम, द्वितीय, नवम, सप्तम, एकादश गृह में शुद्ध होता है और चतुर्थ द्वादश, दशम, तृतीय, अष्टम में किसी ग्रह के होने पर विद्ध होता है। शुक्र जन्म राशि से प्रथम, द्वितीय, तृतीय चतुर्थ, पञ्चम, अष्टम, नवम, एकादश, द्वादश में शुद्ध और अष्टम, सप्तम प्रथम, दशम, नवम, पञ्चम, एकादश, षष्ठ, तृतीय में ग्रह युक्त हो तो विद्ध होता है। पिता पुत्र का वेध नहीं होता। दुष्ट ग्रह विपरीत वेध से शुभ होता है। शुक्ल पक्ष का चन्द्रमा द्वितीय, पञ्चम, नवम, गृह में हो तो शुभ है ॥१।२।३।४॥

पुनः दोप्रकार का और वेध।

स्वजन्मराशेरिहवेधमाहुरन्ये ग्रहाधिष्ठितराशितः सः।
हिमाद्रिविन्ध्यान्तरएव वेधो न सर्वदेशेष्वितिकश्यपोक्तिः ॥५॥

अन्वयः—इह स्वजन्मराशेः वेधम् आहुः अन्ये ग्रहाधिष्ठित राशितः, सः (वेधः) हिमाद्रिविन्ध्यान्तरे एव सर्वदेशेषु न इति कश्यपोक्तिः ॥५॥

भावार्थ—कोई मुनि (नारदादि) अपनी राशि से वेध बताते हैं और किसी २ आचार्य का यह मत है कि ग्रह से युक्त जो राशि उससे वेध होता है। यह वेध हिमाचल और विन्ध्याचल के बीच के देशो में माननीय है अन्य देशों में नहीं ॥५॥

ग्रहण नक्षत्र का फल।

जन्मर्क्षे निधनं ग्रहे जनिभतो घातः क्षतिः श्रीर्व्यथा।
चिंता सौख्यकलत्रदौस्थ्यमृतयः स्युर्माननाशः सुखम् ॥
लाभोपाय इतिक्रमात्तदशुभध्वस्त्यैजपः स्वर्णगो।
दानं शांतिरथो ग्रहंत्वशुभदं नो वीक्ष्यमाहुः परे ॥६॥

अन्वयः—जन्मर्क्षे ग्रहे निधनं जनिभतः घातः, क्षतिः, श्रीः, व्यथा, चिन्ता, सौख्यम्, कळत्रदौस्थ्म् मृतिः, माननाशः, सुखम्, लाभः, अपायः (क्रमात्) स्युः, तदशुभध्वस्त्यै जपः, स्वर्णगोदानम्, शान्तिः, अथो अशुभदं ग्रहं नो वीक्ष्यं (इति) परे आहुः ॥६॥

भावार्थ—जन्म राशि से ग्रहण होने पर ये शुभाशुभ फल होते हैं। वे फल इस प्रकार क्रमशः होते हैं। घात (शरीर दुःख) धनहानिः, धनप्राप्ति, दुःख, चिन्ता,

सुख, स्त्री पीड़ा मरण, आदर, नाश, आय, हानि, उन अशुभों की हानि के लिये जप, सोना, गोदान शान्ति, आदि करना चाहिये किसी २ आचार्यों का मत है कि अशुभ ग्रहण को देखना ही नहीं चाहिये ॥६॥

### चन्द्रबलमें विशेष विचार।

पापांतः पापयुग्द्यूने पापाच्चन्द्रः शुभोऽप्यसन् ।
शुभांशेवाधिमित्रांशे गुरुदृष्टोऽशुभोऽपि सत् ॥ ७ ॥

अन्वयः—शुभोऽपि चन्द्रः पापान्तः पापयुक् पापात् द्यूने (स्थितः) असत् । शुभांशे अधिमित्रांशे गुरुदृष्टः अशुभोऽपि सत् ॥७॥

भावार्थ—शुभ फल देने वाला चन्द्रमा यदि पाप मध्यवर्ती पापी दो ग्रहों से युक्त अथवा सप्तम स्थान में हो तो अशुभ है एवं अशुभ चन्द्र भी शुभ ग्रह के नवमांश अथवा वृहस्पति युक्त हो तो शुभ है ॥७॥.

### शुक्लादिपक्ष विशेष से चन्द्रफल ।

सितासितादौ सद्दृष्टे चन्द्रे पक्षौ शुभाशुभौ ।
व्यत्यासे चाशुभौ प्रोक्तौ संकटेऽब्जबलंत्विदम् ॥

अन्वयः—सितासितादौ चन्द्रे सत्दृष्टे उभौ (शुक्लकृष्णपक्षौ) शुभौ व्यत्यासे, (उभौ-पक्षौ) अशुभौ प्रोक्तौ संकटे इदं अब्जबलं (ग्राह्यमितिशेषः) ॥८॥

भावार्थ—शुक्ल तथा कृष्ण पक्ष की प्रतिपद तिथि में चन्द्रमा यदि शुभाशुभ हो तो क्रमशः सारा पक्ष शुभाशुभ होता है जैसे शुक्ल प्रतिपद को चन्द्रमा उत्तम हों तो सारा पक्ष शुभ कृष्ण पक्ष में प्रतिपद को चन्द्रमा अशुभ होने हुए सारा पक्ष अशुभ होता है। एवं विपरीत में विपरीत फल समझना चाहिये यह चन्द्रबल विवाह यात्रा में मानने योग्य होता है ॥८॥

### दुष्ट ग्रहों के शान्त्यर्थ नवरत्न धारण ।

वज्रं शुक्रेऽब्जे सुविमुक्ता प्रवालं भौमेऽगौ गोमेदमार्कौ सुनीलम् ।
केतौ वैडूर्यंगुरौ पुष्पकं ज्ञेपाचि प्राङ्माणिक्यमर्केतु मध्ये ॥९॥

अन्वयः—शुक्रे ( अनिष्ट फळ दानाय समुद्यतोऽस्तीतिज्ञाने ) प्राक् वज्रम्, अब्जे सुमुक्ता, भौमे प्रवालम्, अगौ गोमेदम् आर्कौ सुनीलम्, केतौ वैदूर्यम्, गुरौ पुष्पकं, ज्ञे पाचिमणिम्, अर्के माणिक्यम् किन्तु मध्ये ॥९॥

भावार्थः—ग्रह अनिष्ट फलदाईन हों उसके लिये इनको धारण करना चाहिए। यदि धारण न हो सके तो दान भी करा सकता है। शुक्र में हीरा, चन्द्र में मोती, मंगल में मूँगा, राहु में गोमेद ( एक प्रकार का माणिक्य ) शनिश्चर में नील मणि, केतु में वैदूर्यमणि, बृहस्पति में पोखराज, बुध में पाचि ( पन्ना ) सूर्य के लिए माणिक्य ॥ ९ ॥

पुनः।

माणिक्यमुक्ताफलविद्रुमाणि गारुत्मकं पुष्पकवज्रनीलम्।
गोमेदवैडूर्यकमर्कतः स्यूरत्नान्यथो ज्ञस्यमुदेसुवर्णम् ॥१०॥

अन्वयः—माणिक्य मुक्ताफलविद्रुमाणि गारुत्मकं पुष्पक वज्रनीळम् गोमेद वैदूर्यकम् रत्नानि अर्कतः स्यात् ( अर्कादीनां ग्रहाणां सन्तुष्टये चेतानिरत्नानि धार्याणि ) अथो ज्ञस्य मुदे सुवर्णम् ( धार्यम् ) ॥१०॥

भावार्थः—सूर्यादि ग्रहों को संतुष्ट करने के लिये रत्नादि धारण करना चाहिए। सूर्य के लिये माणिक्य, चन्द्र के लिये मोती मंगल के लिये मूँगा बुध के लिये गरुड़ मणि, बृहस्पति के लिये पोखराज, शुक्र के लिये हीरा, शनि के लिये नीलमणि, राहु के लिये गोमेद, केतु के लिये, वैदूर्य पहनना चाहिये बुध के लिए सुवर्ण धारण भी किसी २ का मत है॥ १०॥

धार्यं लाजावर्त्तकं राहुकेत्वो रौप्यं शुक्रेन्द्वोश्चमुक्ता गुरोस्तु।
लोहंमन्दस्यारभान्वोःप्रवालंताराजन्मर्क्षात्त्रिरावृत्तितःस्यात्॥११॥

अन्वयः—राहुकेत्वोः ( प्रसादनाय ) ळाजावर्तकम् धार्यं, शुक्रन्द्वोः रौप्यं, च गुरौमुक्ता, मन्दस्य लोहम्, आरभान्वोः प्रवालम् ( धार्यम् ) जन्मर्क्षात् त्रिरावृत्तितः तारा स्यात् ॥११॥

भावार्थः—राहुकेतु को प्रसन्न करना हो तो लाजावर्त, शुक्र चन्द्र में चांदी, बृहस्पति में मोती, शनिश्चर में लोहा मंगल, सूर्य में मूँगा धारण करना चाहिए जन्म नक्षत्र से तीन वार गिनने पर तारा होती है ॥११॥

ताराओं की संज्ञा ।

**जन्माख्यसंपद्विपदः क्षेमप्रत्यरिसाधकाः !**
**बधमैत्रातिमैत्राः स्युस्तारा नामसदृक्फला ॥१२॥**

अन्वयः—जन्माख्यसंपद्विपदः क्षेमप्रत्यरिसाधकाः वधमैत्रातिमैत्राः नामसदृक्फलाः ताराः स्युः । [ नाम सदृशंफलं यासांताः ] ॥१२॥

**भाषार्थः—जन्म, संपद्, विपद, क्षेम, प्रत्यरि, साधक, वध, मैत्र, अतिमैत्र इस प्रकार नाम वाली ताराएँ होती हैं ये ताराएँ अपने नाम के समान ही फल देती है ॥१२॥**

दुष्ट ताराओं का परिहार ।

**मृत्यौस्वर्णतिलान्विपद्यपिगुडंशाकंत्रिजन्मस्वथो दद्यात्प्रत्यरितार**
**कासुलवणं सर्वोविपत्प्रत्यरिः । मृत्युश्चादिमपर्ययेन शुभदोऽथैषां**
**द्वितीये शकानादिप्रान्त्यतृतीयकाअथशुभाः सर्वेतृतीयेस्मृता ॥१३॥**

अन्वयः—मृत्यौ स्वर्णतिळान्, विपदि अपि गुडं, त्रिजन्मसु शाकं, अथो प्रत्यरितारकासु लवणं, आदिमपर्यये विपत् प्रत्यरिमृत्युश्च सर्वः न शुभदः । द्वितीये पर्यये अनादिप्रान्त तृतीयकाः अंशकाः न शुभाः तृतीये सर्वे शुभाः स्मृताः ॥१३॥

**भाषार्थः—वध तारा में सोना, तिल । विपद् में गुड़, तीन जन्म ताराओं में शाग, प्रत्यरितारा में नमक दान करना चाहिए । प्रथम आवृति में विपद् प्रत्यरि तथा मृत्यु तारा शुभद् नहीं है । द्वितीआवृत्ति में विपत् प्रत्यरि मृत्यु तारा शुभद नहीं है । तृतीया वृत्ति में सभी विपद् प्रत्यरि मृत्यु शुभ फलद है ॥१३॥**

चन्द्रमाकी अवस्था ।

**षष्ठिघ्नं गतभं भुक्तं घटीयुक्तं युगाहतम् ।**
**शराब्धिहृल्लब्धतोर्कशेषेऽवस्थाः क्रियाद्विधोः ॥ १४ ॥**

अन्वयः—गतभं षष्ठिघ्नं, भुक्तघटीयुतम् युगाहतम्, लब्धतः अर्कशेषे विधोः अवस्थाः क्रियात् ॥१४॥

# ❀ चन्द्रावस्था फलम् ❀

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्विनी | ११। प्रवास | २२॥ नाश | ३३॥ मरण | ४५ जय | ५६। हास्य | ६० रति |
| भरणी | ७॥ रति | १८॥ क्रीडित | ३० सुप्त | ४१ मुक्ति | ५२॥ ज्वर | ६० कम्प |
| कृत्तिका | ३॥। कम्प | १५ स्थिर | २६। प्रवास | ३७॥ नाश | ४८॥। मरण | ६० जय |
| रोहिणी | ११। हास्य | २२॥रति | ३३॥ क्रीडा | ४५ सुप्ति | ५६। भुक्ति | ६० ज्वर |
| मृगशिरा | ७॥ ज्वर | १८॥ कम्प | ३० स्थिर | ४१॥प्रवास | ५२॥ नाश | ६० मरण |
| आर्द्रा | ३॥। मृति | १५ जय | २६। हास्य | ३७। रति | ४८॥।क्रीडा | ६० सुप्ति |
| पुनर्वसु | ११। भुक्त | २२॥ ज्वर | ३३॥। कम्प | ४५स्थिरता | ५६। प्रवास | ६० नाश |
| पुष्य | ७॥ नाश | १८॥।मरण | ३० जय | ४१। हास्य | ५२॥ रति | ६० क्रीडा |
| अश्लेषा | ३॥। क्रीडा | १५ सुप्ति | २६ भुक्ति | ३७॥ ज्वर | ४८॥। कंप | ६० स्थिर |
| मघा | ११। प्रवास | २२॥ नाश | ३३॥। मरण | ४५ जय | ५६। हास्य | ६० रति |
| पू० फा० | ७॥ रति | १८॥क्रीडा | ३० सुप्ति | ४१ भुक्ति | ५२॥ ज्वर | ६० कंप |
| उ० फा० | ३॥। कम्प | १५ स्थिर | २६। प्रवास | ३७। नाश | ४८॥।मरण | ६० जय |
| हस्त | ११। हास्य | २२ रति | ३३॥क्रीडा | ४५ सुप्ति | ५६।भुक्ति | ६० ज्वर |
| चित्रा | ७॥ ज्वर | १८॥ कम्प | ३०स्थिरता | ४१ प्रवास | ५२॥ नाश | ६० मरण |
| स्वाती | ३॥ मृति | १५ जय | २६। हास्य | ३७॥ स्थिर | ४८॥।नाश | ६० सुप्ति |
| विशाखा | ११। भुक्ति। | २२॥ ज्वर | ३३॥।कम्प | ४५ स्थिर | ५६।प्रवास | ६० नाश |
| अनुराधा | ७॥ ज्वर | १८॥।मृति | ३० जय | ४१। हास्य | ५२। रति | ६० क्रीडा |
| ज्येष्ठा | ३॥। क्रीडा | १५ सुप्त | २६। भुक्ति | ३७। ज्वर | ४८। कम्प | ६० स्थिर |
| मूल | ११।प्रवास | २२॥ नाश | ३४। मृति | ४५ जय | ५६।हास्य | ६० रति |
| पू० षा० | ७॥ रति | १८॥क्रीडा | ३० सुप्ति | ४१ भुक्ति | ५२॥ ज्वर | ६० कंप |
| उ० षा० | ३॥। कम्प | १५स्थिरता | २६।प्रवास | ३७ नाश | ४८॥मरण | ६० जय |
| श्रवण | ११। हास्य | २२॥ रति | ३३॥ क्रीडा | ४५ सुप्ति | ५६। भुक्ति | ६० ज्वर |
| धनिष्ठा | ७। ज्वर | १८॥ कम्प | ३० स्थिर | ४१ प्रवास | ५२। नाश | ६० मरण |
| शतभिषा | ३॥। भुक्ति | १५ जय | २६। हास्य | ३७॥ रति | ४८॥क्रीडा | ६० सुप्ति |
| पू० भा० | ११ भुक्ति | २२॥ ज्वर | ३३ कम्प | ४५स्थिरता | ५६।प्रवास | ६० नाश |
| उ० भा० | ७॥ नाश | १८॥ मृति | ३० जय | ४१ हास्य | ५२। रति | ६० क्रीडा |
| रेवती | ३॥। क्रीडा | १५ सुप्ति | २६। भुक्ति | ३७॥ स्थिर | ४८॥।कंप | ६० स्थिर |

भाषार्थः—बीते नक्षत्र को ६० से गुणा करे और जितनी घड़ी बीती हो उसको उसमें जोड़ दे फिर ४ से गुणा करे और ४५ से भाग दे अवशिष्ट को मेष से चन्द्रमा की अवस्था समझनी चाहिए ॥१४॥

अवस्थाओं के नाम ।

**प्रवासनाशौ मरणं जयश्च हास्यारतिः क्रीडित सुप्त भुक्ताः ।**
**ज्वराख्यकंपस्थिरता अवस्था मेषात् क्रमान्नामसदृक्फलास्स्युः ॥१५॥**

अन्वयः—प्रवासनाशौ मरणं च जयः च हास्यारतिः क्रीडित सुप्त भुक्ताः ज्वराख्यकंपस्थिरता मेषात् क्रमात् नामसदृक् फलाः स्युः ॥१५॥

भाषार्थः—मेष से प्रारम्भ करके क्रमशः ये अवस्थाएं होती हैं । प्रवास, नाश, मरण, जय हास्य, आरति, क्रीड़ा, सुप्त, भुक्त, ज्वर, कम्प, स्थिरता, इनका फल इनके नाम के अनुकूल हैं ॥१५॥

**लाजाकुष्ठबलप्रियंगुघनसिद्धार्थैर्निशादारुभिः**
**पुंखालोध्रयुतैर्जलैर्निगदितंस्नानं ग्रहोत्थाघहृत् ।**
**धेनुः कंब्वरुणो बृषश्च कनकं पीताम्बरं घोटकः**
**श्वेतो गौरसिता महासिरज इत्येता रवेर्दक्षिणाः ॥१६॥**

अन्वयः—लाजाकुष्ठ बलप्रियङ्गु घनसिद्धार्थैः निशादारुभिः पुंखालोध्रयुतैः जलैः स्नानं ग्रहोत्थाघहृत् निगदितम् [रवेः सूर्यमारभ्यल्पब्लोपे पञ्चमी] धेनुः कं वरुणो वृषश्चकनकं पीताम्बरं घोटकः (किन्तु श्वेतः) असिता गौ महासिरजः (इति ग्रहाणां) दक्षिणाः ॥१६॥

भाषार्थः—खील अथवा लाजवन्ती, कूट, बलबीज, टाङ्गुन, मोथा, हल्दी, देवदारु, शंखपुष्पी, लोध इनको मिला कर स्नान करने से ग्रहों से जो अनिष्ट सम्भावना होती है उसका नाश होता है । सूर्य की प्रसन्नता के लिए गौ चन्द्र को शंख, लालबैल मंगल के लिए देना चाहिए एवं बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि इनको क्रमशः सोना, पीलावस्त्र सफेद घोड़ा काली गौ, तलवार बकरा ये दान देना चाहिए ॥१६॥

**सूर्यारसौम्यास्फुजितोऽक्षनागसप्ताद्रिघस्रसान्विधुरश्विनाडीः ।**
**यतोयमेज्यास्त्रिरसाशिवमासान् गंतव्यराशे फलदाः पुरस्तात् ॥१७॥**

अन्वयः—सूर्यारसौम्यास्फुजितः पुरस्तात् अद्वनागसप्ताद्रिघस्रान् विधुरग्निनाडीः गन्तव्यराशेः पुरस्तात् फळदाः । तमोयमेज्याः त्रिरशारित्रिमासान् (गन्तव्यराशे पुरस्तात् फळदाः) भवन्तीति शेषः ॥१७॥

भावार्थः—सूर्य, मंगल, बुध, शुक्र ये क्रमशः ५, ८, ७, ७, प्रथमासे ही शुभाशुभ फल दिखलाने लगने हैं एवं चन्द्रमा तीन घड़ी और राहु, शनि, बृहस्पति ये ३, ६, २ मास प्रथम से ही शुभाशुभ फल दिखलाते हैं ॥ १७ ॥

### ग्रहों का पूर्वापर फल ।

राश्यादिगौरविकुजौ फलजौ सितेज्यौ
मध्येसदा शशिसुतश्च रवेऽजमंदौ ।
अध्वान्नवह्निभयसन्मति वस्त्रसौख्य
दुःखादिमासि जनिभेरविवासरादौ ॥ १८ ॥

अन्वयः—रविकुजौ राश्यादिगौ फळजौ, सितेज्जौ मध्ये, शशिसुतः सदा, अब्जमन्दौ चरमे रविवासरादौ जनिभे मासि अध्वान्न वह्नि भय सन्मति वस्त्र सौख्य दुःखानि जायन्ते इति शेषः ॥१८॥

भावार्थः—रवि तथा मंगल राशि के पूर्व ही अपना २ फल देते हैं बृहस्पति मध्य में बुध सदा ही चन्द्रमा शनि अन्त में फल देते हैं। जन्म मास में जन्म नक्षत्र प्रारम्भ में रविवारादि दिन पड़ते हैं उसका इस प्रकार फल है रविको नक्षत्र प्रारम्भ होने से रास्ता चलना सोम को अन्न मिलना, मंगलको आग लगना, बुध को सम्पति मिलना, गुरुवार को वस्त्र प्राप्ति, शुक्रवार को सुख प्राप्ति, शनि को दुःख प्राप्ति ॥१८॥

### दुष्ट तिथियों में दान ।

दुष्टयोगे हेम चन्द्रे च शंखंधान्यं तिथ्यर्धेतिथौ तंडुलाश्च ।
वारेरत्ने भेचगां हेमनाड्यां दद्यात्सिन्धूत्थं च तारासु राजा ॥१९॥

अन्वयः—राजा दुष्टयोगे हेम, चन्द्रे (दुष्टे) शंखं, तिथ्यर्धे धान्यम्, तिथौ तण्डुलान्, वारे रत्नं, मे गां, नाड्यां हेम, तारासु सिन्धूत्थं (सैन्धवं लवणं) दद्यात् ॥१९॥

भाषार्थः—उत्पातादि आदि दुष्टयोगों में राजा ब्राह्मणादि को सुवर्ण, चन्द्र दुष्ट होते हुए शंख, अर्ध तिथि दुष्ट में धान्य, तिथि दुष्टता में चावल, नाड़ी दुष्टता में सुवर्ण, तारा की दुष्टता में सिन्धूत्थ ( नमक ) दान करे ॥१६॥

❀ इति चतुर्थगोचर प्रकरण समाप्तम् ॥४॥ ❀



# अथ संस्कार प्रकरणप्रारम्भः ॥ ५ ॥

**आद्यं रजः शुभं माघमार्गराधेषफाल्गुने ।**
**ज्येष्ठश्रावणयोः शुक्ले सद्वारे सत्तनौ दिवा ॥ १ ॥**

अन्वयः—माघमार्ग राधेषफाल्गुने ज्येष्ठ श्रावणयोः शुक्ले सद्वारे सत्तनौ दिवा आद्यंरजः शुभं निगदित मिति शेषः ॥१॥

भाषार्थ—माघ, अगहन, वैशाख, फाल्गुण, ज्येष्ठ, श्रावण, इन महीनों, शुक्लपक्ष, बुध, बृहस्पति, सोम दिन, शुभग्रह दृष्ट मुहूर्त में प्रथम रज (स्त्रीके) शुभ हैं ॥१॥

प्रथम रजोदर्शन में शुभाशुभ नक्षत्र ।

**श्रुतित्रयंमृदुक्षिप्रध्रु वस्वातौसिताम्बरे ।**
**मध्यं च मूलादितिभे पितृमिश्रेपरेष्वसत् ॥ २ ॥**

अन्वय—श्रुतित्रयं मृदु क्षिप्रध्रुव स्वातौ सिताम्बरे (शुभं) मूलादितिभे पितृमिश्रे मध्यं परेषु असत् ॥२॥

भाषार्थ—श्रवण, धनिष्ठा तथा शतभिष मृदु, क्षिप्र ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र में श्वेत वस्त्र पहने समय में प्रथम रजोदर्शन शुभ है। मूल, पुनर्वसु, मघा, मिश्रसंज्ञा वाले नक्षत्रों में प्रथम रजोदर्शन मध्यम है। इससे अन्य में प्रथम रजोदर्शन शुभ नहीं है ॥२॥

### रजोकाल में निषेध समय।

भद्रानिद्रासंक्रमेदर्शरिक्ता संध्याषष्ठीद्वादशीवैधृतेषु।
रोगेऽष्टम्यां चन्द्रसूर्योपरागे पाते चाद्यं नो रजो दर्शनं सत् ॥३॥

अन्वयः—भद्रानिद्रासंक्रमेदर्शरिक्ता सन्ध्याषष्ठीद्वादशीवैधृतेषु रोगे अष्टम्यां चन्द्रसूर्योपरागे पाते आद्यं रजोदर्शनं न सत् ॥३॥

भावार्थ—भद्रा, नींद, संक्रान्ति समय, पूर्णिमा, रिक्ता, सन्ध्या, षष्ठी, द्वादशी वैधृतियोग, रोगसमय, अष्टमी दोनों ग्रहण, व्यतीपातयोग प्रथम रजोदर्शन अच्छा नहीं ॥३॥

### प्रथम रजस्वला होने पर स्नान का मुहूर्त्त।

हस्तानिलाश्विमृगमैत्रवसुध्रुवाख्यैः
शक्रान्वितः शुभतिथौ शुभवासरे च।
स्नायादथार्तववती मृगपौष्णवायुहस्ता-
श्विधातृभिररंलभते च गर्भम् ॥ ४ ॥

अन्वयः—हस्तानिलाश्विमृगमैत्र वसु ध्रुवाख्यैः शक्रान्वितैः शुभतिथौ च वासरे आर्तवती स्नायात्। अथ अरं मृगपौष्णवायुहस्ताश्वि धातृभिः गर्भं लभते ॥४॥

भावार्थ—हस्त, स्वाती, अश्विनी, मृगशिरा, अनुराधा, धनिष्ठा, ध्रुवसंज्ञा वाले नक्षत्र, शुक्रवार दिन, अमावस्या रहित तिथि में रजस्वला को स्नान करना चाहिये ऐसा होने पर शीघ्र ही वह (स्त्री) मृगशिरा, रेवती हस्त, अश्विनी, रोहिणी नक्षत्रों में स्नान करने से गर्भवती होती है ॥ ४ ॥

### गर्भाधान में त्याज्य मुहूर्त्त।

गंडांतत्रिविधं त्यजेन्निधनजन्मर्क्षेच मूलांतकं
दास्रं पौष्णमथोपरागदिवसंपातंतथावैधृतिम्।
पित्रोः श्राद्धदिनं दिवा च परिघाद्यर्धं स्वपत्नी गमे
भान्युत्पातहतानि मृत्युभवनं जन्मर्क्षतः पापभम् ॥ ५ ॥

अन्वयः—त्रिविधं गण्डान्तं निधन जन्मर्क्षं मूलान्तकं पौष्णं अथो उपराग दिवसं पातं तथा वैधृतिम् पित्रोः श्राद्धदिनं दिवा परिघाद्यर्धम् उत्पातहतानि भानि जन्मर्क्षतः मृत्युभवनं त्यजेत् ॥५॥

भाषार्थ—गर्भाधान के लिये-तीन गण्डान्त (तिथि नक्षत्र लग्नान्त) निधन-तारा, जन्म तारा, मूल, भरणी, अश्विनी, मघा, ग्रहण दिन, व्यतीपात योग, वैधृतियोग, माता पिता का श्राद्ध दिन परिघयोग का आदि अर्धभाग, उत्पात (भौम दिव्य, अन्तरिक्ष) से युक्त दिन, जन्म नक्षत्र, और जन्म नक्षत्र से अष्टम पापग्रह ये सब विशेष वर्जित हैं ॥५॥

**भद्राषष्ठीपर्वरिक्ताश्च सन्ध्या भौमार्कार्की नाद्यरात्रीश्चतस्रः ।**
**गर्भाधानं त्र्युत्तरेंद्वर्क मैत्रब्रह्मस्वातीविष्णुवस्वंबुपे सत् ॥६॥**

अन्वयः—भद्राषष्ठीपर्वरिक्ता च सन्ध्या भौमार्कार्की चतस्रः आद्यरात्रीः त्यजेत् । त्र्युत्तरेन्द्वर्क मैत्रब्राह्मस्वातीवस्वंम्बुपे गर्भाधानं सत् ॥६॥

भाषार्थं—भद्रा, षष्ठी, पर्वदिन, रिक्ता तिथि, प्रातः सायं सन्ध्या, मंगल, रवि, शनिवार, रजोदर्शन से प्रारम्भ की ४ रात्रियां इनको छोड़, तीनो उत्तरा, मृगशिरा, हस्त, अनुराधा, रोहिणी, स्वाती, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा ये नक्षत्र गर्भाधान के लिये शुभ है ॥६॥

### गर्भाधान में लग्न शुद्धिः ।

**केंद्रत्रिकोणेषुशुभैश्च पापैस्त्र्यायारिगैःपुंग्रहदृष्टलग्ने । ओजांश-केऽब्जेऽपि च युग्मरात्रौ चित्रादितीज्याश्विषु मध्यमंस्यात् ॥ ७ ॥**

अन्वय—शुभैः केन्द्रत्रिकोणेषु [वर्तमानैः] पापैः त्र्यायारिगैः पुंग्रह दृष्टिलग्ने अब्जे ओजांशगे युग्मरात्रौ [सत्] चित्रादितीज्याश्विषु गर्भाधानंमध्यमं स्यात् ॥७॥

भापर्थ—शुभ ग्रहों के (चतुर्थ, सप्तम, दशम, नवम, पञ्चम) स्थान में रहने पर तथा पापग्रहों के (तृतीय, षष्ठ, एकादश) स्थान में होने पर पुरुषग्रह (रवि मंगल, बृहस्पति,) से लग्न दृष्ट होने पर और चन्द्रमा के नवमांश में रहने पर समरात्रि २, ४, ६, ८, १०, १२, १४, १६, इन रात्रि में गर्भाधान उत्तम है । चित्रा पुनर्वसु, पुष्य, अश्विनी, इन नक्षत्रों में गर्भाधान मध्यम कहा है ॥७॥

### सीमंत ( अठमासा ) का मुहूर्त्त ।

**जीवार्कारदिने मृगेज्यनिर्ऋतिश्रोत्रादितिर्ब्रध्नभै रिक्तामार्करसाष्टवर्ज्यतिथिभिर्मासाधिपे पीवरे। सीमन्तोष्टमषष्ठमासि शुभदैः केन्द्रत्रिकोणेखलैर्लाभारित्रिषु वा ध्रु वांत्यसदहे लग्नेच पुं भांशके॥८॥**

अन्वय—जीवार्कारदिने मृगेज्यनिर्ऋति श्रोत्रादितिब्रध्नभैः रिक्तामार्क रसाष्टवर्ज्य तिथिभिः मासाधिपे पीवरे अष्टम षष्ठ मासि शुभदैः केन्द्र त्रिकोणे [ स्थितैः ] खलैः लाभारि त्रिषु ध्रुवान्त्य सदहे पुंभासके लग्ने सीमन्तः शुभः। गदितः ॥८॥

भावार्थ—बृहस्पति, रवि, मंगलवार दिन में, मृगशिरा, पुष्य, मूल, श्रवण, पुनर्वसु, पूर्वाभाद्रपद, नक्षत्रों में रिक्ता, अमावस्या, षष्ठी, सप्तमी, तिथि भिन्न तिथियों में, मासाधिप के बलवान होने पर आठवें छठें मास में शुभ ग्रहों के केन्द्र त्रिकोण में स्थित होने पर तीनों उत्तरा, रोहिणी, रेवती शुभ ग्रहों के दिन, पुरुष नक्षत्रों के नवमांश में "सीमन्त" कर्म श्रेष्ठ होता है ॥८॥

### महीनों के स्वामी और स्त्रियों का चन्द्रबल।

**मासेश्वराः सितकुजेज्यरविंदुसौरिशचन्द्रात्मजास्तनुपचन्द्रदिवाकराः स्युः। स्त्रीणांविधोर्बलमुशंति विवाहगर्भं संस्कारयोरितरकर्मसुभर्तु रेव ॥ ९ ॥**

अन्वयः—सितकुजेज्यरवीन्दु सौरिशचन्द्रात्मजास्तनुप चन्द्रदिवाकराः मासेश्वराः स्युः विवाहगर्भ संस्कारयोः [ सूरयः ] स्त्रीणां विधोः बलं उशन्ति इतर कर्मसुविवाहाद्यतिरिक्तेषु भर्तुरेव बलं उशन्ति ॥९॥

भावार्थ—गर्भाधान समय से लेकर दश मास पर्यन्त (जातान्त) १० मासों के १० स्वामी हैं वे ये हैं शुक्र, मंगल, बृहस्पति, रवि, चन्द्र, शनि, बुध, चन्द्र सूर्य, (सूर्य दशों मास के) विवाह और गर्भाधान संस्कार में स्त्री का ही चन्द्रबल लिया जाता है इससे अतिरिक्त कार्यों में पति का ही चन्द्रबल लिया जाता है ॥९॥

### पुंसवन ( विष्णुपूजा ) कर्म का मुहूर्त्त।

**पूर्वोदितैः पुंसवनं विधेयंमासे तृतीये त्वथविष्णुपूजा।**
**मासेष्टमे विष्णुविधातृजीवैर्लग्नेशुभेमृत्यु गृहे च शुद्धे॥ १०॥**

अन्वयः—पूर्वोदितैः [ नक्षत्रादिभिः ] तृतीये मासि पुंसवनं विधेयम् अथ अष्टमेमासि विष्णुविधातृ जीवैः शुभे लग्ने मृत्युगृहे शुद्धे विष्णुपूजा विधेया ॥१०॥

भाषार्थ—सीमन्त कर्म में कहे हुए नक्षत्रादि में तीसरे महीना में पुंसवन (विष्णु पूजा) करना चाहिये। श्रवण, रोहिणी, पुष्य नक्षत्र और उत्तम नक्षत्र में शुभ ग्रह के लग्न में मृत्युगृह के शुद्ध होने पर विष्णुपूजा उत्तम कहा है ॥१०॥

### जातकर्म नामकर्म मुहूर्त्त ।

**तज्जातकर्मादिशिशोर्विधेयं पर्वाख्यरिक्तोनतिथौ शुभेऽह्नि ।**
**एकादशे द्वादशकेऽपि घस्रे मृदुध्रुवक्षिप्रचरोडुषु स्यात् ॥११॥**

अन्वयः—पर्वाख्यरिक्तोन्यतिथौ शुभेऽह्नि एकादशे द्वादशे वा घस्रे मृदुध्रुवक्षिप्रचरोडुषु शिशोः तत् जातकर्मादि विधेयम् ॥११॥

भाषार्थ—पर्व तथा रिक्ता तिथि को छोड़ अन्य तिथियों, शुभ दिनों, मृदु, ध्रुव, क्षिप्र, चर नक्षत्रों ग्यारहवें अथवा बारहवें दिन बालक का जातकर्म करना चाहिये ॥११॥

### प्रसूतास्त्री के स्नान का मुहूर्त्त ।

**पौष्णध्रुवेन्दुकरवातहयेषुसूतीस्नानंसमित्रभरवीज्यकुजेषु शस्तम् ॥ नार्द्रात्रयश्रुतिमघांतकमिश्रमूलत्वाष्ट्रेज्ञसौरिवसुषड् विरिक्ततिथ्याम् ॥ १२ ॥**

अन्वयः—पौष्ण ध्रुवेन्दुकरवातहयेषु समित्रभ रवीज्यहयेषु आर्द्रात्रय श्रुति मघान्तक मिश्रमूल त्वाष्ट्रे ज्ञ सौरिवसुषड् रवि रिक्त तिथ्याम् सूतीस्नानं न शस्तम् ॥१२॥

भाषार्थ—रेवती, ध्रुवसंज्ञावाले नक्षत्र मृगशिरा, हस्त, स्वाती, अश्विनी, अनुराधा नक्षत्रों में रवि, गुरु, मंगल वारों में प्रसूतिस्नान युक्त है किन्तु आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, श्रवण, मघा, भरणी, कृत्तिका, मूल नक्षत्रों में बुध, शनि, रविवारों में अष्टमी षष्ठी, चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी को प्रसूता स्त्री का स्नान शुभ नहीं ॥१२॥

बालक के दांत निकलनेका फल ।

मासेचेत्प्रथमे भवेत्सदशनो बालो विनश्येत्स्वयं
हन्यात्सक्रमतोनुजातभगिनीमात्रग्रजान्द्व्यादिके ।
षष्ठादौ लभतेहि भोगमतुलंतातात्सुखं पुष्टतां
लक्ष्मीसौख्यमथोजनौसदनशनश्चोर्ध्वंस्वपित्रादिहा ॥१३॥

अन्वयः—बालः चेत् प्रथमे मासे सदशनः [ तस्मिन् समये ] स्वयं विनश्येत् द्व्यादिके सक्रमतः अनुजातभगिनीमात्रग्रजात् षष्ठादौ अतुलंभोगं सप्तमे तातात् सुखं अष्टमे पुष्टताम् नवमे लक्ष्मीम् दशमे सौख्यम् अथो जनौ सदशनः चेत् स्वपित्रादिहा [ स्वं, पितरं, आदिना स्वभात्रादि परिग्रहः ] हन्ति ॥१३॥

भाषार्थ—बालक यदि प्रथममास में दन्त युक्त हो जावे तो वह स्वयं ही मर जाता है, दूसरे में छोटा भाई, तीसरे में बहिन, चौथे में माता, पांचवें में बड़ा भाई, छठे में स्वयं सुखी हो, सातवें में पिता से सुखी हो, आठवें में बलवान हो नवे में धन प्राप्ति, दशवें में प्रचुर सुखी, जन्मकाल में ही दाँत निकला लड़का पैदा हो तो स्वयं मरे अपने पिता को भी मारे ॥१३॥

बालक का दोला ( झूला ) मे चढ़ानेका मुहूर्त्त ।

दोलारोहेर्कभात्पंचशरपंचेषुसप्तभैः ।
नैरुज्यंमरणं कार्श्यं व्याधिःसौख्यं क्रमाच्छिशोः ॥१४॥

अन्वयः—अर्कभात् पञ्चशर पञ्चेषु सप्तभैः शिशोः दोलारोहे क्रमात् नैरुज्यं, मरणं, कार्श्यं, व्याधिः, सौख्यम्, भवतीति शेषः ॥१४॥

भाषार्थ—सूर्य नक्षत्र से ५ नक्षत्रों में पालने में झुलाने से नीरोगिता, उससे ५ नक्षत्रों में मरण, उससे ५ में व्याधि, पुनः सात नक्षत्रों में सुख प्राप्त होता है ॥१४॥

दोलारोहण और बालक को गृह से बाहर निकालने का मुहूर्त्त ।

दंतार्कभूपधृतिदिङ् मितवासरेस्याद्वारेशुभैर्मृदुलघुध्रुवभैः शिशूनाम् ॥ दोलाधिरुढिमथनिष्क्रमणंचतुर्थमासेगमोक्तसमयेऽर्कमितोह्निवा स्यात् ॥१५॥

अन्वयः—दन्तार्क भूपधृति दिन्मितवासरे शुभे वारे मृदुलघु ध्रुवभैः शिशूनाम् दोलाधिरूढिः स्यात् अथ चतुर्थमासे गमोक्तसमये अर्कमितेऽह्नि निष्क्रमणं स्यात् ॥१५॥

भाषार्थ–३२, १२, १६, १८ दिनपर, शुभ दिन में मृदु, लघु, ध्रुव नक्षत्रों में बालक को पालनेमें झुलाना उत्तम है जन्मसे चौथे महीने में यात्रा प्रकरण में कहे शुभ समय में बारहवें दिन निष्क्रमण ( बच्चेका बाहर निकालना) उत्तम है ॥१५॥

प्रसूता स्त्रीका जलपूजा मुहूर्त्त ।

**कवीज्यास्तचैत्राधिमासे न पौषे जलंपूजयेत्सूतिकामासपूर्तौ ॥ बुधेंद्वीज्यवारे विरिक्ते तिथौहिश्रुतीज्यादितींद्वर्कनैरृत्यमैत्रेः ॥ १६ ॥**

अन्वयः—कवीज्यास्तमासे चैत्रमासे पौषे सूतिका मासपूर्तौ जलं न पूजयेत् बुधेन्द्विज्यवारे विरिक्ते हि श्रुतीज्यादि तीन्द्वर्कनैर्ऋत्यमैत्रेः सूतिका जलं पूजयेत् ॥१६॥

भाषार्थ—शुक्र, बृहस्पति के अस्त समय में, चैत्र, अधिमास, पौष मास के अन्त समय में प्रसूता को जलपूजा नहीं करनी चाहिए। बुध, सोम, गुरुवार दिन में रिक्तातिथि को छोड़ श्रवण, पुष्य, पुनर्वसु, मृगशिरा, मूल, अनुराधा नक्षत्र में जलपूजा श्रेष्ठ है ॥१६॥

अन्नप्राशन का मुहूर्त्त ।

**रिक्तानंदाष्टदर्शं हरिदिवसमथो सौरिभौमार्कवारान्**
**लग्नेजन्मर्क्षलग्नाष्टमगृहलवगं मीनमेषालिकं च ॥**
**हित्वा षष्ठात्समे मास्यऽथ हि मृगदृशां पंचमादोजमासे**
**नक्षत्रैः स्यात् स्थिराख्यैः समृदुलघुचरैर्बालकान्नांशनंसत् ॥१७॥**

अन्वयः—रिक्तानन्दाष्टदर्शं हरिदिवसं अथो सौरि भौमार्कवारान् लग्ने जन्मर्क्ष लग्नाष्टम गृहलवगं मीनमेषालिकञ्च हित्वा षष्ठात् समे मासि बालकान्नाशनं सत् स्यात् अथ पञ्चमात् ओजमासे समृदुलघुचरैः स्थिराख्यैः नक्षत्रैः मृगदृशां अन्नाशनं ( सत् स्यात् ) ॥१७॥

भाषार्थ—रिक्ता, नन्दा ( तिथि ) अष्टमी, अमावस्या, द्वादशी तिथियां, शनि, मंगल, रविवार, को छोड़ मीन, मेष, वृश्चिक से भिन्न राशियों में षष्ठ से सम मासों में बालक को अन्नप्राशन कराना श्रेष्ठ है ॥१७॥

केन्द्र त्रिकोणसहजेषुशुभः खशुद्धे
लग्नेत्रिलाभरिपुगैश्च वदन्तिपापैः ॥
लग्नाष्टषष्ठरहितंशशिनंप्रशस्तं
मैत्रांबुपानिलजनुर्भमराच्चकेचित् ॥ १८ ॥

अन्वयः—लग्ने खशुद्धे केन्द्रत्रिकोण सहजेषु शुभैः (स्थितैः) त्रिलाभरिपुगैः पापैः (सहितैः) लग्नाष्ट षष्ठरहितं शशिनं प्रशस्तं वदन्ति केचित् मैत्राम्बुपानिलजनुर्भम् अशुभं वदन्ति ॥१८॥

भावार्थ—लग्न ( दशम ) शुद्ध हो केन्द्र, त्रिकोण तृतीय स्थानों में शुभ ग्रह हों तृतीय, एकादश, षष्ठ पाप ग्रह युक्त हो लग्न अष्टम, षष्ठ ग्रह से रहित हो चन्द्रमा शुभ हो तो अन्नप्राशन शुभद होता है कोई आचार्य अनुराधा, शतभिषा, स्वाती, जन्म नक्षत्र में अन्नप्राशन में अशुभ बताते हैं ॥१८॥

स्थान विशेष से ग्रहों के फल ।

क्षीणेन्दुपूर्णचन्द्रेज्यज्ञभौमार्कार्किभार्गवैः ।
त्रिकोणव्ययकेन्द्राष्टस्थितैरुक्तंफलंग्रहैः ॥१९॥
भिक्षाशीयज्ञकृद्दीर्घजीवी ज्ञानीचपित्तरुक् ।
कुष्टी चान्नक्लेशवातव्याधिमान्भोगवानिति ॥ २० ॥

अन्वयः—क्षीणेन्दु पूर्णचन्द्रे ज्यज्ञभौमार्कि भार्गवैः त्रिकोण व्यय केन्द्राष्ट स्थितैः ग्रहैः भिक्षाशी, यज्ञकृत, दीर्घजीवी, पित्तरुक्, कुष्टी, जलक्लेशवातव्याधिमान् भोगवान् इति फलं उक्तम् ॥१९।२०॥

भावार्थ—नवम स्थान में क्षीणचन्द्र हो तो भिक्षाटन से उत्पन्न बालक का जीवन निर्वाह और पञ्चम में पूर्णचन्द्र हो तो यज्ञ कर्ता बालक होता है । द्वादश स्थान में बृहस्पति बालक को दीर्घायु करता है । बुध लग्नस्थ हो तो बालक ज्ञानशील हो । चतुर्थ में मंगल बालक को पितरोगी करता है। सप्तम में सूर्य बालक को कुष्टी बनाता है। दशम में शनि होने से बालक अन्न क्लेश पाता है । वातरोग पीड़ित होता है । अष्टम में शुक्र हों तो अनेक भोग भोगता है ॥१९॥ ॥२०॥

बालक को भूमि में उतारने का मुहूर्त्त।

पृथ्वीं वाराहमभिपूज्य कुजे विशुद्धेऽरिक्ते
तिथौव्रजति पंचममासिवालम् ॥
वध्वा शुभेऽह्निकटि सूत्रमथध्रुवेन्दु
ज्येष्ठर्द्दमैत्रलघुभैरुपवेशयेत्कौ ॥ २१ ॥

अन्वयः—कुजे विशुद्धे अरिक्ते तिथौ पञ्चममासि व्रजति शुभेऽह्नि ध्रुवेन्दु ज्येष्ठर्क्षमैत्र-लघुभैः पृथ्वीं वराह अभिपूज्य कटिसूत्रं वध्वा वालं कौ उपवेशयेत् ॥२१॥

भाषार्थ—मंगल शुद्धि समय में जन्म समय से पांचवे मास में रिक्ता भिन्न तिथियों में शुभवार में ध्रुवनक्षत्र, मृगशिरा, ज्येष्ठा, अनुराधा लघु नक्षत्र में बालक को कटिसूत्र ( कमर में सूत्र ) वांधकर पृथ्वी पर वैठावे ॥२१॥

बालक के जिविका की परीक्षा।

तस्मिन् कालेस्थापयेत् तत्पुरस्ताद्वस्त्रंशस्त्रं पुस्तकंलेखनीं च ॥
स्वर्णं रोप्यं यच्च गृह्णातिबालस्तैराजीव्यैस्तस्य वृत्तिः प्रदिष्ठा ॥२२॥

अन्वयः—तस्मिन् काळे तत्पुस्तात् बस्त्रं, शस्त्रं, पुस्तकं, ळेखनीं च स्वर्णं, रौप्यं च स्थापयेत् बालः ( तेपु ) यच्च गृह्णाति तस्य तैः आजीव्यैः वृत्तिः प्रदिष्ठा ॥२२॥

भाषार्थ— जब बालक पृथ्वी पर वैठाया जावे उस समय बालक के सामने बस्त्र, शस्त्र, पुस्तक, क़लम, सुवर्ण, चांदी रखना चाहिए उन में से जिस वस्तुको बालक पकड़े उससे ही बालक की आजीविका होगी यह समझना चाहिए ॥२२॥

बालक को ताम्बूलका मुहूर्त्त।

वारे भौमार्किहीनेध्रुवमृदुलघुभैर्विष्णुमूलादितींद्र
स्वातीवस्वभ्युपेतैर्मिथुनमृगसुताकुंभगोमीनलग्ने
सोम्यैःकेंद्रत्रिकोणे रशुभगगनगैःशत्रलाभत्रिसंस्थैः
ताम्बूलंसार्धमासद्वयमितसमये प्रोक्तमन्नाशनेवा ॥२३॥

अन्वयः—भौमार्किहीने वारे विष्णुमूलादितीन्द्रस्वाती वस्वम्युपेतैः ध्रुव मृदुलघुभैः मिथुन-मृगसुताकुम्भ गोमीनलग्ने सौम्यैः केन्द्रत्रिकोणैः अशुभग गनगैः शत्रुलाभत्रिसंस्थैः सार्धमासद्वय-मित समये ताम्बूलं प्रोक्तम् अन्नाशने वा प्रोक्तम् ॥२३॥

भाषार्थ—मंगल, शनि भिन्नवार, श्रवण, मूल, पुनर्वसु, ज्येष्ठा सहित ध्रुव, मृदु-लघु संज्ञा वाले नक्षत्र, मकर, कन्या, वृष मीन लग्न, सौम्यग्रह त्रिकोण, केन्द्रस्थ, पापग्रह, षष्ठ, एकादश, तृतीय, में हों तो बालक को २॥ ढाई मास का हो जानेपर दाना खिलाना श्रेष्ठ है ॥२३॥

### कर्णवेधमुहूर्त्त ।

**हित्वैतान् चैत्रपौषावमहरिशयनं जन्ममासंचरिक्तां युग्माब्दं जन्मतारामृतिमुनिवसुभिः संमिते मास्यथो वा ॥ जन्माहात्सूर्य भूपैः परमितदिवसे ज्ञेज्यशुक्रेन्दुवारेऽथोजाब्दे विष्णुयुग्मादितिमृदुल घुभैः कर्णवेधः प्रशास्तः ॥२४॥**

अन्वयः—चैत्रपौषावमहरिशयनं च जन्ममासं रिक्तां युग्माब्दं जन्मतारां हित्वा, ऋतु वसु मुनिभिः संमिते मासि अथो वा जन्माहात् सूर्यभूपैः परिमित दिवसे ज्ञेज्यशुक्रेन्दुवारे ओजाब्दे विष्णुयुग्मादितिमृदुलघुभैः कर्णवेधः प्रशस्तः ॥२४॥

भाषार्थ—चैत्र, पौष महीना, तिथिक्षय, हरिशयन, जन्ममास, रिक्तातिथि, समवर्ष जन्मतारा से भिन्न छठें, सातवें, आठवें मास, जन्म से १२ वें १६ वें दिन-बृहस्पति, बुध, सोम दिन, विषमवर्ष, में श्रवण, धनिष्ठा, पुनर्वसु, मृदु, लघु नक्षत्रों में कान छेदना शुभ है ॥२४॥

### कर्णवेध में लग्नशुद्धि विचार ।

**संशुद्धे मृतिभवने त्रिकोणकेन्द्रत्रयायस्थैः शुभखचरैः कवीज्यलग्ने ॥ पापाख्यैररिसहजायगेहसंस्थैर्लग्नस्थे त्रिदशगुरौ शुभावहः स्यात् ॥२५॥**

अन्वयः—मृतिभवने संशुद्धे शुभखचरैः त्रिकोण केन्द्रत्रयायस्थैः कवीज्यलग्ने पापाख्यैः अरि सहजाय गेह स्थैः त्रिदशगुरौ लग्नस्थे (कर्णवेधः) शुभावहः स्यात् ॥२५॥

भाषार्थः—आठवां स्थान शुद्ध हो, पञ्चम, नवम, प्रथम, चतुर्थ, सप्तम,दशम, तृतीय, एकादश में शुभ ग्रह हों कवि, इज्य लग्न हो पापग्रह तृतीय, षष्ठ, एकादश स्थान में हों तो कर्णवेध शुभ है ॥२५॥

दक्षिणायनमें चूड़ादिकर्म निषेधः।

गीर्वाणांबुप्रतिष्ठा परिणयदहनाधानचौलोपवीत क्षोणीपालाभिषेकोदवसितविशनंनैव याम्यायने स्यात् ॥ नोवा वाल्यास्तवार्ध्ये सुरगुरुसितयोर्नैवकेतूदये स्यात् पक्षं वार्द्धं च केचिज्जहतितमपरे यावदीक्षां तदुग्रे ॥२६॥

अन्वयः—गीर्वाणाम्बुप्रतिष्ठा परिणया दहनाधान गेहप्रवेशाः चौलं राजाभिषेकः व्रतम् अपि याम्यायने नैव शुभदम् सुरगुरु सितयोः वाल्यास्तवार्धे केतूदये (न सत्) केचित् पक्षं वा अर्धं अपरे तं यावदीक्षां यज्जहति तदुग्रे एवस्यात् ॥२६॥

भाषार्थः—देवता की और जलाशय की प्रतिष्ठा, विवाह, अग्निहोत्र, गृहप्रवेश चौलकर्म ( मुण्डन ) राज्याभिषेक, यज्ञोपवीत, ये कार्य दक्षिणायन सूर्य में और बृहस्पति, शुक्र के वाल, अस्त, वृद्धत्व में नहीं करना चाहिये इसी प्रकार केतु तारा के उदयकाल में भी प्रतिष्ठादि नहीं करना चाहिए किसी २ आचार्य की यह सम्मति है कि केवल १ पक्ष अथवा सप्ताह ही वर्जनीय है। किसी का यह मत है कि जितना देखा जावे उतना ही वर्जनीय है ॥२६॥

गुरु शुक्र का वाल्य और वृद्धावस्था वर्णन।

परः पश्चात्भृगोर्वाल्यं त्रिदशाहं च वार्धकम्।
पक्षं पंचदिनं ते द्वे गुरोः पक्षमुदाहृते ॥२७॥

अन्वयः—भृगोः पुरः (पूर्वदिशायां प्राप्तोदयस्य) त्रिदशाहं वाल्यं च (भृगोः) वार्धकम्, (पुरः अस्ते) पक्षं, पश्चिमदिशायामस्ते पञ्चदिनानि गुरौ (प्रकरणादस्ते इतियोज्यम्) द्वे पक्षं पञ्चदिनानि उदाहृते ॥२७॥

भाषार्थः—पूर्व दिशा में शुक्रोदय होने पर ३ दिन और यदि पश्चिम में शुक्रोदय होता है तो १० दिन वाल्यकाल माना जाता है। एवं पूर्व में अस्त हो तो

१५ दिन वार्धक और पश्चिम में ५ दिन वार्धक माना जाता है। बृहस्पति का वालत्व, वार्धत्व १५ दिन उदय अस्त में होता है ॥२७॥

मतभेद से शुक्र बृहस्पति का वाल्य और वार्धक नियम।

ते दशाहं द्वयोः प्रोक्तं केश्चित्सप्तदिनं परैः।
त्र्यहं त्वात्ययिकेप्यन्यैरर्धाहं च त्र्यहं विधोः ॥२८॥

अन्वयः—द्वयोः (बृहस्पति शुक्रयोः) ते (वाल्यवार्धककाले) केश्चित् दशाहं प्रोक्तं, परैः सप्तदिनं, अन्यैः त्र्यहं, आत्ययिके (कामचारं) विधोः बाळवार्धके अर्धाधँ त्र्यहं च ॥२८॥

भाषार्थः—किसी आचार्य ने बृहस्पति, शुक्र का वालत्व, बृद्धत्व दश दिन माना गया है किसी ने केवल ७ दिन माना है, कोई आचार्य आवश्यक कार्यों के लिए तीन दिन ही (वाल बृद्धत्व) माना है। चन्द्रमा का वाल्यकाल आधा दिन और बृद्धत्व तीन दिन माना है ॥२८॥

चूड़ाकरने (मुंडन) का मुहूर्त।

चूडावर्षात्तृतीयात्प्रभवति विषमेऽष्टार्करिक्ताद्य
षष्ठीपर्वोनाहे विचैत्रोदगयनसमये ज्ञेंदुशुक्रेज्यकानाम् ॥
वारे लग्नांशयोश्चाऽस्वभनिधनतनौ नैधने
शुद्धियुक्ते शाक्रोपेतैर्विमैत्रैर्मृदुचरलघुभैरायषट्त्रिस्थपापैः॥२९॥

अन्वयः—तृतीयात् विषमे वर्षे अष्टार्क रिक्ताद्यषष्ठी पर्वोनाहे विचैत्रोदगयन समये ज्ञेन्दुशुक्रेज्यकानां वारे लग्नांशयोः अस्वभनिधनतनौ नैधने शुद्धियुक्ते शाक्रोपेतैः विमैत्रैः मृदुचरलघुभैः आयषट् त्रिस्थपापैः चूडा प्रभवति ॥२९॥

भाषार्थः—जिसका चूड़ाकर्म करना हो उसका वर्ष जन्म समय से तीसरा अथवा पाचवाँ हो चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी, प्रतिपदा पर्वदिनों से भिन्न दिनों में चैत्र रहित उत्तरायण सूर्य में बुध, शुक्र, सोम, बृहस्पति वार हो इनका लग्नांश हो जन्म लग्न और जन्म राशि से अष्टम स्थान लग्न रहित हों ज्येष्ठा से युक्त और अनुराधा छोड़ मृदु, चर, लघु नक्षत्रों में ग्यारहवें छठें तृतीय में पापग्रह हों तो चूड़ाकर्म शुभ बताया है ॥२९॥

क्षीणचन्द्रकुजसौरि भास्करैर्मृत्यु शस्त्रमृतिपंगुताज्वराःस्युः ।
क्रमेण बुधजीवभार्गवैःकेन्द्रगैश्च शुभमिष्टतारया ॥३०॥

अन्वयः—क्षीणचन्द्रकुजसौरि भास्करैः केन्द्रगैः क्रमेण मृत्युशस्त्र मृतिपंगुताज्वराः (भवन्ति) बुधजीवभार्गवैः केन्द्रगैः इष्टतारया शुभं निगदितम् ॥३०॥

भावार्थः—क्षीण चन्द्र में केन्द्रग हो एवं मंगल, शनि, सूर्य भी केन्द्रस्थ हों तो क्रमशः मृत्यु, शस्त्रमृत्यु, लँगडापन, तथा ज्वर होता है किन्तु बुध, बृहस्पति, शुक्र, केन्द्रग हैं तो शुभ फल होता है। शुभ तारा में चूड़ाकर्म शुभद होता है ॥३०॥

चूड़ाकर्म का समय निर्णय ।

पंचमासाधिकेमातुर्गर्भे चौलं शिशोर्नसत् ॥
पंच वर्षाधिकस्येष्टं गर्भिण्यामपिमातरि ॥३१॥

अन्वयः—शिशोः मातुः गर्भे पञ्चमासाधिके चौलं न सत् । पञ्च वर्षादधिकस्य शिशोः मातरि गर्भिण्यां चूडाकर्म इष्टं भवति ॥३१॥

भावार्थः—जिस बालक का चूड़ाकर्म करना है उसकी माता को ५ मास का गर्भ हो तो चौलकर्म नहीं करना चाहिए किन्तु पञ्चवर्ष से अधिक वर्ष वाले बालक की माता के ५ मास के गर्भ होने पर भी बालक का चूडाकर्म करना उत्तम है ॥३१॥

तारा बल वर्णन ।

तारादौष्ट्यो ब्जेत्रिकोणोच्चगे वा क्षौरं सत्स्यात्सौम्यमित्रस्ववर्गे ।
सौम्ये भेब्जे शोभने दुष्टतारा शस्ता ज्ञेयाक्षौरयात्रादिकृत्ये ॥३२॥

अन्वयः—तारादौष्ट्ये अब्जे त्रिकोणगे उच्चगे वा सौम्यमित्रस्ववर्गे क्षौरं सत् सौम्यभे अब्जे शोभने दुष्टतारा क्षौरयात्रादि कृत्ये शस्ता ज्ञेया ॥३२॥

भावार्थः—दुष्ट ताराओं के होनेपर चन्द्रमा त्रिकोण अथवा उच्च के हों बृहस्पति, बुध के षड्वर्ग में अथवा अपने ही षड्वर्ग से हो शुभग्रह की राशि में हो गोचर ग्रहों से शुभ हों तो दुष्टतारा भी शुभद है ॥३२॥

ऋतुमत्याः सूतिकायाः सूनोश्चौलादि नाचरेत् ।
ज्येष्ठापत्यस्य नोज्येष्ठे कैश्चिन्मार्गेऽपिनेष्यते ॥ ३३ ॥

अन्वयः—ऋतुमत्याः सूतिकायाः सूनोः चौलादि न आचरेत् ज्येष्ठापत्यस्य ज्येष्ठे मार्गे केश्चित् ( मुनिभिः ) न इष्यते ॥३२॥

भावार्थः—ऋतुमती और सूतिका ( जिसको बच्चा अभी २ पैदा हुई है ) स्त्री के पुत्र का चौल कर्म नहीं करना चाहिए ज्येष्ठ पुत्र का ज्येष्ठ महीना में और अगहन में भी चौलकर्म का आचार्यों ने निषेध किया है ॥३३॥

क्षौर मुहूर्त्त और निषिद्ध काल ।

दंतेक्षौरनखक्रियाऽत्रविविहता चौलोदिते वारभे
पातंग्यारखीन् विहाय नवमं घस्त्रं च संध्यांतथा ॥
रिक्तांपर्वनिशां निरासनरणग्रामप्रयाणोद्यतस्नाताभ्यक्त
कृताशनैर्नहि पुनः कार्या हितप्रेप्सुभिः ॥ ३४ ॥

अन्वयः—चौलोदिते वारभे दन्तक्षौरनखक्रिया विहिता पातंग्यारखीन् नवमं घस्त्रं सन्ध्याम् विहाय च रिक्ताम् पर्वनिशाम् हितप्रेप्सुभिः निरासनरणग्रामप्रयाणोद्यतस्नाताभ्यक्तकृताशनैः (क्षौरक्रिया न कार्या) ॥३४॥

भावार्थः—चौल कर्म के वास्ते कहे नक्षत्र वारों में दन्तमंजन और नखच्छेदन करना चाहिये किन्तु पूर्व क्षौर कर्म कराए से नवें दिन तथ प्रातःकाल, रिक्ता तिथि पर्व रात्रि को क्षौर कम नहीं कराना चाहिए निरासन ( बिना आसन रक्खे ) रण, ग्रामयात्रा, स्नानोपरान्त, तेल लगाने बाद, भोजनोपरान्त, गहना पहनने के बाद क्षौर कर्म नहीं करना चाहिये ॥३४॥

॥ मंजुभाषिणी ॥

ऋतुपाणिपीडमृतिबंधमोक्षणेक्षुरकर्म च द्विजनृपा ज्ञयाचरेत् ।
शववाहतीर्थगमसिन्धुमज्जनक्षुरं माऽचरेन्नखलु गर्भिणीपतिः ॥३५॥

अन्वयः—ऋतुपाणिप्रपीडमृतिबन्धमोक्षणे द्विजनृपाज्ञया ( अयोग्ये वाराहावपि ) क्षुरकर्म चरेत् च गर्भिणीपतिः शववाह तीर्थगम सिन्धुमज्जन क्षुरं न खलु कुर्यात् ॥३५॥

भावार्थः—यज्ञ, विवाह, जेल से छूटने पर मरण में वार नक्षत्रादि शुद्ध न होते हुए भी क्षौर कर्म करना चाहिए । गर्भिणी स्त्री के पति को मुर्दा ढोना, तीर्थाटन, समुद्र में स्नान तथा क्षौर कर्म न करावें ॥३५॥

राजाओं के क्षौर में वर्ज्य नक्षत्र।

**नृपाणां हितं क्षौर भेश्मश्रुकर्म दिने पंचमे पंचमस्योदये वा।**
**षडग्निस्त्रिमैत्रोष्टकः पंचपित्र्योब्दतीऽध्यर्यमा क्षौरकृन्मृत्युमेति॥३६॥**

अन्वयः—नृपाणां पञ्चम दिने क्षौरभे श्मश्रुकर्म हितं (हितावहम्) अस्य पञ्चमस्य उदये वा (हितम्) षडग्निः, त्रिमैत्रः, अष्टकः, पञ्चपित्र्यः अध्यर्यमा क्षौरकृतः (एषु) अब्दतः मृत्युं एति ॥३६॥

भाषार्थः—क्षौर नक्षत्रों में (जो पूर्व में कहा है) राजाओं को उसमें दाढ़ी का बाल बनवाना चाहिये। निरन्तर १ वर्ष ६ बार कृत्तिका में, ३ बार अनुराधा में आठ बार रोहिणी में ५ बार मघा में ४ बार उत्तरा फाल्गुनी में बाल बनवाने से अवश्य वर्ष भीतर ही मृत्यु होती है ॥३६॥

अक्षरारंभ मुहूर्त।

**गणेशविष्णुवाग्रमाःप्रपूज्य पंचमाब्दकेतिथौ**
**शिवार्क दिग्द्विषट्शरत्रिके रवावुदक्॥**
**लघुश्रवोनिलान्त्यभादितीशतक्षमित्रभे,**
**चरोनसत्तनौ शिशोर्लिपिग्रहः सतां दिने॥ ३७॥**

अन्वयः—पञ्चमाब्दके गणेशविष्णुवाग्रमाः प्रपूज्य शिवार्कदि दिग्द्विषट् शरत्रिके रवावुदक लघुश्रवोः निलान्त्यभादितीशतक्षमित्रभे सतां दिने चरो न सत्तनौ शिशोः लिपिग्रहः विधेयः ॥३७॥

भाषार्थः—जन्म से पञ्चम वर्ष में गणेश, विष्णु, लक्ष्मी पूजा के अनन्तर एकादशी, द्वादशी, दशमी, द्वितीया, षष्ठी, पंचमी, तृतीया तिथि में सूर्य के उत्तरायण अवस्था में हस्त, अश्विनी, पुष्य, श्रवण, स्वाती, रेवती, पुनर्वसु, आर्द्रा, चित्रा, अनुराधा, नक्षत्रों में सोम, बुध, शुक्र दिन में शुभ स्वाती के लग्न में लड़के का अक्षरारम्भ करना श्रेष्ठ है ॥३७॥

विद्यारंभ कराने का मुहूर्त

**मृगात्कराच्छ्रुतेस्त्रयेशिवमूलपूर्विकात्रये**

गुरुद्वयेर्कजीववित्सितेह्नि षट्शरात्रिके ॥
शिवार्कदिक्द्विकेतिथौध्रुवान्त्यमित्रभे परै
शुभैरधीतिरुत्तमा त्रिकोणकेन्द्रगैः स्मृता ॥३८॥

अन्वयः—मृगात् करात् श्रुतेस्त्रये श्विमूलपूर्विकात्रये गुरुद्वये अर्कजीववित्सितेऽह्निषट शरत्रिके शिवार्क दिग्द्विके तिथौ शुभैः त्रिकोणकेन्द्रगैः अधीतिः उत्तमास्मृता परैः ध्रुवान्त्य-मित्रभैः अधीतिः ( उत्तमास्मृता ) ॥३८॥

भावार्थः—मृगशिरो, हस्त, श्रवण से तीन २ नक्षत्र अश्वनी, मूल, तीनों उत्तरा पुष्य श्लेषा नक्षत्रों में सूर्य, गुरु, बुध, शुक्र दिन में, षष्ठी, पंचमी, तृतीया, एकादशी, द्वादशी दशमी, द्वितीया तिथियों में शुभग्रह त्रिकोण अथवा केन्द्रग हों तो विद्याध्यन प्रारम्भ शुभ है किसी२ आचार्यों ने ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र और रेवती अनुराधा में विद्याध्ययन शुभ माना है ॥३८॥

## व्रतबंध ( यज्ञोपवीत ) में समय निर्णय मुहूर्त

विप्राणां व्रतबंधनं निगदितं गर्भाज्जनेर्वाष्टमे
वर्षेवाप्यथ पंचमे क्षितिभुजांषष्ठे तथैकादशे ।
वैश्यानां पुनरष्टमेप्यथ पुनः स्याद्वादशे वत्सरे
कालेऽथद्विगुणेगते निगदितेगौणंतदाहुर्बुधाः ॥३९॥

अन्वयः—गर्भात् जनेः वा अष्टमे वर्षे अथवा पञ्चमे वर्षे विप्राणां व्रतबन्धनं निगदि-तम् । क्षितिभुजां (क्षत्रियाणां) षष्ठे एकादशे वा वर्षे (व्रतबन्धनं युक्तम्) अष्टमे द्वादशे वर्षे वैश्यानां (व्रतबन्धनं युक्तम्) अथ द्विगुणे काळे गते (व्यतीते) तदा व्रतबन्धनं गौणं आहुः ॥३९॥

भावार्थः—गर्भ अथवा ज़न्म से आठवें वर्ष में ब्राह्मणों का यज्ञोपवीत; और क्षत्रियों का छठें अथवा ग्यारहवें वर्षमें, आठवें अथवा बारहवें वर्षमें वैश्यों का यज्ञो-पवीत शास्त्र संम्मति से युक्त है इससे ( द्विगुण ) दूना समय व्यतीत हो जाने पर यज्ञोपवीत धारण करना गौण ( नक़ली ) होता है ॥३९॥

यज्ञोपवीत में नक्षत्र शुद्धिः ।

क्षिप्रध्रुवाहिचरमूलमृदुत्रिपूर्वा
रौद्रेऽर्कविद्गुरुसितेन्दुदिने व्रतंसत् ।
द्वित्रीषुरुद्ररविदिक्प्रमितेतिथौ
च कृष्णादिमत्रिलवकेऽपि न चाऽपराह्णे ॥४०॥

अन्वयः—क्षिप्रध्रुवाहिचरमूलमृदुत्रिपूर्वारौद्रे अर्कविद्गुरुसितेन्दुदिने द्वित्रीषु रुद्ररविदिक् प्रमिते तिथौ कृष्णादिम त्रिलवगे व्रतं (व्रतबन्धनं) सत् अपराह्णके न सत् ॥४०॥

भावार्थः—क्षिप्र, ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र अश्लेषा श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पुनर्वसु, स्वाती मूल मृदु संज्ञावाले नक्षत्र तीनो पूर्वा आर्द्रा नक्षत्रों में सूर्य, बुध, गुरु, शुक्र, सोम इन दिनों में द्वितीया, तृतीया, पञ्चमी, एकादशी, द्वादशी, दशमी, तिथियों में कृष्णपक्ष के प्रथम नवमांशा में व्रतबन्ध (यज्ञोपवीत) करना उत्तम है ॥४०॥

यज्ञोपवीत में लग्न भंग योग ।

कवीज्यचन्द्रलग्नपा रिपौमृतौव्रतेऽधमाः ।
व्ययेऽब्ज भार्गवौ तथा तनौ मृतौ सुते खलाः ॥४१॥

अन्वयः—रिपौ, मृतौ, कवीज्यचन्द्रलग्नपाः व्रते अधमाः । अब्ज भार्गवौ व्यये अधमौ । खलाः तनौ, मृतौ, सुते तथा (अधमाः) भवन्तीति शेषः ॥४१॥

भावार्थः—षष्ठ, अष्टम, में शुक्र चन्द्र तथा लग्न स्वामी हों तो व्रतबन्ध में अधम माने गये हैं चन्द्र शुक्र द्वादश स्थान में अधम हैं पापग्रह लग्न, अष्टम, पंचम हों तो अधम कहे गए हैं ॥४१॥

व्रतबंधेऽष्टषड्रीःफवर्जिताःशोभनाःशुभाः ॥ त्रिषडा
येखलाः पूर्णो गोकर्कस्थो विधुस्तनौ ॥४२॥

अन्वयः—शोभनाः अष्टषड्रिः फ वर्जिताः शुभाः । खलाः त्रिषडाये (शुभाः) पूर्णे विधुः गोकर्कस्थः शुभः ॥४२॥

भावार्थः—शोभन ग्रह आठवें, छठें रि: फ स्थान सें वर्जित हों तो उत्तम हैं एवं खलग्रह त्रितीय, षष्ठ, एकादश में पापग्रह, पूर्णचन्द्र वृष, कर्क के हों तो व्रत-बन्ध में शुभ है ॥४२॥

वर्णेश और शाखेशका विचार ।

विप्राधीशौ भार्गवेज्यौ कुजार्कौ
राजान्यानामोषधीशोविशां च ।
शूद्राणां ज्ञश्चांत्यजानाशनिः स्यात्
शाखेशाः स्युर्जीवशुक्रारसौम्याः ॥४३॥

अन्वयः—भार्गवेज्यौ विप्राधीशौ कुजार्कौ राजन्यानां ओषधीशः वैश्यानां ज्ञः शूद्राणां शनिः अन्त्यजानां जीवशुक्रारसौम्याः शाखेशाः निगदिताः ॥४३॥

भावार्थः—शुक्र, वृहस्पति ब्राह्मणों के और मंगल सूर्य क्षत्रियों के, चन्द्र वैश्य के बुध शूद्र के शनि चाण्डालों के स्वामी हैं ऋक्वेद, यजुर्वेद सामवेद अथर्ववेद के क्रमशः वृहस्पति, शुक्र, मंगल, बुध स्वामी हैं ॥४३॥

वर्णेश और शाखेश कें अधिपति का हेतु ।

शाखेशवारतनुवीर्यमतिवशस्तं
शाखेशसूर्यशशि जीव बलव्रतं सत् ।
जीवे भृगौरिपुगृहे बिजिते च नीचे
स्याद्वेदशास्त्रविधिना रहितोव्रतेन ॥४४॥

अन्वयः—शाखेश वारतनुवीर्यं अतीव शस्तं शाखेश सूर्य शशि जीवबले सत् (व्रतम्) जीवे भृगौ रिपुगृहे विजिते च नीचे व्रतेन वेदशास्त्रविधिना रहितः स्यात् ॥४४॥

भावार्थः—शाखेश, वार तथा लग्न सबल हो तो यज्ञोपवीत परम शुभ है इसी प्रकार शाखेश सूर्य, चन्द्र वृहस्पति के सबल होने पर भी उत्तम है गुरु शुक्र शाखेश इत्यादि रिपुगृह में हो तो विजय किन्तु नीच राशि में हो तो बालक मूर्ख हो ॥४४॥

### जन्ममासादिक अपवाद।

**जन्मार्क्षमासलग्नादौ व्रते विद्याधिकोव्रती।**
**आद्यगर्भेऽपि विप्राणां क्षत्रादीनामनादिमे ॥४५॥**

अन्वयः—जन्मर्क्षमासलग्नादौ विप्राणां आद्यगर्भेऽपि व्रते व्रती विद्याधिकः क्षत्रादीनां अनादिमे (गर्भे) (व्रते सति) विद्याधिकोः जायत इति पूर्वेण सम्बन्धः ॥४५॥

**भाषार्थः**—जन्म के नक्षत्र, मास, लग्न में ब्राह्मण के प्रथम, द्वितीय, तृतीय पुत्र का यज्ञोपवीत हो तो बालक विद्योन्नत होता है एवं क्षत्री, वैश्य के द्वितीय पुत्र का यज्ञोपवीत पूर्व कथित समय में हो तो बालक व्रती और विद्यायुक्त होता है ॥४५॥

### गुरुबल वर्णन।

**वटुकन्याजन्मराशेः त्रिकोणाद्विसप्तगः।**
**श्रेष्ठोगुरुः षटत्र्याद्ये पूजयान्यत्रनिंदितः ॥४६॥**

अन्वय—गुरुः वटुकन्याजन्मराशेः त्रिकोणायद्विसप्तगः श्रेष्ठः षट्त्र्याद्ये पूजंया अन्यत्र (गुरुः) निन्दितः ॥४६॥

**भाषार्थः**—वृहस्पति, यज्ञोपवीत किये जाने वाले और विवाह किये जाने वाली पुत्री पुत्र के जन्म राशि से पंचम, नवम, एकादश द्वितीय सप्तम स्थान में श्रेष्ठ हैं ॥४६॥

### वृहस्पतिका परिहार

**स्वोच्चे स्वभे स्वमैत्रे वा स्वांशे वर्गोत्तमे गुरुः।**
**रिःफाष्टतुर्यगोपीष्टो नीचारिस्थःशुभोऽप्यसन् ॥४७॥**

अन्वयः—गुरुः स्वोच्चे, स्वभे, स्वमैत्रे, स्वांशे वर्गोत्तमे रिः फाष्टतुर्यगोऽपि इष्टः नीचारिस्थः शुभोऽपि असत् ॥४७॥

**भाषार्थः**—वृहस्पति अपने से उच्च (कर्क) स्वनक्षत्र (धनु मीन) स्वमैत्र (मेष सिंह वृश्चिक) स्वांश धनु मीन नवमांस वर्गोत्तम में अथवा चतुर्थादि निन्दनीय स्थान में हों तो उत्तम फल देता है। नीच (मकर मिथुन कन्या) अरि तुला, वृष राशि का हो तो शुभ होता हुआ भी अशुभ है ॥४७॥

### यज्ञोपवीत में वर्जित समय ।

**कृष्णे प्रदोषेऽनध्यायेशनौ निश्यऽपराह्णके ।**
**प्राक्संध्यागर्जिते नेष्टो व्रतबंधो गलग्रहे ॥४८॥**

अन्वयः—कृष्णे प्रदोषे अनध्याये शनौ निशि अपराह्णके प्राक्संध्यागर्जिते व्रतबन्धः नेष्ट एवं गळग्रहे ॥४८॥

**भाषार्थः—कृष्णपक्ष, प्रदोष समय, अनध्याय, शनिवार, रात्रिसमय, मध्याह्नोत्तर, प्रातः संध्या, गर्जन समय एवं गलग्रह में व्रतबन्ध ( यज्ञोपवीत नहीं करना चाहिए ) ॥४८॥**

### सूर्यादि नवमांशका फल ।

**क्रूरोजडोभवेत्पापः पटुः षट्कर्मकृद्‌बटुः ।**
**यज्ञार्थभाक् तथा मूर्खो रव्याद्यंशे तनौ क्रमात् ॥ ४९॥**

अन्वयः—रव्याद्यंशे तनौ क्रमात् बटुः क्रूरः, जडः, पापः, पटुः, षट्कर्मकृत्, यज्ञार्थभाक् मूर्खः भवेत् ॥४९॥

**भाषार्थः—क्रमशः सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, के नवमांश बालक का यज्ञोपवीत हो तो बालक क्रूर, पापी, चतुर, ( यजन, याजन, दान, प्रतिग्रह, अध्ययन, अध्यापन ) इन छः कर्मों का करने वाला, यज्ञार्थ धारण करने वाला मूर्ख होता है ॥४९॥**

### निज नवमांश में चन्द्रनवमांश का फल ।

**विद्यानिरतःशुभराशिलवेपापांशगते हि दरिद्रतरः ।**
**चंद्रेस्वलवेबहुदुःखयुतःकर्णादितिभेधनवान्स्वलवे ॥५०॥**

अन्वयः—शुभराशिळवे चन्द्रे विद्यानिरतः, पापांशगते दरिद्रतरः, स्वलवे बहुदुःखयुतः, कर्णादितिभे धनवान् भवतीति शेषः ॥५०॥

**भाषार्थः—चन्द्रमा शुभग्रह की नवमांश में हो तो बालक विद्यानुरागी, क्रूर ग्रह की नवमांश में हो तो धन हीन, स्वनवमांश में हो तो अत्यन्त दुःखी श्रवण, पुनर्वसु में हो तो बालक ( जिसका यज्ञोपवीत हुआ है ) धनी होता है ॥५०॥**

केन्द्रस्थित ग्रहों का फल।

राजसेवी वैश्यवृत्तिःशास्त्रवृत्तिश्चपाठकः।
प्राज्ञोर्थवान् म्लेच्छसेवी केंद्रेसूर्यादिखेचरैः ॥५१॥

अन्वयः—केन्द्रे सूर्यादिखेचरैः राजसेवी वैश्यवृत्तिः शास्त्रवृत्तिः पाठकः प्राज्ञः अर्थवान् म्लेच्छसेवी जायत इति शेषः ॥५१॥

भाषार्थः—सूर्य इत्यादि ग्रह केन्द्र में हो तो क्रमशः राजसेवक, व्यापारी, शास्त्रज्ञ, पाठक (पढ़ाने वाला) बुद्धिमान, धनी, म्लेच्छों की सेवा करने वाला होता है ॥५१॥

शुक्रे जीवे तथा चंद्रे सूर्यभौमार्किसंयुते।
निर्गुणःक्रूरचेष्टः स्यान्निर्घृणः सद्युते पटुः ॥५२॥

अन्वयः—शुक्रे जीवे चन्द्रे (क्रमशः) सूर्य भौमार्किसंयुते निर्गुणः क्रूरचेष्टः निर्घृणः स्यात् सद्युते पटुः ॥५२॥

भाषार्थः—शुक्र, वृहस्पति, चन्द्रमा ये क्रमशः सूर्य, मंगल शनि से युक्त हों तो क्रमशः निर्गुण (गुणरहित) क्रूरचेष्ट (हिंसादि क्रूर वृत्ति वाला) निर्घृण घृणा रहित बालक होता है ॥५२॥

योग विशेष वर्णन।

विधो सितांशगे सिते त्रिकोणगे तनौ गुरौ।
समस्तवेदविद्व्रती यमांशगेऽतिनिर्घृणः ॥ ५३ ॥

अन्वयः—विधौ सितांशगे, सिते त्रिकोणगे, गुरौ तनौ व्रती समस्त वेदवित् यमांशगे अति निर्घृणः स्यात् ॥५३॥

भाषार्थः—चन्द्रमा शुक्र के नवमांश का तथा शुक्र त्रिकोणग वृहस्पति लग्नेश हों तो बालक समस्त वेदों का जानकार किन्तु शनि की नवमांश हो तो अत्यन्त निर्घृण (घृणा रहित-वीभत्स कर्मा) बालक होता है ॥५३॥

अनध्याय विवरण ।

शुचिशुक्रपौषतपसां दिगशिवरुद्रार्कसंख्यासिततिथयः ।
भूतादित्रितयाष्टमीसंक्रमणं च व्रतऽस्वनध्यायः ॥५४॥

अन्वयः—शुचिशुक्रपौषतपसां दिगशिवरुद्रार्कसंख्यसित तिथयः भूतादि त्रितयाष्टमी संक्रमणं च व्रतेषु अनध्यायाः । उक्ता इति शेषः ॥५४॥

भाषार्थः—आषाढ, ज्येष्ठ, पौष, माघ मास के शुक्ल पक्ष की क्रमशः दशमी, द्वितीया, एकादशी, द्वादशी, ये तिथियां, तथा चतुर्दशी पूर्णिमा प्रतिपद तथा संक्रान्ति ये व्रतबन्ध में अनध्याय तिथि है ॥५४॥

प्रदोष लक्षण ।

अर्कतर्कत्रितिथिषु प्रदोषः स्यात्तदग्रिमैः ।
रात्र्यर्द्धसार्द्ध प्रहरयाममध्यस्थितः क्रमात् ॥५५॥

अन्वयः—रात्र्यर्धसार्धप्रहरयाममध्यस्थितैः तदग्रिमैः अर्कतर्क त्रितिथिषु प्रदोषः स्यात् ॥५५॥

भाषार्थ—द्वादशी तिथिमें अर्धरात्रि के प्रथम ही त्रयोदशी के प्रवेश होने, पर प्रदोष होता है इसी भाँति षष्ठी में १॥ प्रहर के पूर्व, सप्तमी, तृतीया के प्रथम प्रहर में अन्तिम तिथि के प्रवेश होने पर प्रदोष होता है ॥५५॥

ब्रह्मौदन संस्कार ।

प्रागब्रह्मौदनंपाकाद्व्रतबंधानंतरं यदिचेत् ।
उत्पातानध्ययनोत्पत्तावपि शांतिपूर्वकं सत्स्यात् ॥५६॥

अन्वयः—ब्रह्मौदनंपाकात् प्राक् व्रतबन्धानन्तरं यदिचेत् उत्पातानध्ययनोत्पत्तावपि शान्तिपूर्वकं सत् स्यात् ॥५६॥

भाषार्थ—ब्रह्मौदन (दही भात खिलाना) सँस्कार के पूर्व व्रतबन्ध के अनन्तर उत्पात और अनध्याय आपड़े तो शान्ति पूर्वक यज्ञोपवीत करना चाहिये ॥५६॥

## यज्ञोपवीत में वेदानुसार नक्षत्र कथन ।

**वेदक्रियाच्छशिशिवाहिकरत्रिमूलपूर्वासुपौष्णकरमैत्रमृगादि तीज्ये ॥ ध्रौवेषुचाश्विवसुपुष्यकरोत्तरेशकर्णे मृगांत्यलघुमैत्र-धनादितौ सत् ॥ ५७ ॥**

अन्वयः—शशि शिवाहिकर त्रिमूलपूर्वासु (ऋक्वेदपाठिनाम्) पौष्णकर मैत्रमृगादि-तीज्ये (यजुः पाठिनाम्) ध्रौवेषु चाश्विवसुपुष्यकरोत्तरेशकर्णे (सामवेदाध्याइणाम्) मृगान्त्य-लघुमैत्रधनादितौ अथर्ववेद पाठिनाम् (व्रतबन्धः) सत् ॥५७॥

भाषार्थः—ऋक्वेद पाठियों का यज्ञोपवीत मृगशिरा, अश्लेषा, आर्द्रा, हस्त चित्रा, स्वाती, मूल, तीनो पूर्वा में एवं यजुर्वेदियों का रेवती, हस्त, अनुराधा, मृगशिरा, पुनर्वसु, पुष्य, तीनों उत्तरा, रोहिणी में, सामवेदियों का अश्विनी, धनिष्ठा, पुष्य,हस्त, तीनो उत्तरा आर्द्रा, श्रवण में, अथर्वणवेदी का मृगशिरा, रेवती, हस्त, अश्विनी, पुष्य, अनुराधा, धनिष्ठा, पुनर्वसु में होना शुभफल दायक है ॥५७॥

| ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद | अथर्वणवेद |
| --- | --- | --- | --- |
| मृगशिरा | रेवती | अश्विनी | मृगशिरा |
| आर्द्रा | हस्त | धनिष्ठा | रेवती |
| अश्लेषा | अनुराधा | पुष्य | हस्त |
| हस्त | मृगशिरा | हस्त | अश्विनी |
| चित्रा | पुनर्वसु | तीनोंउत्तरा | पुष्य |
| रेवती | पुष्य | आर्द्रा | अनुराधा |
| मूल | तीनों उत्तरा | श्रवण | धनिष्ठा |
| तीनोंपूर्वा | रोहिणी | × | पुनर्वसु |

नान्दी मुख श्राद्ध के उपरान्त माता रजस्वलाका निर्णय।

नांदीश्राद्धोत्तरं मातुः पुष्पे लग्नान्तरेनहि ।
शांत्या चौलंव्रतं पाणिग्रहः कार्योऽन्यथा न सत् ॥५८॥

अन्वयः—नान्दी श्राद्धोत्तरं (यज्ञोपवीत क्रियायै यज्ञस्थलमीनतस्य) मातुः पुष्पे-लग्नान्तरे नहि शान्त्या चौलं व्रतं पाणिग्रहः कार्यः अन्यथा न सत् ॥५८॥

भाषार्थ—संस्कार करने के लिये उद्यत बालक की माता यदि नान्दी श्राद्ध के बाद ही पुष्पवती (रजस्वला) हो जावे तो शान्ति कराकर (बालक द्वारा) चौलकर्म, व्रतबन्ध, विवाह कर्म करना चाहिये अन्यथा (शान्ति कर्म के बिना) शुभ फल दायक नहीं होता ॥५८॥

छुरिका बंधन मुहूर्त।

विचैत्रव्रतमासादौ विभौमास्ते विभूमिजे ।
छुरिका बंधनं शस्तं नृपाणां प्राग्विवाहतः ॥५९॥

अन्वयः—विचैत्रव्रतमासादौ विभौमास्ते विभूमिजे नृपाणां विवाहतः प्राक् छुरिका-बन्धनं शस्तं (निगदितं इति शेषः) ॥५९॥

भाषार्थः—चैत्र भिन्न मासों, तिथियों, वारों नक्षत्रों में मंगल के अस्त और चार को छोड़ राजा को कमर में छुरिका बन्धन (छुरी बांधना) श्रेष्ठ होता है किन्तु यह कर्म विवाह से प्रथम ही उत्तम है ॥५९॥

केशान्त और समावर्तन मुहूर्त।

केशांतं षोडशे वर्षे चौलोक्तदिवसे शुभम् ।
व्रतोक्तदिवसादौ हि समावर्तनमिष्यते ॥६०॥

अन्वयः—षोडशे वर्षे चौलोक्तदिवसे केशान्तं शुभं (भवति) व्रतोक्त दिवसादौ हि समावर्तनम् इष्यते ॥६०॥

भाषार्थ—सोलहवें वर्ष (जन्म से) चौलकर्म के वास्ते कहे नक्षत्रादिकों में

केशान्त नामका कर्म करना चाहिये। व्रतबन्ध के वास्ते दिन नक्षत्रों में समावर्तन नाम का सँस्कार करना चाहिये ॥६०॥

इति श्रीमुहूर्तचिन्तामणौ पंचमसंस्कार प्रकरणं समाप्तम् ।



# विवाह प्रकरणम् ।

## अथ षष्ठ प्रकरण प्रारम्भः



### विवाह में लग्न शुद्धि विचार ।

भार्या त्रिवर्गकरणं शुभशीलयुक्ता
शीलंशुभंभवतिलग्नवशेन तस्याः ।
तस्माद्विवाहसमयः परिचिंत्यतेहि
तन्निघ्नतामुपगताः सुतशीलधर्माः ॥ १ ॥

अन्वयः—शुभशीलयुक्ता भार्या त्रिवर्गकरणम् तस्याः लग्नवशने शीलं शुभं भवति । तस्मात् विवाह समयः परिचिन्त्यते हि सुतशीलधर्माः तन्निघ्नताम् उपगताः ॥१॥

भावार्थः—शुभशीलयुक्त स्त्री धर्म, अर्थ काम की साधन है ऐसी स्त्री का मिलना विवाह लग्न पर ही व्यवस्थित है अतः विवाह लग्न अवश्य विचारणीय है स्त्री ही पुत्र, स्वभाव, धर्म, अर्थ, काम को उत्पन्न करती है ॥१॥

### प्रश्न लग्न में विवाह का विचार

आदौ संपूज्यरत्नादिभिरथ गणकं वेदयेत्स्वस्थचित्त
कन्योद्वाहंदिगीशानलहयविशिखे प्रश्नलग्नाद्यदींदुः ।
दृष्टो जीवेन सद्यः परिणयनकरोगोतुलाकर्कटाख्यं
वास्यात्प्रश्नस्यलग्नं शुभखचरयुता लोकितं तद्विध्यात् ॥ २ ॥

अन्वयः—अथ आदौ स्वस्थचित्तं गणकं रत्नादिभिः सम्पूज्य कन्योद्वाहं वेदयेत् यदि इन्दुः दिगीशानलहयविशिखे ( विद्यमानः ) जीवेन दृष्टः सद्यः परिणयनकरः स्यात् गोतुला-कर्कटाख्यं प्रश्नस्य लग्नं शुभखचरयुता लोकितं तत् ( परिणयनम् ) विदध्यात् ॥२॥

भाषार्थः—सब से प्रथम शान्तमन वाले ज्योतिर्विद को रत्न इत्यादि से पूजा कर कन्या के विवाह का प्रश्न पूछे प्रश्न के लग्न से दशम, तृतीय, सप्तम, पञ्चम, स्थान में चन्द्रमा हों तो और बृहस्पति से दृष्ट हो शीघ्र ही विवाह हो ऐसा बताना चाहिये वृष, तुला, कर्क में से कोई प्रश्न लग्न हो शुभ ग्रहों से दृष्ट हो तो बहुत ही शीघ्र विवाह करना चाहिये ॥२॥

## द्वितीय प्रकार ।

विषमभांशगतौ शशिभार्गवौ तनुगृहंबलिनौयदि पश्यतः ।
रचयतो वरलाभमिमौ यदा युगलभांशगतौ युवतिप्रदौ ॥ ३ ॥

अन्वयः—बलिनौ शशिभार्गवौ यदि विषमभांशगतौ तनुगृहं पश्यतः ( तर्हि ) शशि भार्गवौ वरलाभं रचयतः युगलभांसगतौ युवतिप्रदौ ( स्तः ) ॥३॥

भाषार्थः—चन्द्र मेष आदि विषम राशिस्थ हो शुक्र भी बली हो लग्न में दृष्टि रखता हो कन्या को वरलाभ होता है और यदि सम राशिपर स्थित हो तो वर को शीघ्र कन्या लाभ होता है ॥३॥

## वैधव्ययोग ।

षष्ठाष्टस्थः प्रश्नालग्नाद्यदींदुर्लग्नेक्रूरः सप्तमेवाकुजस्यात् ।
मूर्त्ताविन्दुःसप्तमेतस्यभौमो रंडासास्यादष्टसंवत्सरेण ॥ ४ ॥

अन्वयः—प्रश्नलग्नात् यदि इन्दुः षष्ठाष्टस्थः लग्ने सप्तमे वा क्रूरः कुजः वा स्यात् ( तर्हि ) अष्टसम्वत्सरेण रण्डा स्यात् मूर्तौ इन्दुः तस्य सप्तमे भौमः ( स्यात् ) सा अष्ट-सम्वत्सरेण रण्डा ( स्यात् ) ॥४॥

भाषार्थः—प्रश्नकाल के लग्न से चन्द्र छठे आठवें में हों लग्न अथवा सप्तम में क्रूर ग्रह अथवा मंगल हो तो वह स्त्री आठ वर्ष में विधवा होती है अथवा लग्न में चन्द्र सप्तम में मंगल हो तो आठ वर्ष में वह विवाहिता स्त्री वैधव्य को प्राप्त करती है ॥४॥

कुलटा मृतवत्सायोग।

प्रश्नतनोर्यदि पापनभोगः पंचमगो रिपुदृष्टशरीरः।
नीचगतश्च तदा खलु कन्या सा कुलटात्वथवा मृतवत्सा ॥५॥

अन्वयः—प्रश्नतनोः यदि पापनभोगः पञ्चमगः रिपुदृष्टशरीरः (भवन्) नीचगतः (भवेत्) सा कन्या खलु (अवश्यमेव) कुलटा अथवा मृतवत्सा स्यात् ॥५॥

भाषार्थ—प्रश्न समय के लग्न से पापग्रह शनि आदि दशम पञ्चम में हों शत्रु से दीखते हुए नीच राशि के हों तो वह (विवाह नीच कन्या) अवश्य ही व्यभिचारिणी होती है अथवा मृतवत्सा (जिसके बच्चे होकर मर जाते हैं) होती है ॥५॥

विवाहभङ्ग योग।

यदि भवतिसितातिरिक्तपक्षे
तनुगृहतः समराशिगः शशांकः।
अशुभखेचरवीक्षितोरिरंध्रे भवति
विवाहविनाशकारकोऽयम् ॥ ६ ॥

अन्वयः—सितातिरिक्तपक्षे यदि शशांकः तनु गृहतः समराशिगः अशुभखचरवीक्षितः अरिरन्ध्रे अयम् (योगः) विवाह विनाशकारकः भवति ॥६॥

भाषार्थः—कृष्णपक्ष में चन्द्रमा यदि समराशि (वृष कर्कादि) में हो और प्रश्न लग्न से षष्ठ अष्टम में हो और पाप ग्रह की दृष्टि हो तो ऐसे में बर कन्या का विवाह भंग होता है ॥६॥

बालवैधव्ययोग का परिहार।

जन्मोत्थं च विलोक्य बालविधवायोगं विधाय व्रतं
सावित्र्या उत पैप्पलं हि सुतया दद्यादिमां वारहः।
सल्लग्नेच्युतमूर्तिपिप्पलघटैः कृत्वाविवाहं स्फुटं
दद्यात्तां चिरजीवनेऽत्र न भवेद्दोषोपुनर्भूर्भवः ॥ ७ ॥

अन्वयः—जन्मोत्थं बाळविधवा योगं विलोक्य सुतया रहः सावित्र्या व्रतम् उत पैप्पलं व्रतम् विधाय पश्चादिमां दद्यात् (वराय) (अपरमुपायान्तरमिदं यत्) अच्युतमूर्तिपिप्पल-घटैः रहः सल्लग्ने विवाहं कृत्वा स्फुटं तां चिरजीविने (नराय दद्यात्) अत्र पुनर्भूर्भवः दोषः न स्यात् ॥७॥

भाषार्थः—जन्म काल में जब कन्या का बालविधवा योग देखे तो उससे पीपल का व्रत पीपल सिञ्चनादि व्रत करावे अनंतर कन्यादान करावे अथवा सावित्री व्रत करावे तब कन्यादान करे। अथवा श्री१०८ विष्णु भगवान् की मूर्ति बनवावे पीपल के तले उस प्रतिमा के साथ कन्या का विवाह करावे अनन्तर चिरञ्जीवी वर के साथ विवाह करना चाहिये ऐसा करने पर बालवैधव्य योग का दोष नहीं लगता है ॥७॥

### प्रश्न के शुभाशुभ लक्षण।

प्रश्नलग्नक्षणेयादृशापत्ययुक्स्वेच्छया कामिनी
तत्र चेदाव्रजेत् ॥ कन्यका वा सुतो वा तदा
पंडितै स्तादृशापत्यमस्या विनिर्दिश्यते ॥ ८ ॥

अन्वयः—प्रश्नलग्नक्षणे स्वेच्छया यादृशापत्ययुक् कामिनी आव्रजेत् कन्यका वा सुतो वा तदा पण्डितैः अस्याः तादृशापत्यं विनिर्दिश्यते ॥८॥

भावार्थः—प्रश्न लग्न के समय में अपने ही मन से स्त्री आपड़े तो बुद्धिमान को वैसा ही फल कहना चाहिये ॥ ८ ॥

### पुनः शुभाशुभ लक्षण।

शंखभेरीविपंचीरवैर्मंगलं जायते वैपरीत्यं तदा
लक्षयेत् ॥ वायसो वा खरः श्वाशृगालोऽपि वा
प्रश्न लग्नक्षणे रौति नादं यदि ॥ ९ ॥

अन्वयः—प्रश्नलग्नक्षणे शंखभेरी विपञ्चीरवैः मंगलंजायते वायसः खरः श्वाः शृगालः वा नादंरौति (तदा) वैपरीत्यं लक्षयेत् ॥९॥

भावार्थ—प्रश्न लग्न के समय शंख, भेरी, बीणा आदि का शब्द सुन पड़े तो

शुभफल कहना चाहिये और कौआ, गदहा, कुत्ता, गीदड़ का शब्द सुन पड़े तो बुरा फल ही कहना चाहिये ॥९॥

### वाकदान मुहूर्त ।

विश्वस्वातीवैष्णवपूर्वात्रयमैत्रैर्वस्वाग्नेयैर्वाकरपीडोचितर्क्षैः ॥ वस्त्रालंकारादिसमेतैः फलपुष्पैः संतोष्यादौऽस्मादनु कन्यावरणं हि ॥ १० ॥

अन्वयः—विश्वस्वातीवैष्णवपूर्वात्रय मैत्रैर्वस्वाग्नेयैर्वा करपीडोचितर्क्षैः वस्त्रालंकारसमेतैः फलपुष्पैः आदौ कन्याम् सन्तोष्य अनु हि कन्यावरणं स्यात् ॥१०॥

भाषार्थः—उत्तराषाढ, स्वाती, श्रवण, तीनोपूर्वा, अनुराधा, धनिष्ठा, कृत्तिका विवाह नक्षत्रों में कन्या को वस्त्र, आभूषणादि सामग्री युक्त वर को स्वीकार करना चाहिये ॥१०॥

### किसको वरण करना चाहिये ।

धरणिदेवोऽथवा कन्यकासोदरः शुभदिनेगीतवा-
द्यादिभिःसंयुतः ॥ वरवृत्तिवस्त्रयज्ञोपवीतादिना
ध्रुवयुतैर्वह्निपूर्वात्रयैराचरेत् ॥ ११ ॥

अन्वय—धरणिदेवः अथवा कन्यकासोदरः शुभदिने गीतवाद्यादिभिः संयुतः (भूत्वा) वस्त्रयज्ञोपवीतादिना ध्रुवयुतैः वह्निपूर्वात्रयैः वरवृत्तिं आचरेत् ॥११॥

भाषार्थः—ब्राह्मण अथवा कन्या का सहोदर भाई शुभ दिन में गीत बाजे आदि से युक्त होकर कपड़ा यज्ञोपवीत इत्यादि से ध्रुव संज्ञावाले नक्षत्र तथा कृत्तिका तीनों पूर्वा में वरवृति (वर के वास्ते वाग्दान अथवा वर रक्षा) करे ॥११॥

### कन्या से विवाह का समय और ग्रह शुद्धि विचार

गुरुशुद्धिवशेन कन्यकानां समवर्षेषु षडब्दकोपरिष्टात् ।
रविशुद्धिवशाच्छुभो नराणामुभयो श्चंद्रविशुद्धितोविवाहः॥१२॥

अन्वय--षडब्दकोपरिष्टात् समवर्षेषु गुरुशुद्धिवशेन कन्यकानां विवाहः शुभः रविशुद्धिवशात् नराणां (विवाहः शुभः) चन्द्रविशुद्धितः उभयोः विवाहः शुभः भवतीति-अध्याहार्यम् ॥१२॥

भावार्थः—छः वर्ष के बाद वृहस्पति सबल होने से कन्या का और वर का सूर्य सबल होने से विवाह शुभ दायक है कन्या वर दोनों का चन्द्रबल होना अत्यावश्यक है ॥१२॥

विवाह में मास विचार।

**मिथुनकुंभमृगालिबृषाजगे मिथुनगेपि रवौत्रिलवेशुचेः।**
**अलिमृगाजगते करपीडनं न भवतिकार्तिकपौषमधुष्वपि ॥१३॥**

अन्वयः—रवौ मिथुन कुम्भमृगालिवृषाजगे मिथुनगेऽपि रवौ शुचेः त्रिलवे करपीडनम् भवति अलिमृगाजगते कार्तिक पौषमधुषु अपि (करपीडनम्) शुभदं भवतीति पूर्वान्वयः ॥१३॥

भावार्थ—सूर्य के मिथुन, कुम्भ, मकर, वृश्चिक, वृष, मेष राशिस्थ होने पर आषाढ़ के मास तृतीयांश दशमी तक विवाह शुभद है एवं सूर्य वृश्चिक, मकर मेष के हों तो क्रमशः कार्तिक, पौष, चैत्र, में विवाह शुभ फल प्रद है ॥१३॥

जन्ममासादि युक्त निषेध विधान।

**आद्यगर्भसुतकन्ययोर्द्वयोर्जन्ममासभतिथौ करग्रहः।**
**नोचितोऽथ विबुधैः प्रशस्यते चेद्द्वितीयजनुषोः सुतप्रदः ॥१४॥**

अन्वयः—आद्यगर्भसुतकन्ययो द्वयोः जन्ममासभतिथौ करग्रहः न उचितः द्वितीयजनुषोः (सुतकन्ययोः) करग्रहः सुतप्रदः विबुधैः प्रशस्यते ॥१४॥

भावार्थः—प्रथम गर्भ के पुत्र पुत्री का विवाह जन्ममास, नक्षत्र, तिथि में करना शुभ नहीं है द्वितीय गर्भ के पुत्र पुत्री के विवाह में हानि नहीं यह पुत्र दायक होता है ॥१४॥

त्रिजेष्ठनिर्णय।

**ज्येष्ठंद्वंद्वंमध्यमं संप्रदिष्टंत्रिज्येष्ठंचेन्नैवयुक्तं कदापि।**

**केचित्सूर्यं वह्निगंप्रोज्झ्यचाहुर्नैवान्योन्यं ज्येष्ठयोः स्याद्वि-वाहः ॥ १५ ॥**

अन्वयः—ज्येष्ठद्वन्द्वं मध्यमं सम्प्रदिष्टं त्रिज्येष्ठं कदापि नैवयुक्तं केचित् वह्निगंसूर्यं प्रोज्झ्य (करपीडनम्) आहुः अन्योन्यं ज्येष्ठयोः विवाह नैव स्यात् ॥१५॥

भाषार्थः—ज्येष्ठमास और ज्येष्ठ कन्या वा पुत्र का विवाह मध्यम कहा है तीन ज्येष्ठ (मास, पुत्र, पुत्री) कथमपि युक्त नहीं है कृत्तिका में सूर्य को छोड़ २ ज्येष्ठ का विवाह शुभ फल दायक नहीं है ॥१५॥

विवाहादि शुभकार्य से द्वितीय विवाह का नियम ।

**सुतपरिणयात्षण्मासांतःसुताकरपीडनंनचनिजकुले द्वंद्वा मण्डनादपि मुण्डनम् । नच सहजयोर्देये भ्रात्रोःसहोदरकन्यके न सहजसुतोद्वाहोऽब्दार्धे शुभेन पितृक्रिया ॥ १६ ॥**

अन्वयः—निजकुले सुतपरिणयात् षण्मासान्तः सुताकरपीडनम् न (शस्तम्) मुण्डनादपि मुण्डनम् न (शस्तम्) सहजयोः भ्रात्रोः सहोदरकन्यके न देये सहज सुतोद्वाहो अब्दार्धे न (शस्तम्) शुभे (कर्मणि कृते) पितृक्रिया श्राद्धादि न शस्ता ॥१६॥

भाषार्थः—अपने कुल में पुत्र विवाहानन्तर ६ मास तक पुत्री का विवाह नहीं करना चाहिये मुण्डन के बाद मुण्डन भी नहीं युक्त है सहोदर भाई को सहोदर कन्या नहीं देनी चाहिये सहोदर २ पुत्रों का विवाह छ मास के भीतर नहीं होना चाहिये । विवाह से छ मास के भीतर श्राद्ध भी नहीं करना चाहिये ॥१६॥

विवाह निश्चय के बाद त्रिपुरुष में मृत्यु का निर्धार ।

**बध्वावरस्यापि कुले त्रिपुरुषं नाशं व्रजेत्कश्चननिश्चयोत्तरम् । मासोत्तरं तत्रविवाह इष्यतेशांत्याथवा सूतक निर्गमे परैः ॥१७॥**

अन्वयः—निश्चयोत्तरम् यदि वध्वाः वरस्यापि त्रिपुरुषम् कश्चन नाशं व्रजेत् तत्र मासोत्तरं विवाहः इष्यते अथवा सूतक निर्गमे शान्त्या परैः विवाहः इष्यते ॥१७॥

भाषार्थः—विवाह निश्चय होजाने के उपरान्त कन्या अथवा वर के ३ पीढ़ियों में से किसी की मृत्यु हो जावे तो १ मास बाद विवाह होना चाहिये अथवा शान्ति करने के बाद सूतकोपरान्त ही विवाह उचित है ॥१७॥

### मुंडनादि कर्मनिर्णय ।

**चूडाव्रतं चापि विवाहतो व्रताच्चूडा च नेष्टा पुरुषत्रयांतरे । वधुप्रवेशाच्चसुताविनिर्गमःषण्मासतोवाब्दविभेदतः शुभः ॥१८॥**

अन्वयः—पुरुषत्रयान्तरे विवाहतः [ पूर्वसम्बन्धात् षण्मासाभ्यन्तरे इति योज्यम् ] चूडाव्रतं चापि नेष्टं व्रतात् [ व्रतबन्धात् ] चूडा चापि नेष्टा वधूप्रवेशात् सुताविनिर्गमः [नेष्टः] किन्तु षण्मासाभ्यन्तरे अब्दविभेदतः शुभः कल्याणकारी भवतीति योज्यम् ॥१८॥

भाषार्थः—तीन पीढ़ी के अन्दर विवाह से ६ मास के अन्दर चूडा कर्म नहीं करना चाहिये व्रतबन्ध करने के बाद चूडाकर्म भी छ मास तक नहीं करना चाहिये। वधूप्रवेश कराने के उपरान्त छ मास तक कन्या का विवाह नहीं करना चाहिये किन्तु विभिन्न वर्ष होने से पूर्वोक्त किसी भी कार्य में दोष नहीं ॥१८॥

### नक्षत्र वशसे शुभाशुभ फल ।

**श्वश्रूविनाशमहिजौसुतरांविधत्तःकन्यासुतौ निऋतिजौ श्वशुरं हतश्च । ज्येष्ठाभजाततनया स्वधवाग्रजं च शक्राग्निजाभवति देवरनाशकर्त्री ॥ १९ ॥**

अन्वयः—अहिजौ कन्यासुतौ सुतरां श्वश्रूविनाशं विधत्तः, निऋतिजौ श्वसुरं हतः; ज्येष्ठाभजाततनया स्वधवाग्रजं शक्राग्निजा देवरनाशकर्त्री भवति ॥१९॥

भाषार्थः—अश्लेषा नक्षत्र में पैदा की हुई कन्या अथवा पुत्र अपने २ सास को, और मूल नक्षत्र के कन्या पुत्र श्वसुर को, ज्येष्ठा नक्षत्र की कन्या पति के ज्येष्ठ भाई को और विशाखा नक्षत्र की पैदा कन्या देवर का नाश करती है ॥१९॥

### उक्त दोषका अपवाद ।

**द्वीशाद्यपादत्रयजा कन्या देवर सौख्यदा ।**
**मूलांत्यपादसार्पाद्यपादजाते तयोः शुभम् ॥२०॥**

अन्वयः—द्वीशाग्रपादत्रयजा कन्या देवर सौख्यदा मूलान्त्यपाद सार्पाद्यपादजाते (कन्यासुतौ) श्वसुर सौख्यदौ तयोः शुभे ॥२०॥

गोधूलि समय वर्ज्य दोष ।

अस्तंयाते गुरुदिवसे सौरेसार्के लग्नान्मृत्यौरिपु भवने लग्नेचेन्दौ । कन्यानाशस्तनुमदमृत्युस्थे भौमेवोढुर्नाभे धनसहजे चन्द्रेसौख्यम् ॥१०२॥

अन्वयः—गुरुदिवसे अर्के अस्तंयाते, सौरे सार्के (गोधूलिः) लग्नात् मृत्यौ रिपुभवने लग्ने इन्दौ (यदि भवेत्) कन्यानाशः स्यात् तनुमदने मृत्युस्थे भौमे वोढुः (वरस्य) नाशः स्यात् धनसहजे चन्द्रे सौख्यम् जायते इति शेषः ॥१०२॥

भावार्थः—वृहस्पति को सूर्यास्त होने के बाद और शनि को सूर्य दीखते में गोधूलि होती है वह शुभ है गोधूलि लग्न से अष्टम षष्ठ चन्द्रमा हो तो कन्या का, लग्न में अथवा सप्तम, अष्टम मंगल हो तो वर का नाश होता है तृतीय एकादश चन्द्र उत्तम है ॥१०२॥

मेषादिगेऽर्केऽष्टशरा नगाद्या सप्तेषवः सप्तशराः गजाद्याः । गोद्याःखतर्का कुरसाः कुतर्काःस्वंगानिषष्ठिर्नवपंच भुक्तिः ॥१०३॥

अन्वयः—मेषादिगेअर्के अष्टशराः, नगाद्याः, सप्तेषवः, सप्तशराः, गजाद्याः, गोद्याः, खतर्काः, कुरसाः, कुतर्काः, कङ्गानि, षष्ठिः, नवपञ्च भुक्तिः भवतीति शेषः ॥१०३॥

भावार्थः—मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुम्भ, मीन के सूर्य की कला की गति क्रमशः।५८।५७।५७।५७।५८।५९।६०।६१।६१।६१।६०।५९। की होती है ॥१०३॥

तत्काल सूर्य स्पष्ट कथन ।

संक्रांतियातघस्राद्यैर्गतिर्निघ्नीखषट्हृता । लब्धे नांशादिना योज्यं यातर्क्षं स्पष्टभास्करः ॥१०४॥

अन्वयः—गतिः संक्रान्ति यात घस्राद्यैः निघ्नाः खषट्हृताः लब्धेन अंशादिना योज्यं यातर्क्षं स्पष्टभास्करः भवतीति शेषः ॥१०४॥

भाषार्थः—सूर्य संक्रान्ति के बीते घड़ी पल को सूर्य की गति से गुणा करे ६० का भाग दे जो लब्ध अंशादि हो उसमें सूर्य की गत राशि जोड़ देने से सूर्य का स्पष्ठ ज्ञात होता है ॥१०४॥

इष्टसमय बनाने का क्रम ।

तनोरिष्टांशकात्पूर्वनवांशा दशसंगुणाः ।
रामाप्तालब्धमंशाद्यं तनोर्वर्गादिसाधने ॥१०५॥

अन्वयः—तनोः इष्टांशकात् पूर्वं नवांशा दशसंगुणाः रामाप्ताळब्धं त्र्यंशाद्यं तनोः वर्गादि-साधनं अस्तीति शेषः ॥१०५॥

भाषार्थः—जिस लग्न में विवाह होना निश्चय हो उसके जिस नवांश में विवाह निश्चय हो उसके पहले बीते नवांशक को १० से गुणा करे और ३ से भाग दे जो अंशादि लब्ध हो वही लग्न का भुक्त है (लग्न स्पष्ट) है इससे षड्वर्ग साधन होता है ॥१०५॥

इष्टघड़ी बनाने कि विधि ।

अर्काल्लग्नात्सायनाद्भोग्यभुक्तै
र्भागैर्निघ्नात्स्वोदयात् खाग्निभक्तात् ॥
भोग्यंभुक्तं चांतरालोदयाढ्यं
षष्ठ्याभक्तंस्वेष्टनाड्यो भवेयुः ॥१०६॥

अन्वयः—सायनात् अर्कात् लग्नात् भोग्यभुक्तैः भागैः निघ्नात् स्वोदयात् खाग्निभक्तात् लब्धं भोग्यं भुक्तं च (भवेत्) अन्तरालोदयाढ्यं षष्ठ्या भुक्तं स्वेष्ट नाड्यः भवेयुः ॥१०६॥

भाषार्थः—सायन सूर्य के भोग्य अंश को स्वोदय से गुणा करे ३० का भाग दे इससें भोग्यांश भुक्तांश निकलता है उन दोनों भुक्त भोग्य पलों को जोड़ने पर जो अंक आवे ६० से उसमें भाग दे जो बंचता है वह इष्ट घटी पल होता है ॥१०६॥

घटी लाने का दूसरा प्रकार ।

चेल्लग्नार्कौसायनावेकराशौ तद्विश्लेषाग्नोदयात् खाग्निभक्तात् ।
स्वेष्टः कालो लग्नमूनं यदार्कात् रात्रे शेषोर्कात्सषड्भान्निशायाम् १०७

अन्वयः—चेत् सायनौ लग्नार्कौ एकराशौ (भवेताम्) विश्लेषघ्नोदयात् खाग्निभक्तात् स्वेष्टः कालः (स्वेष्टकालः) भवेद्यदा अर्कात् लग्नं ऊनं तदा रात्रेः शेषः कालः स्यात् निशायाम् अर्कात् षड्भं तदा इष्टकालो भवति ॥१०७॥

भावार्थः—यदि लग्न और सायन सूर्य एकराशि में हो तो लग्न तथा सूर्य का अन्तर करे और स्वोदय से गुणा कर ३० का भाग दे शेष इष्ट काल होता है। रात्रि का लग्न हो तो ६ राशि और जोड़ना चाहिये ॥१०६॥

विवाह आदि शुभकार्यों में विशेष वर्ज्य।

उत्पातान्सह पातदग्धतिथिभिर्दुष्टांश्च योगांस्तथां
चंद्रेज्योशनसामथास्तमयनंतिथ्याच्चयर्द्धीतथा ॥
गंडांतं च सविष्टसक्रमदिनंतन्वंशपास्तं तथा
तन्वंशेशविधूनथाष्टरिपुगान् पापश्चवर्गा
स्तथा ॥१०८॥ सेंदुक्रूरखगोदयांशमुपयस्ताशुद्धि
चंडायुधान् खार्जूरं दशयोगयोगसहितंजामित्र
लत्ताव्यधम् ॥ बाणोपग्रह पापकर्त्तरितथा तिथ्यृर्क्ष
वारोत्थिपंदुष्टंयोगमथार्धयामकलिकाद्यान्वार
दोपानपि ॥१०९॥ क्रूराक्रांत विमुक्तभं ग्रहणभं
यत्क्रूरगतंव्यभंत्रेधोत्पातहतं च केतुहतभं
संध्योदितं भं तथा। तद्वच्च ग्रहभिन्नयुद्धगतभं
सर्वानिमान्संत्यजेदुद्वाहेशुभकर्मसुग्रह कृतल्ल-
भस्थदोषानपि ॥११०॥

अन्वयः—उद्वाहे शुभकर्मसु पातदग्ध तिथिभिः सह उत्पातान् तथा दुष्टान् योगांश्च अथ चन्द्रेज्योशनसां अयनं तिथ्याः क्षयर्धी गण्डान्तम् सविष्टि संक्रमदिनं तन्वंशेश विधून् अथ अरिष्टरिपुगान् पापस्यवर्गान् सेन्दुक्रूरखगोदयांशम् उदयास्तशुद्धि चण्डायुधं खार्जूरम् दशयोगसहितं जामित्रलत्ताव्यधम् वाणोपग्रहपापकर्तरितथा तिथ्यर्क्षवारोत्थितं दुष्टं योगं अथ अर्धयाम कुलिकाद्यान् वारदोषानपि क्रूराक्रान्त विमुक्तभं ग्रहणभं क्रूरगन्तव्यभं त्रेधोत्पातहतं-

केतुहतभं सन्ध्योदितंभं तद्वत् ग्रहभिन्नयुद्धगतभं तथा ग्रहकृतान् लग्नस्य दोषानपि सन्त्यजेत् ॥१०८।१०९।११०॥

भाषार्थ—विवाहादि शुभ कर्मोंमें पात दोष, महापात दोष, दग्धतिथि, दुष्टयोग, चन्द्र, वृहस्पति, शुक्र की अस्तोदय घड़ी, तिथिवृद्धि, तिथिक्षय, गण्डान्त, भद्रा, संक्रान्ति दिन, लग्नस्वामी और नवांश का अस्त लग्नेश नवांशेश का चन्द्रमा के साथ में बैठना पाप ग्रह के षड्वर्ग में (रहना) चन्द्रमा पापग्रह सहित लग्न अथवा नवांश का स्वामी, उदय तथा अस्त शुद्धि, चन्द्रागुप्त दोष, खार्जुरदोष, व्याघात गण्डादि १० दोष, जामित्र, लत्ता वेध, बाण, उपग्रह पाप कर्तरी, तिथि, वार नक्षत्रोत्थ दुष्ट-योग अर्धयाम, कुलिक, वारदोष, पापग्रहयुक्त नक्षत्र, पत्यमुक्त नक्षत्र ग्रहण का नक्षत्र, क्रूर ग्रह जिस नक्षत्र पर जानेवाला हो वह नक्षत्र, तीन प्रकार के उत्पात हत नक्षत्र, केतु नक्षत्र, सूर्य नक्षत्र से १४ वां नक्षत्र ग्रह भिन्न नक्षत्र, युद्ध नक्षत्र ग्रह के कारण दोष हों वे विवाहादि निन्दित हैं क्योंकि इससे अशुभ होता है ॥१०८।१०९।११०॥

## इति विवाह प्रकरणम् समाप्तम् ॥६॥



# अथ वधूप्रवेशप्रकरण प्रारम्भः ।

### वधूप्रवेश मुहूर्त्त

**समाद्रिपंचांक दिनेविवाहाद्वधूप्रवेशोष्टिदिनांतराले ।**
**शुभः परस्ताद्विपमाब्दमासदिनेत्त्ववर्षात्परतो यथेष्टम् ॥१॥**

अन्वयः—विवाहात् अष्टिदिनान्तराळे समाद्रिपञ्चाङ्क दिने वधूप्रवेशः शुभः परस्तात् विषमाब्दमास दिने (वधूप्रवेशो विधेयः) अक्षवर्षात् यथेच्छम् ॥१॥

भाषार्थः—विवाह के बाद १६ दिन के अन्दर नव सात पांच दिन में बधू प्रवेश उत्तम है १६ दिन भीतर बधू प्रवेश न हो सके तो विषम वर्ष, मास, दिन में बधू प्रवेश होना चाहिये पांच वर्ष भीतर बधू प्रवेश न हो सका हो तो बाद में विषम वर्ष इत्यादि का नियम नहीं ॥१॥

वधूप्रवेश में नक्षत्र शुद्धि।

ध्रुवक्षिप्रमृदुश्रोत्र वसुमूलमघानिले।
वधूप्रवेशः सन्नेष्टो रिक्तारार्केबुधेपरैः ॥२॥

अन्वयः—ध्रुव क्षिप्र मृदु श्रोत्र वसु मूल मघानिले वधू प्रवेशः सत् परैः रिक्तारार्के बुधे च (वधू प्रवेशः) नेष्टः उक्तः ॥२॥

भावार्थः—ध्रुव क्षिप्र मृदु संज्ञा वाले नक्षत्र तथा श्रवण, धनिष्ठा, मूल, मघा, स्वाती नक्षत्रों में वधूप्रवेश उत्तम है किन्तु रिक्ता तिथि और बुध, मंगल, रविवार को वधू प्रवेश नहीं करना चाहिये ॥२॥

सब मासों में वधूप्रवेश से फलाफल।

ज्येष्ठेपति ज्येष्ठमथाधिकेपतिं
हन्त्यादिमे भर्तृगृहे वधूः शुचौ ॥
श्वश्रूं सहस्ये श्वशुरं क्षये तनुं
तातं मधौतात गृहे विवाहतः ॥ ३ ॥

अन्वयः—विवाहतः आदिमे ज्येष्ठे भर्तृगृहे स्थिता वधूः पतिज्येष्ठं, हन्यात् अथ अधिके (आनीतावधूः) पतिं शुचौ श्वश्रूं, सहस्ये श्वसुरं, क्षये तनुं मधौ तातगृहे स्थिता वधूः तातं हन्यात् ॥३॥

भावार्थः—विवाह से आनेवाले ज्येष्ठ में पतिगृह (श्वसुराल) में आई हुई वधू ज्येष्ठ (पति के बड़े भाई) को विनाश करती है मलमास में श्वसुराल में आई है तो पति को, आषाढ में सास को, पौष में अपने श्वसुर को क्षयमास में स्वयं अपने को विनाश करती है किन्तु पिता के घर में ही हो और उसको रहते हुये चैत्र मास आन पड़े तो वह (कन्या) पिता का नाश करती है ॥३॥

इति सप्तम वधूप्रवेश प्रकरणम् समाप्तम् ॥ ७ ॥



# अथ द्विरागमनप्रकरण प्रारम्भः

द्विरागमन (गवने) का मुहूर्त ।

चरेदथौजहायने घटालिमेषगेरवौ
रवीज्य शुद्धियोगतः शुभग्रहस्य वासरे ॥
नृयुग्म मीनकन्यका तुलावृषे विलग्नके
द्विरागमं लघु ध्रुवे चरेसृपेमृदूडुभिः ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ ओजहायने रवौ घटालिमेषगे रवीज्य शुद्धियोगतः शुभ ग्रहस्य वासरे नृयुग्म मीन कन्यका तुलावृषे विलग्नके लघुध्रुवे चरे अस्रपे मृदूडुभिः द्विरागमं चरेत् ॥१॥

भावार्थः—वधू प्रवेश के उपरान्त विषम वर्षों में कुम्भ, वृश्चिक, मेष राशि के सूर्य जब हों वृहस्पति, शुद्ध होने पर बुध, वृहस्पति, शुक्र, सोम इन वारों में मिथुन, मीन, कन्या, तुला, वृष, लग्नों में लघु ध्रुव चर संज्ञा वाले नक्षत्र और मूल तथा मृदु संज्ञा वाले नक्षत्रों में द्विरागमन शुभ है ॥१॥

सम्मुख शुक्र दोष विचार ।

दैत्येज्यह्यभिमुखदक्षिणे यदिस्याद्
गच्छेयुर्नहिशिशुगर्भिणीनवोढाः ॥
बालश्चेद्व्रजति विपद्यतेनवोढाचेद्वन्ध्या
भवति च गर्भिणीत्वगर्भा ॥ २ ॥

अन्वयः—यदि दैत्येज्यः अभिमुखे दक्षिणे स्यात् (तस्मिन् समये) शिशुगर्भिणी नवोढाः नहि गच्छेयुः बालः चेत् व्रजति विपद्यते न वोढा चेत् व्रजति (तर्हि) वन्ध्या जायते गर्भिणी व्रजति चेत् अगर्भा (न विद्यमानः गर्भो यस्याः सा) भवति ॥२॥

भावार्थः—शुक्र सन्मुख (सामने) अथवा दक्षिण हों तो बालक, गर्भवती, और युवती को पतिगृह नहीं जाना चाहिये बालक जावे तो मृत्यु, नूतन स्त्री जाती है तो विगतपुत्रा (बांझ) और गर्भिणी का गर्भ पात होता है ॥२॥

### शुक्र दोष का परिहार।

**नगरप्रवेश विषयाद्युपद्रवे करपीडने विबुधतीर्थयात्रयोः।**
**नृपपीडने नववधूप्रवेशने प्रतिभार्गवो भवतिदोषकृन्नहि ॥३॥**

अन्वयः—नगर प्रवेश विषयाद्युपद्रवे करपीडने विबुधतीर्थ यात्रयोः नृपपीडने नव वधू प्रवेशने प्रतिभार्गवः नहि दोषकृत् भवति ॥३॥

**भावार्थः—गांव में प्रवेश और ग्रामोपद्रव, विवाह देवता तीर्थयात्रा, राजपीड़ा, इत्यादि समयमें बधू प्रवेश समय में सन्मुख शुक्र दूषित नहीं हैं ॥३॥**

### तथा द्वितीय परिहार।

पित्र्ये गृहेचेत् कुचपुष्पसंभवः
स्त्रीणां न दोषः प्रतिशुक्रसंभवः ॥
भृग्वंगिरोवत्सवशिष्ठकश्यपात्रीणां
भरद्वाजमुनेः कुले तथा ॥ ४ ॥

अन्वयः—चेत पित्र्ये गृहे कुचपुष्पसम्भवः प्रतिशुक्रसम्भवः दोषः न (भवतीति-शेषः) भृग्वङ्गिरोवत्स वशिष्ठ कश्यपात्रीणां भरद्वाजमुनेश्च मुनेः कुलेदोषो नास्ति ॥४॥

**भावार्थः—पिता के घर में ही कन्या के स्तन और रजोदर्शन हो जावें तो वधू प्रवेश समय में सन्मुख शुक्र विचार नहीं होता। भृगु, अंगिरा, वत्स, वशिष्ठ, कश्यप, अत्रि, भरद्वाज इन कुलों की स्त्रियों के वधू प्रवेष में दोष नहीं है ॥४॥**

इति द्विरागमन प्रकरणं समाप्तम् ॥ ८ ॥

---

# अथ अग्न्याधान प्रकरण प्रारम्भः।

### अग्निहोत्र मुहूर्त्त।

स्यादग्निहोत्र विधिरुत्तरगेदिनेशे
मिश्रध्रु वांत्यशशि शुक्रसुरेज्यधिष्ण्ये ॥

रिक्तासुनोशशिकुजेज्य भृगौ न नीचे
नास्तंगतेन विजिते न च शत्रुगेहे ॥ १ ॥

अन्वयः—दिनेशे उत्तरगे मिश्रध्रुवान्त्यशशिशुक्रसुरेज्यधिष्ण्ये नो रिक्तासु न शशि-कुजेज्य भृगौ न नीचे न अस्तंगते न विजिते न च शत्रुगेहे अग्निहोत्र विधिः स्यात् ॥१॥

भाषार्थ—सूर्य के उत्तरायण समय में मिश्र, ध्रुव, संज्ञावाले नक्षत्र तथा रेवती, मृगशिरा, ज्येष्ठा नक्षत्रों में रिक्ताभिन्न तिथियों में चन्द्र मंगल बृहस्पति, शुक्र ये नीच के न हों अस्त, शत्रु के घर में रहनेवाला, तथा हारा ( युद्धसे ) हुआ ग्रह न हो तो अग्निहोत्र के वास्ते अग्निस्थापन करना चाहिए ॥ १ ॥

अग्न्याधान में लग्न शुद्धि ।

नो कर्कनक्रझषकुंभनवांशलग्ने
नोच्चेतनौ रवि शशीज्यकुजेत्रिकोणे ॥
केंद्रर्त्त षट्भवनगेचपरस्त्रिलाभे
षट्खस्थितैर्निधनशुद्धियुते विलग्ने ॥ २ ॥

अन्वयः—नो कर्क नक्र झष कुम्भ नवांशलग्ने नो अब्जे तनौ नो शशिरवीज्यकुजे त्रिकोणे केन्द्रर्क्ष षड्भवनगे परैः त्रिलाभषट् संस्थितैः निधन शुद्धियुते अग्निहोत्रविधिः शुभः स्यात् ॥२॥

भाषार्थ—कर्क मकर मीन कुम्भ में से किसी का लग्न अथवा नवांशा न हो चन्द्रमा लग्नस्थ हों तो अग्निहोत्र प्रारम्भ शुभ है सूर्य चन्द्र केन्द्र ( नवम पञ्चम ) अथवा त्रिकोण । १ । ४ । ७ । १० । ६ । में हो शेष ग्रह तृतीय, एकादश, षष्ठ में हो तो अष्टम स्थान शुद्ध ( ग्रह रहित ) होनेपर अग्निहोत्र करना उत्तम है ॥ २ ॥

यज्ञमें लग्नशुद्धि ।

चापेजीवे तनुस्थेवा मेषे भौमेम्बरेद्युने ।
षट्त्र्यायेऽजेरवौ वास्याज्जाताग्निर्यजतिध्रुवम् ॥ ३ ॥

अन्वयः—जीवे चापे, भौमे तनुस्थे मेषे अम्बरे द्युने, अब्जे षट्त्र्याये रवौ षट्त्र्याये जाताग्निः ध्रुवम् जयति ॥३॥

भावार्थ—वृहस्पति धनराशि का हो और मंगल मेषका हो, छठे, आठवें ग्यारहवें मे चन्द्रमा हो रवि (सूर्य) छठे, तीसरे, ग्यारहवें में हो तो अग्निहोत्र प्रारम्भ करना उत्तम है ॥ ३ ॥

## इतिअग्न्याधानप्रकरणं समाप्तम् ॥९॥



# अथ राज्याभिषेक प्रकरण प्रारम्भः

### राज्याभिषेक में कालशुद्धिः ।

राज्याभिषेकःशुभउत्तरायणे गुर्विंदुशुक्रैरुदितैर्बलान्वितैः ।
भौमार्कलग्नेशदशेशजन्मपैर्नोचैत्ररिक्तारनिशामलिम्लुचे ॥१॥

अन्वय—उत्तरायणे गुर्विन्दु शुक्रैः भौमार्कलग्नेश दशेशजन्मपैः बलान्वितैः नो चैत्ररिक्तारमलिम्लुचे राज्याभिषेकः शुभः ॥१॥

भावार्थ—वृहस्पति चन्द्रमा शुक्र के उदय समय में मंगल सूर्य लग्नेश दशमेश तथा लग्न स्वामी सबल हो स्वक्षेत्री हो उत्तरायण सूर्य हों तो राज्याभिषेक शुभ है किन्तु चैत्र मास रिक्तातिथि मंगलवार अधिकमासमें राज्याभिषेक उत्तम नहीं ॥१॥

### नक्षत्र और लग्न शुद्धिः ।

शाक्रश्रवः क्षिप्र मृदुध्रुवोडुभिः शीर्षोदये वोपचये शुभेतनौ ।
पापौस्त्रिषष्ठायगतैः शुभग्रहै केंद्रत्रिकोणाय धनत्रिसंस्थितैः ॥२॥

अन्वयः—शाक्रश्रवः क्षिप्रमृदुध्रुवोडुभिः शीर्षोदये वा उपचये शुभे तनौ पापैः शुभग्रहैः केन्द्रत्रिकोणाय धनत्रिसंस्थैः (राजाभिषेकः शुभदः) ॥२॥

भावार्थ—ज्येष्ठा श्रवण क्षिप्र मृदु संज्ञावाले नक्षत्रों में राज्याभिषेक करना चाहिए शीर्षोदय लग्न मिथुन, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, कुम्भ लग्न हो एवं उपचय तृतीय, षष्ठ, दशम, एकादश स्थानों में अथवा लग्न में उत्तम ग्रह हों शुभ ग्रह न हो तो शुभग्रह की दृष्टि हो पापग्रह लग्न स्थान से तृतीय, षष्ठ, एकादश स्थान में हो तो राज्याभिषेक करना शुभ है ॥२॥

स्थान विशेष से ग्रहोंका फल ।

**पापैस्तनौ रुङ् निधने मृतिः सुतेपुत्रार्तिरर्थव्ययगैर्दरिद्रता ।**
**स्यात्खेऽलसौ भ्रष्टपदो द्युनांबुगैः सर्वंशुभं केंद्रगतैः शुभग्रहैः ॥३॥**

अन्वयः—पापैः (अशुभग्रहैः) तनौ लग्नस्थे रुक् (रुजाक्रान्तता भवति) निधने (पापग्रहैरेव) मृतिः, सुते पुत्रार्तिः, अर्थ व्ययगैः दरिद्रता, खे अलसः, द्युनाम्बुगैः भ्रष्टपदः शुभग्रहैः केन्द्रगतैः सर्वं शुभं जायते ॥३॥

भावार्थ—लग्न स्थान में पापग्रह हों तो राजाकी मृत्यु, आठवें में मृत्यु, पाचवें में पुत्र दुःख, द्वितीय द्वादश स्थान में निर्धनता, दशम में आलसी, सप्तम चतुर्थ स्थान में धन रहित होता है किन्तु शुभग्रह केन्द्रस्थान में हो तो सब शुभ होता है ॥ ३ ॥

स्थिरसंपत्तियोग ।

**गुरुर्लग्नकोणे कुजोऽरौसितः खे स नृपंसदा मोदते राजलक्ष्म्या ।**
**तृतीयायगौ सौरिसूर्यौ खबंध्वोर्गुरुर्धरित्रीस्थिरास्यान्नृपस्य ॥४॥**

अन्वयः—गुरुः लग्नकोणे, कुजः अरौ, सितः खे, (भवति तदा,) राजा राजलक्ष्म्या मोदते सौरिसूर्यौ तृतीयायगौ गुरुः खबन्ध्वोः (भवति तदा) नृपस्य धरित्री स्थिरा स्यात् ॥४॥

भाषार्थ—लग्न नवम, पञ्चम में वृहस्पति, षष्ठ में मंगल हों तो राजा राज लक्ष्मी से भरपूर आनन्द पाता है तृतीय में शनि, एकादश में सूर्य, दशम चतुर्थ में वृहस्पति, हों ऐसे में राज्याभिषेक होवे तो राजा की पृथिवी अचल रहती है ॥४॥

दशम राज्याभिषेक प्रकरणं समाप्तम् ॥ १० ॥



# अथ एकादश यात्रा प्रकरण प्रारम्भः।

### यात्रा मुहूर्त बनानेका क्रम।

**यात्रायांप्रविदितजन्मनां नृपाणांदातव्यं दिवसमबुद्धजन्मनां च।
प्रश्नाद्यैरुदयनिमित्तमूलभूतैर्विज्ञाते ह्यशुभशुभे बुधः प्रदद्यात् ॥१॥**

अन्वयः—प्रविदित जन्मनां नृपाणां अबुद्धजन्मनां च (नृपाणां) उदय निमित्तमूलभूतैः प्रश्नाद्यैः अशुभ शुभे विज्ञाते बुधः दिवसं यात्राकालं प्रदद्यात् ॥१॥

भाषार्थः—जन्म समय के ग्रह जिनके ज्ञात हैं ऐसे राजाओं के जन्मकाल से (राजा शब्द यहाँ पर उपलक्षण मात्र है चाहे कोई हो उसके जन्म समय के ग्रह ज्ञात हैं तो उससे) जिनके जन्म समय के ग्रह ज्ञात नहीं है ऐसे मनुष्यों के प्रश्नसमय के ग्रहों के फलाफल विचार कर यात्रा के लिये शुभ मुहूर्त बताना चाहिये ॥१॥

### प्रश्नलग्न विचार।

**जननराशितनू यदि लग्नगे तदधिपौ यदिवा तत एववा।
त्रिरिपुखायगृहं यदि वोदयो विजय एव भवेद्वसुधापतेः ॥ २ ॥**

अन्वयः—यदि जननराशितनू लग्नगे यदिवा तदधिपौ (लग्नगौ) तत एव त्रिरिपुखायगृहं वसुधाधिपतेः उदयः अथवा विजयः एव भवेत् ॥२॥

भाषार्थः—जन्मलग्न अथवा जन्मराशि प्रश्न लग्न में हो जन्म लग्न अथवा जन्म राशि का स्वामी लग्न में हो एवं तृतीय षष्ठ दशम एकादश लग्न में हो ऐसे समय में यात्रा करने से राजा का अवश्य जय होता है ॥२॥

### तथा अन्य प्रश्नलग्न फलम्।

**रिपुजन्मलग्नभमथाधिपौतयोस्ततएव वोपचय सद्मचेद्भवेत्।
हिबुकेद्युनेऽथ शुभवर्गकस्तनौ यदिमस्यकोदयगृहं तदा जयं ॥३॥**

अन्वयः—प्रश्नलग्नात् रिपुजन्मलग्नभं तदधिपौ वा हिबुके, द्यूने (भवेताम्) तदा राज्ञः विजयः एव भवेत्। ततः एव उपचयसद्म चेत् भवति (विजय एव भवति) हिबुके

द्यूने तनौ शुभवर्गकः (भवति तदा) राज्ञः जय एव जायते। यदिमस्तकोदयं गृहं तदा जय निगद्यम् ॥३॥

भाषार्थः—प्रश्न लग्न से शत्रु का जन्म लग्न अथवा जन्मराशि अथवा जन्म राशीश चतुर्थ सप्तम में हो तो राजा का जय होता है, तीसरे छठे दशवें ग्यारहवें अथवा प्रश्न लग्न से चतुर्थ सप्तम में हो तो राजा का जय होता है। प्रश्न के लग्न से शुभ ग्रहों का षड्वर्ग अथवा शीर्षोदय राशि प्रश्न लग्न में होता है तो राजा का विजय होता है ॥३॥

पुनः प्रश्नलग्न फलम्।

यदि पृच्छितनौ वसुधा रुचिरा शुभवस्तु यदि भूतिदर्शनम्।
यदि पृच्छतिचादरतरतश्च शुभग्रहं दृष्टयुतं चरलग्नमपि ॥ ४ ॥

अन्वयः—यदि पृच्छितनौ वसुधा रुचिरा स्यात् यदि शुभवस्तु दर्शनगं भवति अथवा आदरतः पृच्छति अथवा शुभदृष्टयुतं चरलग्नं भवेत् (एवम्भूते काले) वसुधाधिपतेः विजयः एव स्यात् ॥४॥

भाषार्थ—प्रश्न के समय सुन्दर भूमि अथवा शुभ वस्तु दीखें आदर से प्रश्न किया जावे शुभ ग्रह से दृष्ट चर लग्न प्रश्नकाल में हो तो राजा की यात्रा में विजयफल होता है ॥४॥

अशुभ फलप्रद लग्न विचार।

विधुकुजयुतलग्ने सौरिऽदृष्टेऽथचन्द्रे
मृतिभमदन संस्थे लग्नगे भास्करेपि ॥
हिबुकनिधनहोरा द्यूनगे वापिपापे
सपदिभवतिभंगः प्रश्नकर्तुस्तदानीम् ॥ ५ ॥

अन्वयः—विधु कुज युत लग्ने सौरिदृष्टे अथचन्द्रे मृतिभ मदनसंस्थे भास्करे लग्नगे-अपि वा पापे हिबुक निधनहोरा द्यूनगे प्रश्नकर्तुः सपदि भङ्गो भवति ॥५॥

भाषार्थ— लग्न चन्द्रमा और मंगल सहित हो शनि देखता हो अष्टम सप्तम स्थान में चन्द्रमाहो सूर्य लग्नमें हो चन्द्रमा सूर्य अथवा पापग्रह अष्टमस्थानमें हों तो प्रश्न (यात्राके वास्ते) करने वाले राजाको शत्रुसे पराजय (हार) माननी पड़ेगी ॥५॥

प्रश्न लग्न से दिशाज्ञान ।

त्रिकोणेकुजात्सौरिशुक्रज्ञजीवो यदैकोऽपिवा नो गमोर्काच्छशी वा ॥
बलीयास्तु मध्येतयोर्योग्रहः स्यात् स्वकीयां दिशं प्रत्युतासौ नयेच्च ॥ ६ ॥

अन्वयः—कुजात् सौरिशुक्रज्ञजीवाः त्रिकोणे वा यदा एकोऽपि त्रिकोणे (भवति) तदा गमः (गमनं) न भवति अर्कात् शशी त्रिकोणे (भवेत्) एतस्मिन्नपि समये नैव गमनं भवति तयोः मध्ये यः ग्रहः बलीयान् भवति असौ प्रत्युत स्वकीयां दिशं नयेत् । प्रत्युत इत्यस्य विपरीतरीत्येति भावार्थः ॥६॥

भावार्थः—जिस स्थान में मंगल हो उस स्थान से शनि, शुक्र, बुध, बृहस्पति पंचम स्थान में हों अथवा ये ही ग्रह त्रिकोण में हों तो उस दिशा में गमन (यात्रा) उत्तम नहीं सूर्य से चन्द्र त्रिकोण में हो जिस दिशा में जाने का विचार कर रखा है उस दिशा में यात्रा नहीं होती यदि ग्रह बलवान् होतो अपनी दिशा को ही घुमा लाता है ॥६॥

तथा अन्यप्रकार ।

प्रश्ने गम्यदिगीशात्खेटः पंचमगोयः ।
वोभूयाद्बलयुक्तः स्वाम्यंशां नयतेसौ ॥ ७ ॥

अन्वयः—गम्यदिगीशात् खेटः प्रश्ने यः बलयुक्तः पञ्चमगश्च भवति असौ स्वां आशां नयते ॥७॥

भावार्थः—जिस दिशा में जाना हो उसका स्वामी प्रश्नलग्न में हो तथा प्रश्न लग्न से पञ्चम स्थान का स्वामी ग्रह सबल हो ऐसी दशा में अपनी दिशा में पहुँचता है ॥७॥

यात्रा समय वर्णन ।

धनुर्मेषसिंहेषु यात्रा प्रशस्ता
शनिज्ञोशनोराशिगे चैव मध्या ॥

रवौ कर्कमीनालिसंस्थेऽतिदीर्घाजनुः
पंचसप्तत्रितराश्च नेष्टाः ॥ ८ ॥

अन्वयः—रवौ धनुर्मेष सिंहेषु (प्राप्तेसु) यात्रा प्रशस्ता शनिज्ञोशनो राशिगे सूर्ये मध्या (यात्रा) कर्कमीनालि संस्थे सूर्ये अतिदीर्घा जनुः अतिलम्बयात्रा दीर्घसमयात् प्रत्यागमनम् यात्रासमये पञ्च सप्त त्रितराश्चनेष्टाः ॥८॥

भाषार्थः—सूर्य धन, मेष, सिंह का हो (यात्रा समय में) तो यात्रा उत्तम है। मकर, मिथुन, कन्या, वृष, तुला राशि का हो तो मध्यम और कर्क मीन वृश्चिक का सूर्य हो तो यात्रा से बहुत दिनों बाद मनुष्य घर लौटे यात्रा में पंचम सप्तम तृतीय तारा उत्तम नहीं है ॥८॥

यात्रा में तिथि शुद्ध विचार

न षष्ठी न चद्वादशी नाष्टमी नो सिताद्या तिथिः पूर्णिमामानरिक्ता।
हयादित्यमित्रेन्दुजीवांत्य हस्त श्रवोवासवै रेव यात्राप्रशस्ता ॥९॥

अन्वयः—न षष्ठी न च द्वादशी न अष्टमी न सिताद्या तिथिः पूर्णिमा अमानरिक्ता (यात्रा शुभकारिणी) हयादित्य मित्रेन्दुजीवान्त्यहस्ताश्रवोवासवैरेव यात्रा प्रशस्ता ॥९॥

भाषार्थः—षष्ठी, द्वादशी, अष्टमी, शुक्लपक्ष प्रतिपद, पूर्णिमा, अमावस्या, चतुर्थी, चतुर्दशी, नवमी इन तिथियों में यात्रा उचित नहीं। अश्विनी, पुनर्वसु अनुराधा, मृगशिरा, रेवती, हस्त, श्रवण इन नक्षत्रों में यात्रा करना शुभ दायक है॥९॥

वार शूल और नक्षत्र शूल।

न पूर्वदिशिशक्रभेन विधू सौरिवारे तथा न
चाजपादभेगुरौयमदिशीनदैत्येज्ययोः ॥
नपाशिदिशी धातृभे कुजबुधेर्यमर्क्षे तथा न
सौम्यककुभिव्रजेत् स्वजयंजीवितार्थोबुधः ॥ १० ॥

अन्वयः—शक्रभे विधु सौरिवारेऽपि पूर्वदिशि न व्रजेत्। अजपादभे गुरौ यम दिशि न व्रजेत् इने दैत्येज्ययोः धातृभे कुजबुधे तथा अर्यमर्क्षे स्वजयं जीवितार्थी बुधः सौम्ये ककुभि न व्रजेत् ॥१०॥

भावार्थः—ज्येष्ठा नक्षत्र चन्द्रवार शनिवार को पूर्व दिशा में नहीं जाना चाहिए पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र तथा गुरुवार को दक्षिण, रोहिणी नक्षत्र तथा शुक्रवार दिन में पश्चिम। मंगल, बुध दिन उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में उत्तर दिशा में नहीं जाना चाहिये ॥१०॥

### काल विचार ।

पूर्वाह्णे ध्रुवमिश्रभैर्न नृपतेर्यात्रा न मध्याह्नके
तीक्ष्णाख्यैरपराह्नके न लघुभैर्नो पूर्वरात्रेतथा ॥
मित्राख्यैर्नच मध्यरात्रिसमये चोग्रैस्तथा नोत्तरे
रात्र्यंतेहरिहस्तपुष्यशशिभिः स्यात्सर्वकालेशुभा ॥ ११ ॥

अन्वय—ध्रुवमिश्रभैः पूर्वाह्णे नृपतेर्यात्रा न शुभा, तीक्ष्णाख्यैः मध्याह्नके, लघुभैः अपराह्णके, मिश्राख्यैः पूर्वरात्रे तथा उग्रैः मध्यरात्रि समये यात्रा शुभा न चरैः रात्र्यन्ते, हरिहस्तपुष्यशशिभिः सर्वकाले यात्रा शुभा ॥११॥

भावार्थः—ध्रुव मिश्र संज्ञा वाले नक्षत्रों में दिन के पूर्व भाग में ( दोपहर से पहले ) राजाओं को यात्रा करना उत्तम नहीं । तीक्ष्ण संज्ञा वाले नक्षत्रों में मध्याह्न ( दोपहर ) में यात्रा उत्तम नहीं, लघुसंज्ञा वाले नक्षत्रों में दोपहर बाद यात्रा उत्तम नहीं । मिश्रसंज्ञा वाले नक्षत्रों में रात्रि के प्रथम भाग में उग्रसंज्ञा वाले नक्षत्र में अर्ध रात्रि समय में यात्रा शुभ नहीं है । श्रवण, हस्त, पुष्य, मृगशिरा नक्षत्रों में प्रत्येक समय में यात्रा शुभ है ॥११॥

### नक्षत्रों की वर्ज्य घड़ी ।

पूर्वाग्निपित्र्यंतकतारकाणांभूपत्रकृत्युग्रतुरंगमास्युः ।
स्वातीविशाखेंद्रभुजंगमानां नाड्योनिषिद्धा मनुसंमिताश्च ॥१२॥

अन्वयः—पूर्वाग्निपित्र्यन्तकतारकाणां भूपप्रकृत्युग्रतुरङ्गमाः घटयः ( निषिद्धाः ) स्वाती विशाखेन्द्र भुजङ्गमानां मनुसम्मिताः नाडयः निषिद्धाः ॥१२॥

भावार्थः—तीन प्रकार पूर्वा, कृतिका, भरणी नक्षत्रों के क्रमशः १६, २१, ११, ७, घड़ी और स्वाती, विशाखा, अश्लेषा, ज्येष्ठा, में १४ घड़ी निषिद्ध है ॥२१॥

वर्ज्यघड़ी ।

**पूर्वार्द्धमाग्नेयमघानिलानां त्यजेद्धिचित्राहियमोत्तरार्द्धम् ।**
**नृपः समस्तां गमने जयार्थी स्वातीं मघां चौशनसो मतेन ॥१३॥**

अन्वयः—आग्नेयमघानिळानां पूर्वार्धम् चित्राहियमोत्तरार्धं उशनसः मतेन जयार्थी नृपः गमने स्वाती मघां समस्तां त्यजेत् ॥१३॥

भावार्थः—यात्रा काल में स्वाती, मघा, कृत्तिका का पूर्वार्ध चित्रा, अश्लेषा, भरणी नक्षत्रों के उत्तरार्ध, शुक्राचार्य के मत से स्वाती, मघा को सम्पूर्ण ही जय की इच्छा करने वाला त्याग दे ॥१३॥

नक्षत्रों की जीव पक्षादि संज्ञा ।

**तमोभुक्ततारास्मृता विश्वसंख्या शुभोजीवपक्षो मृतश्चापिभोग्याः ।**
**तदाक्रांतभं कर्तरीसंज्ञमुक्तं ततोक्षेंदुसंख्यं भवेद्ग्रस्तनाम ॥१४॥**

अन्वयः—तमोभुक्ततारा: विश्वसंख्या: भोग्याः जीवपक्षः शुभः ते विश्वसंख्या मृताः तदाक्रान्तभं कर्तरी संज्ञं उक्तम् ततः अक्षेन्दु संख्यं ग्रस्तनाम भवेत् ॥१४॥

भावार्थः—राहु से भुक्त १४ नक्षत्र जीवपक्ष कहलाते हैं राहु से आक्रान्त १४ नक्षत्रों को मृतपक्ष कहते हैं राहु जिसपर रहता है उसको कर्तरी कहते हैं उससे १५ वें नक्षत्र की ग्रस्त संज्ञा है ॥१४॥

**मार्तण्डे मृतपक्षगे हिमकरश्चेज्जीवपक्षे शुभा**
**यात्रा स्याद्विपरीतगे क्षयकरी द्वौजीवपक्षेशुभा ॥**
**ग्रस्तर्क्षंमृतपक्षतः शुभकरंग्रस्तात्तथाकर्त्तरीयायीदुः**
**स्थितिमान् रविर्जयकरी तौद्वौ तयोर्जीवगौ ॥१५॥**

अन्वयः—मार्तण्डे मृतपक्षगे चेत् हिमकरः जीवपक्षे भवेत् तदा यात्रा शुभा विपरीतगे (पूर्वोक्तात् विपरीते हिमकरे मृतपक्षस्थे सूर्ये च जीवपक्षस्थे) यात्रा क्षयकरी द्वौ सूर्यनिशापती जीवपक्षे भवेताम् तर्हि यात्रा शुभकरी मृतपक्षतः ग्रस्तर्क्षं शुभकरं तथा ग्रस्तात् कर्तरी इन्दुः यायी रविः स्थितिमान तौ द्वौ जीवगौ तयोः जयकरी ॥१५॥

भाषार्थः—मृतपक्ष के सूर्य और जीवपक्ष के चन्द्रमा हों तो यात्रा करना उत्तम है इससे विपरीत हो तो यात्रा क्षय करने वाली है दोनों ही जीवपक्ष के हों तो यात्रा उत्तम है मृतपक्ष से अस्तर्क्ष उससे कर्तरी शुभ है यायी राजा का स्वामी चन्द्र और स्थायी का सूर्य है दोनों ग्रह जीवपक्ष के हों तो शुभ है दोनों मृत पक्ष के होते हैं तो हार होती है ॥१५॥

कुलाकुलादियोग वर्णन ।

स्वात्यंतकाहिवसुपौष्णकरानुराधादित्य-
ध्रुवाणिविषमास्तिथयोऽकुलाःस्युः ॥
सूर्येन्दुमंदगुरवश्चकुलाकुलज्ञो मूलांबु
पेशविधिभं दशषट्द्विितिथ्यः ॥१६॥

अन्वयः—स्वात्यन्तकाहि वसु पौष्ण करानुराधादित्यध्रुवाणि विषमाः सूर्येन्दु मन्द गुरवः अकुलाः ज्ञो मूलाम्बुपेश विधिभं दशषट् द्वितिथ्यः कुलाकुल संज्ञकाः ॥१६॥

भाषार्थः—स्वाती, भरणी, अश्लेषा, धनिष्ठा, रेवती, हस्त, अनुराधा, पुनर्वसु तथा ध्रुव संज्ञा वाले नक्षत्र भ विषम तिथियां इनकी तथा रवि चन्द्र शनि, गुरु इनकी अकुल और बुधवार मूल शतभिषा आर्द्रा अभिजित् ये नक्षत्र दशमी षष्ठी द्वितीया तिथियों की कुल संज्ञा है ॥१६॥

पूर्वाश्वीज्यमघेन्दु कर्णदहनाद्वीशेन्द्रचित्रा स्तथा
शुक्रारौ कुलसंज्ञकाश्च तिथयोर्काष्टेंद्रवेदैर्मिताः ॥
यायीस्यादकुले जयोच समरे स्थायी च तद्वत्कुले
संधिः स्यादुभयोः कुलाकुलगणे भूमी शयोर्युध्यतोः ॥१७॥

अन्वयः—पूर्वाश्वीज्यमघेन्दुकर्णदहनद्वीशेन्द्रचित्राः शुक्रारौ अर्काष्टेन्द्र वेदैर्मिताः कुल संज्ञकाः ( भवन्तीति योज्यम् ) अकुले समरे यायी ( नृपतिः ) जयी कुले स्थायी ( स्वभवनविद्यमानः ) विजयी कुलाकुलगणे युध्यतोः उभयोः ( यायी स्थायी ) भूमीशयोः सन्धिः स्यात् ॥१७॥

भाषार्थः—तीनो पूर्वा, अश्विनी, पुष्य, मघा, मृगशिरा, श्रवण, कृतिका, विशाखा, ज्येष्ठा, चित्रा, शुक्र, मंगलवार, द्वादशी, अष्टमी, चतुर्दशी, चतुर्थी ये तिथियां

"कुल" कहलाती हैं "अकुल" में चढ़ाई करने वाले राजा का विजय "कुल" में स्थायी राजाका जय होता है कुलाकुल में यात्रा करने से परस्पर संधि होती है ॥१७॥

मार्ग में राहू विचार ।

स्युर्धर्मे दस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीश मैत्राण्यथार्थे
याम्याजांघ्रींद्रकर्णादितिपितृपवनोडून्यथो भानि कामे ॥
वह्न्यार्द्राबुध्न्यचित्रानिॠतिविधिभगाख्यानिमोक्षेथरोहि-
ण्याप्येद्वंत्यर्क्षविश्वार्यमभदिनकरर्क्षाणि पथ्यादिराहौ ॥१८॥

अन्वयः—अथ पथ्यादिराहौ दस्रपुष्योरग वसुजलपद्वीशमैत्राणि धर्मे स्युः । अथो याम्याजांघ्रीन्द्र कर्णादिति पितृपवनोडूनि अर्थे स्युः । अथ वह्न्यार्द्राबुध्न्याचित्रानिर्ॠति विधि भगाख्यानि कामे । अथ रोहिण्याप्येन्द्वन्त्यर्क्ष विश्वार्यमभदिनकरर्क्षाणि मोक्षे स्युः ॥१८॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ध० | अ० | का० | मो |
| अ | भ० | कृ० | रो० |
| पु० | पू० | आ० | मृ० |
| आ० | म० | पु० | उ० |
| चि० | स्वा० | वि० | ह० |
| अ० | ज्ये० | मू० | पू० |
| ध० | श्र० | श्र० | उ० |
| श० | पू० | उ० | रे० |

भावार्थः—धर्मस्थान में अश्विनी, पुष्य, अश्लेषा, धनिष्ठा, शतभिषा, विशाखा अनुराधा इन नक्षत्रों को रखे । अथ कोष्ठ में भरणी, पूर्वाभाद्रपद, ज्येष्ठा, श्रवण, पूनर्वसु, मघा, स्वाती नक्षत्रों को । काम कोष्ठ में कृतिका आर्द्रा उत्तराभाद्रपद, चित्रा, मूल, अभिजित, पूर्वाफाल्गुनी को । मोक्ष कोष्ठ में रोहिणी, पूर्वाषाढ़, मृगशिरा, रेवती उत्तराषाढ और उत्तरा फाल्गुनी हस्त इन नक्षत्रों को रखे। इसको पथ्यराहुचक्र कहते हैं॥१८॥

राहुचक्र फलम् ।

धर्मगे भास्करे वित्तमोक्षे शशी वित्तगे धर्ममोक्षस्थितःशस्यते ।
कामगे धर्ममोक्षार्थगःशोभने मोक्षगे केवलंधर्मगः प्रोच्यते ॥१६॥

अन्वयः—धर्मगे भास्करे वित्तमोक्षे (विद्यमानः) शशी शस्यते वित्तगे भास्करे धर्म मोक्षस्थितः शशी शस्यते कामगे सूर्ये धर्ममोक्षस्थितः शशी शस्यते मोक्षगे सूर्ये धर्मगः शशी शोभनः प्रोच्यते ॥१९॥

भाषार्थ—सूर्य धर्ममार्ग में चन्द्रमा धन अथवा मोक्ष मार्ग में हो तो उत्तम फल होता है। अर्थ स्थान में सूर्य धर्म मोक्ष में चन्द्रमा हो तो यात्रा शुभ है। काम में सूर्य धर्म मोक्ष में चन्द्रमा हो तो शुभ होता है मोक्ष में सूर्य धर्ममार्ग में चन्द्रमा के होने पर भी शुभ होता है ॥१९॥

### तिथिचक्र।

**पौषे पक्षत्यादिका द्वादशैवं तिथ्यो माघादौ द्वितीयादिकास्ताः ॥ कामात्तिस्रः स्युस्तृतीयादिवच्च याने प्राच्यादौ फलंतत्रवक्ष्ये ॥ २० ॥ सौख्यं क्लेशो भीतिरर्थागमश्च शून्यं नैः स्व्यं निःस्वता मिश्रता च ॥ द्रव्यक्लेशो दुःखमिष्टाप्तिरर्थो लाभः सौख्यं मंगलं वित्तलाभः ॥२१॥ लाभो द्रव्याप्तिर्धनं सौख्यमुक्तं भीतिर्लाभो मृत्युरर्थागमश्च ॥ लाभः कष्टं द्रव्यलाभः सुखं च कष्टः सौख्यं क्लेशलाभो सुखंच ॥२२॥ सौख्यंलाभः कार्य सिद्धिश्च कष्टः क्लेशः कष्टात्सिद्धिरर्थो धनंच ॥ मृत्युर्लाभो द्रव्यलाभो च शून्यं शून्यं सौख्यं मृत्युरत्यंतकष्टः ॥२३॥**

अन्वयः—पौषे पक्षत्यादिकाः माघादौ द्वितीयादिकाः तिथयः (लेख्याः) ताः उक्ताः तिथयः क्रमात् (त्रयोदशीतः) तिस्रः तृतीयादिवत् स्युः त्रयोदशी, चतुर्दशी पूर्णिमा चेति तिस्रः तृतीया चतुर्थी पञ्चमीवत् स्युः तत्र प्राच्यादौ याने फलं वक्ष्ये। सौख्यं, क्लेशः भीतिः, अर्थागमः, शून्यं, नैः स्व्यम्, नीः स्वता, मिश्रता च, द्रव्यक्लेशः, दुःखं, इष्टार्थलाभः, सौख्यं, मंगलं वित्तलाभः, लाभः, द्रव्याप्तिः, धनं सौख्यं, भीतिः, लाभः, मृत्युः, अर्थागमः, लाभः, कष्टं द्रव्यलाभः, सुखं, कष्टं, सौख्यं, लाभः, कार्यसिद्धिः, कष्टं, क्लेशः कष्टात् सिद्धिः, अर्थः, धनञ्च, मृत्युः लाभः, द्रव्यलाभः, शून्यं, शून्यं, सौख्यं, अत्यन्त कष्टम् ॥२०।२१।२२।२३॥

भाषार्थ—पौषमास में प्रतिपद से १२ तिथि और माघ फाल्गुण इत्यादि द्वितीया तृतीया से १२ तिथि लिखे शेष ३ तिथि (त्रयोदशी, चतुर्दशी, पूर्णिमा) तिथियों को ३ तिथियों को (तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी) की भांति समझें (त्रयोदशी को तृतीया की तरह इत्यादि) पूर्वादि यात्रा में इन तिथियों का फल इस प्रकार होगा पौष प्रतिपद को पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर यात्रा में क्रमशः सौख्य, क्लेश-भीति, धनागम होगा। द्वितीया को पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर यात्रा में शून्य,

निर्धनता, निर्धनता, मित्रता फल है। तृतीया को पूर्वोक्त दिशाओं में यात्रा से द्रव्य-क्लेश, दुःखप्राप्ति, द्रव्यप्राप्ति, धन मिलता है।

चतुर्थी को—यात्रा करने से लाभ, सौख्य, मंगल, धनलाभ।

पञ्चमी को—लाभ, द्रव्यप्राप्ति, धनप्राप्ति, सौख्य।

षष्ठी को—भय, लाभ, मृत्यु, अर्थागम।

सप्तमी को—लाभ, कष्ट, द्रव्यलाभ सुख।

अष्टमी को—कष्ट, सौख्य, क्लेश, सुख।

नवमी को—सौख्य, लाभ, कार्यसिद्धि, कष्ट।

दशमी को—क्लेश, कष्टसिद्धि, अर्थ, धन।

एकादशी को—मृत्यु, लाभ, द्रव्यलाभ, शून्य।

द्वादशी को—शून्य सौख्य, मृत्यु, अत्यन्त कष्ट होता है शेष मासों में इसी प्रकार समझना चाहिये ॥२०।२१।२२।२३॥

## ॥ अथ तिथिचक्रम् ॥

| पौ. | मा. | फा | चै. | वै. | ज्ये | आ | श्रा | भा | आ | का. | मा. | पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | सौख्यम् | क्लेशः | भीति | अर्थागमः |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | शून्यम् | नैःस्वयं | नैस्व्यं | मित्रता |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | द्रव्यक्लेशः | दुःख | द्र. प्रा. | अर्थः |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | लाभः | सौख्यं | मंगल | वित्तलाभः |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | लाभः | द्र. प्रा. | धनप्रा. | सौख्यं |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | भयभीतिः | लाभ | मृत्यु | अर्थागमः |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | लाभः | कष्टं | द्र. लाभः | सुखं |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | कष्टं | सौख्यं | क्ले. ला. | सुख |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | सौख्यम् | लाभः | का. सि. | कष्टं |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | क्लेशः | क. सि. | अर्थः | धन |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | मृत्युः | लाभः | द्र. ला. | शून्यं |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | शून्यम् | सौख्यं | मृत्युः | अत्यंतकष्टं |

तिथ्यर्क्षवारयुतिरद्रिगजाग्नितष्टा स्थानत्रयेऽत्रवियति प्रथमेऽति-दुःखी ॥ मध्ये धनक्षतिरथो चरमे मृतिः स्यात्स्थानत्रयेक्युजि सौख्यत्रयौ निरुक्तौ ॥२४॥

अन्वयः--तिथ्यर्क्षवारयुतिः स्थानत्रये ( धृता ) अद्रिगजाग्नितष्टा प्रथमे वियति (यात्रा कारकः) अति दुःखी स्यात् मध्ये वियति धनक्षतिः अथो चरमे वियति मृतिः स्थान त्रयेऽपि व्यक्ते (अत्रस्थिते) सौख्य जयः निरुक्तः ॥२४॥

भावार्थ—यात्रा मुहूर्त जब हो उस दिन के तिथिवार नक्षत्र का योग कर ३ स्थानों में रखे क्रमश तीनों में ७, ८, ३ का भाग दे ऐसा करने पर प्रथम में शून्य का यात्रा कर्ता को दुःख होना यह फल है। द्वितीया का धननाश, तृतीय का मृत्यु फल है तीनों में शून्य बचे तो सौख्य तथा जय होता है ॥२४॥

महाडल और भ्रमण दोष।

रवेर्भतोऽब्जभोन्मितिर्नगावशेषिताद्व्यगा ।
महाडलोनस्यते त्रिषण्मिता भ्रमोभवेत् ॥२५॥

अन्वयः—रवेः भतः (सूर्य नक्षत्रात्) अब्जभोन्मितिः विधेया नगावशेषिता द्व्यगा महाडलः (दोषः जायते) न शस्यते त्रिषण् मिताभ्रमः (योगः) भवेत् पूर्वोक्त महाडल इव सोऽपि न शस्यते ॥२५॥

भावार्थ—जिस नक्षत्र का सूर्य हो उससे चन्द्रनक्षत्र तक गिने और उसमें ७ का भाग दे शून्य बचने पर महाडल दोष होता है जो यात्रा के लिए अनिष्ट कारी है ३ अथवा ६ बचने से "भ्रम" नामका दोष होता है वह भी यात्रा में अनिष्ट कारक है ॥२५॥

हैम्बर योग।

शशांकभं सूर्यभतोत्रगण्यं पक्ष्यादितिथ्या दिनवासरेण ।
युतंनवाप्तं नगशेषकंचेत् स्माद्धैवरं तद्गमनेतिशस्तम् ॥२६॥

अन्वयः—अत्र सूर्यभतः शशांकं भं गण्यं पक्षादि, तिथ्यादि, नवासरेण युतंनवाप्तं नगशेषकं ( भवतिचेत् ) हैवरम (योगं) गमने अतिशस्तम् भवतीति योज्यम ॥२६॥

भावार्थ— जिस नक्षत्र का सूर्य हो उससे चन्द्र नक्षत्र तक गिने उसमें तिथि-वार मिलाकर ६ का भाग दे ७ बचे तो "हैवर" योग होता है यह योग यात्रा के लिए अत्यन्त उत्तम है ॥२६॥

## राशिक्रम से घातचन्द्र वर्णन।

भूपचांकद्वयं गदिग्वह्निसप्तवेदाष्टेशार्काश्च घाताख्यचंद्रः ।
मेषादीनां राजसेवाविवादे यात्रायुद्धाद्ये चनान्यत्र वर्ज्यः ॥२७॥

अन्वयः—मेषादीनां भूपश्चाङ्क द्वयङ्ग दिग्वह्नि सप्त वेदाष्टेशार्काश्च घाताख्य चन्द्रः स्मृतः राज-सेवा विवाहे युद्धाद्ये च सः घाताख्यचन्द्रः वर्ज्य अन्यत्र कार्ये ( एतद्गणनादन्यत्र सामान्य यात्रादौ) घाताख्यचन्द्रः नच वर्ज्यः ॥२७॥

भावार्थ—मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुम्भ, मीन राशि वालों को क्रमशः पञ्चम, नवम, द्वितीय, षष्ठ, दशम, तृतीय, सप्तम, चतुर्थ, अष्टम, एकादश, द्वादश चन्द्रघात है राजा की नौकरी, विवाह, युद्ध-कार्यों में वर्जित है अन्य कार्यों में नहीं ॥२७॥

## घात नक्षत्र।

आग्नेयत्वाष्ट्र जलपपित्र्यवासवरौद्रभे ॥
मूलब्राह्मजपादर्क्षे पित्र्यमूलाजभेक्रमात् ॥२८॥
रामाद्व्यग्न्यग्निभूराम द्व्यग्न्यब्धियुगाग्नयः ॥
घातचन्द्रेधिष्ण्यपादा मेषाद्वर्ज्या मनीषिभिः ॥२९॥

अन्वयः—आग्नेयत्वाष्ट्र जलपपित्र्यवासवरौद्रभे मूलब्राह्मजपादर्क्षे पित्र्य मूलाजभे क्रमात् ( घातचन्द्रा इति पूर्वेण सह सम्बन्धः ) रामात् द्व्यग्न्यग्नि भूराम द्व्यग्न्यब्ध्य युगाग्नयः धिष्ण्यपादाः मेषात् मनीषिभिः घातचन्द्रे वर्ज्याः ॥२८॥२९॥

भावार्थ—मेषादि १२ राशियों के कृतिका, चित्रा, शतभिषा, मघा, धनिष्ठा, आर्द्रा, मूल, रोहिणी, पूर्वाभाद्रपद, मघा, मूल, उत्तराभाद्रपद ये १२ नक्षत्र घात-नक्षत्र हैं। किसी आचार्य का यह मत है कि मेषादि राशियों को कृतिकादि नक्षत्रों के क्रमशः प्रथम, द्वितीय, तृतीय, तृतीय, प्रथम, तृतीय, द्वितीय, चतुर्थ, तृतीय चरण घात है ॥२८॥२९॥

## तिथि घात विचार ।

**गोस्त्रीझषे घाततिथिस्तु पूर्णा भद्रानृयुक्कर्कटकेथ नंदा ।**
**कौर्प्याजयोर्नक्रघटे च रिक्ता जया धनुः कुंभहरौ न शस्ता ॥३०॥**

अन्वयः—गोस्त्रीझषे पूर्णा घाततिथिः, अथ नृयुक्कर्कटके भद्रा, कौर्प्याजयोः नन्दा, नक्र घटे रिक्ता, धनुः कुम्भहरौ जया न शस्ता । प्रकरणात् यात्रायाम् ॥३०॥

भावार्थः—वृष, कन्या, मीन राशिको पूर्णातिथि ( पञ्चमी, दशमी, पूर्णिमा ) मिथुन कर्क को भद्रा ( द्वितीया द्वादशी सप्तमी ) वृश्चिक, मेष को नन्दा ( प्रतिपद- षष्ठी, एकादशी ) मकर तुला को रिक्ता चतुर्थी, चतुर्दशी, नवमी, धन, कुम्भ, सिंह राशि को जया ( तृतीया त्रयोदशी, अष्टमी ) ये घात तिथि हैं ॥३०॥

## घातवार बिचार ।

**नक्रे भौमो गोहरिस्त्रीषु मंदश्चंद्रो द्वंद्वेऽर्कोजभेज्ञश्चकर्के ।**
**शुक्रः कोदंडालिमीनेषु कुंभेजूके जीवोघात वारा न शस्ताः ॥३१॥**

अन्वयः—नक्रे भौमः, गोहरिस्त्रीषु मन्दः, द्वन्द्वे चन्द्रः, अजभे अर्कः, कर्केज्ञः, कोदण्डालिमीनेषु जीवः घातवारा एते न शस्ताः ॥३१॥

भावार्थः—मकर राशिवालों को मंगलवार, वृष, सिंह, कन्या राशिवालों को शनिवार, मिथुन को सोमवार, मेष को रविवार, कर्क को बुधवार, धन, मीन, वृश्चिक को शुक्रवार। कुम्भ को वृहस्पतिवार घात है यात्रा के वास्ते अति निषिद्ध है ॥३१॥

## पुनः घात नक्षत्रों का विचार ।

**मघाकरस्वातिमैत्रमूलश्रत्यंबुपान्त्यभम् ।**
**याम्य ब्राह्मेशार्पंच मेषादेर्घातभं न सत् ॥३२॥**

अन्वयः—मघाकरस्वाति मैत्रमूल श्रुत्यम्बुपान्त्यभम् याम्य ब्राह्मेशसार्पं च मेषादेर्घातभं तत् न सत् ॥३२॥

भावार्थः—मेषादि १२ राशियों को क्रमशः मघा, हस्त, स्वाती, अनुराधा, मूल, श्रवण, शतभिषा रेवती, भरणी, रोहिणी, कुम्भ, आर्द्रा, अश्लेषा ये घात नक्षत्र हैं ये यात्रा में अशुभ हैं ॥३२॥

घात लग्नों का विचार ।

**भूमिद्वयद्रिदिक्सूर्यांगाष्टां केशाग्निसायकाः ।**
**मेषादिघातलग्नानि यात्रायां वर्जयेत्सुधीः ॥३३॥**

अन्वयः—भूमिद्वयब्ध्यद्रिदिक् सूर्यां गाष्टां केशाग्नि सायकाः मेषादि घात लग्नानि सुधीः यात्रायां वर्जयेत् ॥३३॥

भावार्थः—मेषादि १२ राशियों को क्रम से मेष, वृष, कर्क, तुला, मकर, मीन कन्या, वृश्चिक, कुम्भ, मिथुन सिंह ये घात लग्न है यात्रा में अति निन्दित हैं ॥३३॥

पूर्वादि दिशाओं में घात तिथि योगिनी दोषः ।

**नवभूम्यः शिववह्नयोऽक्षविश्वेऽर्ककृताऽशक्ररसास्तुरंगतिथ्यः ।**
**द्विदिशोमावसवश्च पर्वतःस्युस्तिथयः संमुखवामगानशस्ता ॥३४॥**

अन्वयः—पूर्वतः (प्राचीं दिशमारभ्य दशदिक्षु योगिनी ज्ञेया) यथा प्राच्यां नव-भूम्यः, अग्निकोणे शिववह्नयः, दक्षिणस्यां अक्षविश्वे, नैर्ऋत्यां अर्ककृताः, पश्चिमायां शक्ररसाः, वायव्ये तुरंग तिथ्यः, उत्तरस्यां द्विदिशः, ईशाने अमावसवः सम्मुखवामगाः न शस्ताः ॥३४॥

भावार्थः—प्रतिपद नवमी को पूर्व में एकादशी द्वितीया को अग्निकोण में, पंचमी त्रयोदशी को दक्षिण में, चतुर्थी, द्वादशी को नैऋत्य कोण में, षष्ठी चतुर्दशी को पश्चिम में, सप्तमी अमावस्या को वायव्य कोण में, द्वितीया दशमी को उत्तर में अमावस्या अष्टमी को ईशानकोण में योगनी बसती है वह सन्मुख, वाम अशुभ और इससे विपरीत ( दक्षिण-पृष्ठ ) में शुभ है ॥३४॥

काल पाश वर्णन ।

**कौबेरीतोवैपरीत्येन कालोवारेर्काद्ये सन्मुखेतस्य पाशः ।**
**रात्रावेतोवेपरीत्येनगण्यौ यात्रायुद्धे संमुखेवर्जनीयौ ॥३५॥**

अन्वयः----कौबेरीतः अर्कादि वारे वैपरीत्येन कालाः तस्य सम्मुखे पाशः एतौ रात्रौ वैपरीत्येन गण्यौ यात्रायुद्धे सम्मुखे सदा वर्जनीयौ ॥३५॥

भावार्थः—रवि इत्यादि वारों में उत्तर दिशा से उलटी चाल से कालपाश जानना रवि को उत्तर, सोम को वायव्य मंगल को पश्चिम, बुध को नैर्ऋत्य, बृहस्पति को दक्षिण, शुक्र को अग्निकोण, शनि को पूर्व में काल और सन्मुख में पाश रहता है। जैसे उत्तर में काल तो दक्षिण में पाश पूर्व में काल तो पश्चिम में पाश होगा ॥३५॥

### परिघदंड योग।

**पूर्वादिषु चतुर्दिषु सप्तसप्तानलर्क्षतः ।**
**वायव्याग्नेयदिक्संस्थं परिघंनैवलंघयेत् ॥३६॥**

अन्वयः—पूर्वादिषु दिक्षु अनलर्क्षतः सप्त सप्त वायव्याग्नेय दिक् संस्थं परिघं न उल्लंघयेत् ॥३६॥

भावार्थः—कृतिका से ७ नक्षत्र पूर्व, मघा से ७ नक्षत्र दक्षिण, अनुराधा से ७ नक्षत्र पश्चिम, धनिष्ठा से ७ नक्षत्र उत्तर में रखे और वायव्य आग्नेय दिशा परिघ है उसका यात्रा समय में उल्लंघन न करे ॥३६॥

### परिघदंड का परिहार।

**अग्नेर्दिशं नृप भयात्पुरुहूतदिग्भैरेवं प्रदक्षिणगताविदिशोथकृत्ये॥ आवश्यकेपिपरिघंप्रविलंघ्य गच्छेच्छूलंबिहाययदि दिग्तनुशुद्धिरस्ति ॥३७॥**

अन्वयः—नृपः पुरुहूतदिग्भैः अग्नेः दिशं इयात् एवं विदिशः प्रदक्षिण गतौ आवश्यके कृत्ये परिघं प्रविलंघ्य यदि दिक्तनु शुद्धिः अस्ति शूलं विहाय गच्छेत् ॥३७॥

भावार्थः—राजा पूर्व दिशा के जाने योग्य नक्षत्रों में (कृतिकादि) अग्निकोण की यात्रा करे एवं दक्षिण दिशा के नक्षत्रों में नैऋत्य कोण, पश्चिम दिशा के नक्षत्रों में वायव्यकोण, उत्तर के नक्षत्रों में इशान कोण की यात्रा करना चाहिए। आवश्यक कार्य के उपस्थित होने पर दिशा लग्न शुद्ध हो तो पश्चिम को छोड़ कर दिक्शूल को त्याग कर यात्रा करे ॥३७॥

सर्वदिग्द्वार नक्षत्र तथा केन्द्र में वक्री ग्रह का विचार ।

मैत्रार्कपुष्याश्विनिभैर्निरुक्ता यात्राशुभासर्वदिशासुतज्ज्ञैः ।
वक्रीग्रहः केन्द्रगतोऽस्यवर्गे लग्ने दिनं चास्यगमे निषिद्धम् ॥३८॥

अन्वयः—मैत्रार्क पुष्याश्विनिभैः सर्वदिशासु तज्ज्ञैः यात्रा शुभा निरुक्ता वक्री ग्रहः केन्द्रगतः अथवा अस्य लग्ने षड्वर्गः ( तदा ) अस्य दिने गमने निषिद्धम् उक्तं पूर्वाचार्यैः ॥३८॥

भावार्थः—चाहें जिस दिशा में जाना हो अनुराधा, हस्त, पुष्य, अश्विनी इन नक्षत्रों में जा सकते हैं अतएव इन नक्षत्रों को ( चतुर्द्वारी ) नक्षत्र कहते हैं । किन्तु वक्री ग्रह केन्द्र में हो तो उत्तम नहीं वक्री ग्रह के लग्न में षड्वर्ग दिन भी यात्रा के लिए शुभ प्रद नहीं है ॥३८॥

यात्रा में अयनशूल शुद्धि वर्णन ।

सौम्यायने सूर्यविधुत्तदोत्तरां प्राचिंव्रजेत्तौयदि दक्षिणायने ।
प्रत्यग्यमाशां च तयोर्दिवानिशं भिन्नायनत्वेऽथ वधोऽन्यथाभवेत् ॥३९॥

अन्वयः—यदि सूर्य विधू सौम्यायने ( उत्तरायणे-भवेताम् ) उत्तरां प्राचीं व्रजेत् तावेव दक्षिणायने ( विद्यमानौ भवेताम् ) प्रत्यग् यमाशां ( यायात् ) अथ तयोः भिन्नायनत्वे दिवानिशं व्रजेत् ( अपरथा ) मरणं भवेत् ॥३९॥

भावार्थ—सूर्य तथा चन्द्रमा उत्तरायण हों तो पूर्व और उत्तर दिशा में, दक्षिणायन सूर्य हो तो दक्षिण पश्चिम दिशा में सूर्य चन्द्र के अयन भिन्न भिन्न हों तो सूर्य दक्षिणायन हो तो दक्षिण यात्रा दिन में और चन्द्रमा में चन्द्रमा के अनुसार रात्रि में गमन करे इसके अनुकूल जो नहीं चलता है उसकी अवश्य मृत्यु होती है ॥३९॥

सन्मुख शुक्र दोष ।

उदेति यस्यांदिशियत्र याति गौडभ्रमाद्वाथ ककुब्भसंघे ।
त्रिधोच्यते संमुख एव शुक्रो यत्रोदितस्तां तु दिशं न यायात् ॥४०॥

अन्वयः—शुक्रः यस्यां दिशिः उदेति । गोलभ्रमात् ( उत्तर दक्षिण गोल भ्रमण वशात् । यस्यां दिशि उत्तरस्यां दक्षिणस्यां वा ) यत्र याति । यत्र ककुभ संख्ये प्राच्यादि दिशायाम् कृतिकादि न्यास वशेन यद्दिने नक्षत्रे चरति । एवं शुक्रस्त्रिधोक्तः सः यत्र दिशि उदितस्तत्र न यायत् ॥४०॥

भावार्थः—शुक्र तीन प्रकार से सन्मुख कहलाता है १ शुक्र जिस दिशा में उदय होता है ( समय वश पूर्वादि दिशाओं में उदित होता है ) उस दिशा को जाने वाले पुरुष को शुक्र सन्मुख पड़ता है। २ उत्तर या दक्षिण गोल भ्रमण के कारण जिस दिशा (दक्षिण अथवा उत्तर) में जाता है, और उसी दिशा को जाने वाले मनुष्य को शुक्र सन्मुख होता है। ३ जो नक्षत्र दिशाओं के कहे हैं उसपर शुक्र हो इस प्रकार तीन भेद सन्मुख शुक्र का है जिस दिशा में शुक्र हो उस दिशा में यात्रा नहीं करनी चाहिये ॥४०॥

वक्रास्तादि दोष ।

**वक्रास्तनीचोपगतेभृगोःसुते राजाव्रजन् यातिवशंहिविद्विषाम् ।**
**वुधोनुकूलो यदि तत्र संचलन् रिपून् जयेन्नैव जयः प्रतीन्दुजे ॥४१॥**

अन्वयः—भृगोः सुते वक्रास्तनी चोपगते व्रजन् राजा विद्विषां वशं याति यदिवुधः अनुकूलः स्यात् तदा व्रजन् राजा रिपून् जयेत् प्रतीन्दुजे नैव नैव जयः ॥४१॥

भावार्थः—राजा शत्रु पर चढ़ाई किये हैं उस समय शुक्र, वक्री, अस्त, नीच का है तो राजा शत्रुओं के वश में आजाता है बुध अनुकूल हो तब यात्रा करने वाला राजा शत्रुओं को नीचा दिखाता है बुध के प्रतिकूल स्थान में होते हुए में यात्रा करने वाले राजा का जय नहीं होता ॥४१॥

सन्मुख शुक्र का परिहार ।

**यावच्चन्द्रःपूषाभात्कृतिकाद्ये पादेशुक्रोन्धोनदुष्टो ग्रहर्त्ते ।**
**मध्येमार्गे भार्गवास्ते च राजा यावत्तिष्ठेत्संमुखेत्वंपितस्य ॥४२॥**

अन्वयः—पूषभात् कृत्तिकाद्ये पादे यावच्चन्द्रः तिष्ठति (तावत्) शुक्रः अन्धः न दुष्टः राजा मध्ये मार्गेऽपि भार्गवास्ते तस्य सम्मुखत्वेऽपि (शुद्धि यावत्) तिष्ठेत् ॥४२॥

भावार्थः—रेवती के प्रारम्भ से कृतिका के आदि चरण तक शुक्र अन्ध रहता है उसमें सन्मुख और दक्षिण ( पूर्व कथित ) दोष नहीं लगता, पापी राजा शत्रुपर चढ़ाई कर चुका है रास्ते में शुक्रास्त अथवा सन्मुख शुक्र आ पड़ा है तो जब तक शुद्धि ( शुक्र शुद्धि ) न हो तब तक राजा आगे को यात्रा न करे। हां शुक्र के शुद्ध होने पर वह ( राजा ) यात्रा कर सकता है ॥४२॥

यात्रा में निषिद्ध लग्न।

कुम्भकुम्भांशकौ त्याज्यौ सर्वथा यत्नतोबुधैः।
तत्र प्रयातुर्नृपेतरर्थनाशः पदे पदे ॥४३॥

अन्वयः—तत्र बुधैः यत्नतः कुम्भ कुम्भांशकौ त्याज्यौ तत्र प्रयातुः पदे पदे अर्थनाशः भवतीति विद्वद्भिरुक्तम् ॥४३॥

भावार्थः—यात्रा समय में कुम्भलग्न अथवा कुम्भ का नवांशा सर्वथा त्याज्य है इसमें जाने वाले राजा का सम्पत्ति नाश होता है ॥४३॥

इष्टानिष्टलग्न।

अथ मीनलग्ने उतवातदंशके चलितस्य वक्रमिहवर्त्मजायते।
जनिलग्नजन्मभपती शुभग्रहौ भवतस्तदा तदुदये शुभोगमः॥४४॥

अन्वयः—अथ मीन लग्ने उत तदंशके चलितस्य नृपतेः वर्त्म तिर्यक् जायते जनिलग्न जन्मभपती शुभग्रहौ (भवतः) तस्मिन् समये गमः शुभः ॥४४॥

भावार्थः—राजा, यात्रा मीन लग्न में अथवा मीन की नवांशा में करता है तो राजा पीछे लौट आता है जन्म लग्न और जन्म नक्षत्र का स्वामी शुभ ग्रह हो तो यात्रा उत्तम फल देने वाली होती है ॥४५॥

दूसरा योग।

जन्मराशितनुतोऽष्टमेऽथवा स्वारिभाच्च रिपुभेतनुस्थिते।
लग्नगा तदधिपा यदाथवा स्युर्गतं हिनृपतेर्मृतिप्रदम् ॥४५॥

अन्वयः—जन्मराशितनुतः अथवा अष्टमे ( राशौ ) स्वारिभात् रिपुभे तनुस्थिते तदधिपा यदा-अथवा लग्नगाः स्युः तदा नृपतेः गतं मृतिप्रदम् भवतीति शेषः ॥४५॥

भाषार्थः—लग्न यदि जन्म राशि वा जन्म लग्न से अष्टम स्थान में हो और जिस शत्रु पर चढ़ाई की गई हैं उस शत्रु की राशि और लग्न षष्टस्थान में हो अथवा राशि (अपनी) अष्टम और शत्रु की षष्ठ में हो और उसका स्वामी लग्नस्थ हो तो राजा यात्रा न करे करेगा तो उसकी अवश्य मृत्यु होगी ॥४५॥

शुभलग्न वर्णन ।

**लग्ने चंद्रेवापि वर्गोत्तमस्थे यात्रा प्रोक्ता वांछितार्थैकदात्री ।**
**अंभोराशौ वा तदंशे प्रशस्तं नौकायानं सर्वसिद्धिप्रदायि ॥४६॥**

अन्वयः—चन्द्रे लग्ने वा वर्गोत्तमस्थे (यात्रा) वाञ्छितार्थैकदात्री भवतीति शेषः अम्भोराशौ तदंशे वा नौकायानं सर्वं सिद्धिप्रदायि प्रशस्तं भवतीति शेषः ॥४६॥

भाषार्थ—मीन कुम्भ को छोड़ अन्य किसी लग्न में चन्द्रमा हो अथवा वर्गोत्तम में हो तो यात्रा मन चाहे फल को देती है जलचर राशि अथवा उसके नवांश में नौका पर चढ़कर यात्रा करना समस्त सिद्धि को देने वाला है ॥४६॥

अन्य प्रकार से लग्न दिग्द्वारिलग्न वर्णन ।

**दिग्द्वारभं लग्नगते प्रशस्ता यात्रार्थदात्री जयकारिणी च ।**
**हानिं विनाशं स्थिरतो भयं च कुर्यात्तथा दिक्पतिलोमलग्ने ॥४७॥**

अन्वयः—दिग्द्वारभे लग्नगते यात्रा अर्थदात्री जयकारिणी च प्रशस्ता स्यात् तथा दिक्प्रतिलोमलग्ने (यात्रायां क्रियमाणायाम्) हानिं विनाशं रिपुतः भयं च कुर्यात् ॥४७॥

भाषार्थः—दिग्द्वारी राशि के लग्न में यात्रा करने से धनप्राप्ति और जय होता है इससे भिन्न में यात्रा करने से हानि, विनाश और शत्रुओं से भय प्राप्त होता है ॥४७॥

**राशिः स्वजन्मसमये शुभसंयुतो यो यःस्वारिभान्निधनगोऽपि च वेशिसंज्ञः ॥ लग्नोपगः स गमने जयदोथ भूपयोगैर्गमो-विजयदो मुनिभिः प्रदिष्टः ॥४८॥**

अन्वयः—स्वलग्नसमये यः राशिः शुभसंयुतः यः राशिः स्वारिभात् निधनगोऽपि अथवा यः वेशिसंज्ञः लग्नोपगः स्यात् सः मुनिभिः गमने जयदः प्रोक्तः। अथभूपयोगैः गमः (गमनं) मुनिभिः विजयदः प्रदिष्टः ॥४८॥

भाषार्थः—यात्रा समय के लग्न में यदि राशि शुभग्रह से युक्त अथवा शत्रु जन्म लग्न से अष्टम राशि राजा के लग्न में हो या सूर्याक्रान्त राशि से राजलग्न दूसरी राशि के लग्न में हो ऐसा यात्रा मुहूर्त यात्रा में विजय देता है ॥४८॥

दिक्स्वामी कथन।

**सूर्यः सितो भूमिसुतोऽथ राहुः शनिः शशीज्ञश्च बृहस्पतिश्च।**
**प्राच्यादितो दिक्षु विदिक्षु चापि दिशामधीशाः क्रमतः प्रदिष्टाः॥४९॥**

अन्वयः—अथ प्राच्यादितः दिक्षु विदिक्षु चापि सूर्यः सितः भूमिसुतः राहुः शनिः शशी ज्ञः बृहस्पतिश्च क्रमतः दिशामधीशाः प्रदिष्टाः ॥४९॥

भाषार्थः—पूर्व, अग्निकोण, दक्षिण, नैऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर, ईशानकोण इन दिशाओं के क्रमशः सूर्य, शुक्र, मंगल, राहु, शनि, चन्द्रमा, बुध, बृहस्पति स्वामी हैं ॥४९॥

दिक्स्वामिप्रयोजन।

**केन्द्रे दिगधीशे गच्छेदवनीशः।**
**लालाटिनि तस्मिन्नेयादरिसेनाम् ॥५०॥**

अन्वयः—दिगधीशे केन्द्रे अवनीशः गच्छेत् तस्मिन् लालाटिनि अरिसेनाम् न इयात् ॥५०॥

भाषार्थः—दिशा का स्वामी केन्द्र में हो तो राजा यात्रा करे लालाटिक योग में यात्रा न करे यह (लालाटिक योग) यात्रा के लिये शुभ दायक नहीं हैं ॥५०॥

लालाटिक योग।

**प्राच्यादौ तरणिस्तनौ भृगुसुतो लाभव्यये भूसुतः कर्मस्थोऽथतमो नवाष्टमगृहे सौरिस्तथा सप्तमे॥ चन्द्रःशत्रुगृहात्मजेऽपि च बुधःपाताल**

गो: गीष्पतिःवित्तभ्रातृगृहेविलग्नसदनाल्लालाटिकाःकीर्तिताः॥५१॥

अन्वयः—अथ प्राच्यादौ विळग्न सदनात् तरणिः तनौ, भृगुसुतः लाभ व्यये, भूसुतः कर्मस्थः, तमः नवाष्टमगृहे, सौरिः सप्तमे, चन्द्रः शत्रुगृहात्मजे, बुधः पाताळगः, गीष्पतिः वित्तभ्रातृगृहे लाळाटिकः कीर्तितः ॥५१॥

भावार्थः—लग्न स्थान में सूर्य हो तो पूर्व में लालाटिक योग होता है, एवं ११, १२ में शुक्र के होने से अग्निकोण में दशम में मंगल के होने पर दक्षिण में ८ वें ९ वें में राहु हो तो नैऋत्य में, ७ वें में शनि हो तो पश्चिम में ६ ठे ५ वें में चन्द्र हो तो वायव्यकोण में ७ वें में बुध हो तो उत्तर में द्वितीय तृतीय में बृहस्पति हो तो ईशान में लालाटिक योग होता है यह यात्रा के वास्ते उत्तम नहीं है ॥५१॥

पर्युषित योग वर्णन।

मृगे गत्वा शिवे स्थित्वादितौ गच्छञ्जयेद्रिपून्।
मैत्रे प्रस्थाय शाक्रे हि स्थित्वा मूले व्रजन्तथा॥५२॥

अन्वयः—मृगे गत्वा शिवे स्थित्वा अदितौ गच्छन् रिपून् जयेत् मैत्रे प्रस्थाय शाक्रे स्थित्वामूले व्रजन् हि शत्रून् जयेत् ॥५२॥

भावार्थ—मृगशिरा में घर से निकलकर आर्द्रा में रुक कर पुनर्वसु में यात्रा करने वाला शत्रु को जीतता हैं। एवं अनुराधा में प्रस्थान कर पुनर्वसु में रुककर (किसी स्थान में) पुष्य में यात्रा (कूंच) करने वाला विजय प्राप्त करता है ॥५२॥

प्रस्थाय हस्तेऽनिलतद्धिष्ण्ये स्थित्वा जयार्थी प्रव्रसेद्द्विदेवे।
वस्वंत्यपुष्ये निजसीम्नि चैके रात्रोषितःक्ष्मां लभतेऽवनीशः॥५३॥

अन्वयः—जयार्थी हस्ते प्रस्थाय अनिलतद्धिष्ण्ये स्थित्वा द्विदैवे प्रव्रसेत् वस्वन्त्य-पुष्येप्रस्थाय निजसीम्नि एकरात्रोषितः अवनीशः क्ष्मां लभते ॥५३॥

भावार्थ—अपना विजय चाहने वाला मनुष्य हस्त में प्रस्थान कर चित्रा स्वाती में रुककर विशाखा में यात्रा करता है तो विजयी होता है रेवती, धनिष्ठा, पुष्य में प्रस्थान कर अपनी सीमा में १ रात्रि रहकर यात्रा करने वाला राजा भूमि पाता है ॥५३॥

समय बल।

ऊषःकालो विना पूर्वां गोधूलिःपश्चिमां विना ।
विनोत्तरां निशीथः सन् याने याम्यां विनाऽभिजित् ॥५४॥

अन्वय—पूर्वां विना उषःकाळः, पश्चिमां विना गोधूलिः, उत्तरां विना नीशीथः याम्यांविना अभिजित् याने सन् ॥५४॥

भाषार्थ—पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण दिशाओं में क्रमशः ऊषः काल ( प्रातः काल ) गोधूलि ( सायंकाल ) अर्धरात्रि ( आधीरात ) तथा अभिजित् समय निन्दित है इस में यात्रा न करे ॥५४॥

लग्नादि बारह भावों की संज्ञा।

लग्नाद्भावाः क्रमाद्देहकोशधानुष्कवाहनम् ।
मंत्रोरिर्मार्गआयुश्च हृद्व्यापारा गमव्ययाः ॥५५॥

अन्वयः—लग्नात् क्रमात् देह, कोष, धानुष्क, वाहनं, मंत्रः, अरिः, मार्ग, आयुः, हृद्व्यापाराः, आगमव्ययाः भावाः कथिता इति शेषः ॥५५॥

भाषार्थ—लग्न से १२ स्थानों की ये संज्ञाए होती हैं लग्नकी देह, द्वितीय की कोष, तृतीयकी धानुष्क, चतुर्थ की वाहन, पञ्चम की मंत्र, षष्ठ की अरि, सप्तम की मार्ज, अष्टम की आयु, नवमकी हृत, दशमकी व्यापार, एकादश की लाभ, १२ की व्यय यह संज्ञा है ॥५५॥

केन्द्रादि में शुभग्रह विचार।

केन्द्रे कोणे सौम्यखेटाः शुभा स्युर्याने पापस्त्र्यायषट्खेषु चन्द्रः ।
नेष्टो लग्नान्त्यारिरंध्रे शनिः खेऽस्थे शुक्रो लग्नेट्नागा-
न्त्यारिरंध्रे ॥५६॥

अन्वयः—सौम्य खेटाः केन्द्रे कोणे स्युः (तदा) याने ते शुभाः पापः त्र्यायषट्खेषु शुभाः चन्द्रः लग्नान्त्यारिरन्ध्रे नेष्टः शनि खे (नेष्टः) शुक्रः अस्ते (नेष्टः) लग्नेट् नगान्त्यारिरन्ध्रे नेष्टः ॥५६॥

भाषार्थ—केन्द्र में ( लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम, नवम, पञ्चम ) शुभग्रह, तृतीय, एकादश, षष्ठ, दशम, में पापग्रह हो तो यात्रा में शुभ है। चन्द्रमा प्रथम, द्वादश, षष्ठ, अष्टम, में अशुभ है एवं लग्नेश सप्तम, द्वादश, षष्ठ, अष्टम स्थान में हो तो परम अशुभ है ॥५६॥

यात्रा से राजा और ब्राह्मणों का योग नक्षत्रादि का बल ।

योगात्सिद्धिर्धरणिपतीनामृक्षगुणैरपि भूदेवानाम् ॥ चौराणामपि
शुभशकुनैरुक्ता भवति मुहूर्त्तादपि मनुजानाम् ॥५७॥

अन्वयः—धरणीपतीनां योगात्, भूदेवानाम् ऋक्षगुणैःअपि, चौराणां शुभशकुनैः अपि, मनुजानाम् मुहूर्तादपि सिद्धिः भवतीति मुनिभिरुक्तम् ॥५७॥

भाषार्थ—राजा, ब्राह्मण, चोर साधारण मनुष्यों के यात्रा की सिद्धि क्रमशः ऋषियों ने योग, नक्षत्रगुण, शुभशकुन, और मुहूर्त से कहा है ॥५७॥

योग यात्रा में लग्नशुद्धि ।

सहजे रविर्दशमगश्च शशी तथाशनिमंगलौ रिपुगृहे सितःसुते ।
हिबुके बुधो गुरुरपीह लग्नगः स जयत्यरीन्प्रचलितोऽचिरान्नृपः ।५८।

अन्वयः—रविः सहजे शशी दशमभे तथा शनिमंगलौ रिपुगृहे सितः सुते बुधः हिबुके, गुरुः अपि इह लग्नगः (एतस्मिन् समये) प्रचलितः नृपतिः अचिरात् अरीन् जयति ॥५८॥

भाषार्थः—तृतीय में सूर्य दशम में चन्द्र, शनि, मंगल, लग्न में बुध बृहस्पति, चतुर्थ में शुक्र, हो तो राजा शत्रुविजय कर शीघ्र लौटता है ॥५८॥

दूसरा योग ।

भ्रातरि सौरिर्भूमिसुता वैरिणि लग्ने देवगुरुः ।
आयगतेऽर्के शत्रुजयश्च चेदनुकूलो दैत्यगुरुः ॥५९॥

अन्वयः—भ्रातरि सौरिः वैरिणि भूमिसुतः लग्ने देवगुरुः अर्के आयगते दैत्यगुरुः अनुकूलः चेत् शत्रुजयः (योगः) स्यात् ॥५९॥

भाषार्थः—यात्रा समय में शनि तृतीय, मंगल षष्ठ, बृहस्पति लग्न, सूर्य एकादश, स्थानों में हों तथा शुक्र अनुकूल हो तो शत्रुञ्जय नामका योग होता है अर्थात् ऐसे समय में यात्रा करने वाला राजा शत्रु का पराजय कर घर लौटता है ॥५९॥

लग्न वश से दूसरा योग।

तनौ जीव इन्दुर्मृतौ वैरिगर्कः
जयत्येव प्रयातो महीन्द्रो शत्रून् ॥६०॥

अन्वयः—तनौ जीवः मृतौ इन्दुः अर्कः वैरिगः भवति चेत् महीन्द्रः शत्रून् जयति एव ॥६०॥

भाषार्थः—लग्न में बृहस्पति, अष्टम में चन्द्रमा, षष्ठ स्थान में सूर्य हों तो राजा (चढ़ाई करने वाला) अवश्य विजयी होता है ॥६०॥

राजविजय संज्ञक योग।

लग्नगतःस्याद्देवपुरोधाः॥ लाभधनस्थैः शेषनभोगैः ॥६१॥

अन्वयः—देवपुरोधाः लग्नगतः शेषनभोगैः लाभ धनस्थैः (सद्भिः) राजा शत्रून् जयत्येवेति पूर्वश्लोका सम्बन्धः ॥६१॥

भाषार्थः—बृहस्पति लग्न में शेषग्रह लाभ, धन स्थान में हों तो भी राजा शत्रु विजयी होता है ॥६१॥

जयशाली योग।

द्यूने चन्द्रे समुदयगेऽर्के जीवे शुक्रे विदि धनसंस्थे ।
ईदृग्योगे चलति नरेशो जेता शत्रून् गरुड इवाहीन् ॥६२॥

अन्वयः—चन्द्रे द्यूने अर्के समुदयगते जीवे विदि धनसंस्थे ईदृग्योगे यदि नरेशः चलति (तर्हि) अहीन् गरुड इव शत्रून् जेता ॥६२॥

भाषार्थः—सप्तम में चन्द्र, लग्न में सूर्य, द्वितीय में बृहस्पति शुक्र बुध, हों तो जैसे गरुड़ साँपों का नाश कर डालता है उसी भांति राजा शत्रुओं का संहार करता है ॥६२॥

तथा दूसरा योग।

वित्तागतः शशिपुत्रो भ्रातरि वासरनाथः।
लग्नगते भृगुपुत्रः स्युः शलभा इव सर्वे ॥६३॥

अन्वयः—शशिपुत्रः वित्तगतः वासरनाथः भ्रातरि भृगुपुत्रे लग्नगते सर्वे शत्रवः शलभाःइव शमं यान्ति ॥६३॥

भाषार्थः—बुध द्वितीय में और सूर्य तृतीय में शुक्र लग्न में हों तो जैसे अग्नि में फतींगे जल मरते हैं उसी भाँति अग्नि तुल्य उस राजा के तेज से राजा गण फतींगे से होकर भस्म हो जाते हैं॥६३॥

शत्रु सेनावश योग।

उदये रविर्यदि सौरिररिगः शशी दशमेऽपि।
वसुधा पतिर्यदि याति रिपुबाहिनी वशमेति ॥६४॥

अन्वयः—यदि उदये रवि सौरिः अरिगः शशी दशमे तदा वसुधापतिः यदि याति रिपुवाहिनी वशं एति ॥६४॥

भाषार्थः—सूर्य लग्न में शनि षष्ठम में चन्द्रमा दशम में हो तो ऐसे समय में यात्रा करने वाले राजा के वश में शत्रु सेना आ पड़ती है॥६४॥

तथा अन्य योग।

तनौ शनिकुजौ रविर्दशमभे बुधो भृगुसुतोऽपि लाभदशमे।
त्रिलाभरिपुभेषु भूसुतशनिगुरुज्ञभृगुजास्तथा बलयुताः ॥६५॥

अन्वयः—तनौ शनिकुजौ रविः दशमभे बुधः भृगुसुतोऽपि लाभ दशमे त्रिलाभ रिपुभेषु तथा भूसुतशनिगुरुज्ञभृगुजाः (भवेयुस्तर्हि) राज्ञोवशं यान्ति शत्रु निकराः ॥६५॥

भाषार्थः—लग्न में बृहस्पति, सप्तम में चन्द्र, चतुर्थ में बुधादि पाप ग्रह हो तो शत्रु समूह राजा के वश में होता है॥६५॥

